पहुँचे। निषादोंका राजा 'गुह' रामचन्द्रका लड़कपनका मित्र था। उसने बड़े ही हर्षसे आकर इनका स्वागत किया, पर जब उसने सब समाचार सुने, तब वह एकबारगी शोकसे अधीर हो गये। उस दिन वे लोग वहीं रहे। गुहने बार बार विनती की, कि महाराज! यह भी तो वनही है, आप चौदहों वर्ष यहीं बिता दें, हम लोग आपके दर्शनोंसे कृतार्थ होते हुए 'ईंधन-पात किरात मिताई' करते रहेंगे, परन्तु रामचन्द्रने एक न मानी, क्योंकि वे जानते थे, कि "विपति परे पै द्वार मित्रके न जाइये।" लाचार गुहने दूसरे दिन एक सुन्दर नाव इन लोगोंको गङ्गाके उस पार पहुँचा देनेके लिये मँगवायी।

अबके सुमन्त्रके बिदा होनेकी भी बारी आयी। अयोध्याके अन्य अधिवासियोंके सौभाग्यका अन्त तो कभीका हो गया था, परन्तु सुमन्त्रका भाग्य अबतक जगा था—वे अबतक इन विदेवोंके साथ थे—पर अबके उनका सौभाग्य भी सो चला। रामचन्द्रने कहा,—"सुमन्त्र! अब तुम भी जाओ। हमें यहींतक रथकी आवश्यकता थी, अब हम पैदलही चलेंगे। जाकर पिता और माताओंसे हमलोगोंके प्रणाम कहना तथा मामाके यहाँसे जब भरत-शत्रुघ्न आयें, तब उनसे हमलोगोंके यथोचित प्रणामा शीर्व्वाद कह देना। सारी प्रजाको धीरज धराना और कहना, कि वे भरतमें भक्ति रखते हुए हमलोगोंको कभी कभी याद करते रहेंगे।"

यह सुन, सुमन्त्र फूट-फूटकर रोने लगे। रामचन्द्रने उन्हें धैर्य्य धराया और बार-बार आलिङ्गन कर प्रेम-पूर्व्वक बिदा किया। वे शून्य प्राण होकर शून्य अयोध्या नगरीमें

गडि पाँयन बिछौना मखमलके", परन्तु आज इस खर-पातकी सेजपर पीठ देते भी उन्हें तनिक वेदना नहीं होती। रामचन्द्रके साथ उनकी ऐसी एकाग्रता थी, कि वे उन्हें देखकर अपने आपको भूल जाती थीं। जैसे नदियाँ सागरमें मिलकर उसके साथ एक हो जाती हैं, उनका अलग रूप नहीं रह जाता, सच्ची पतिव्रताएँ भी अपना जीवन उसी प्रकार स्वामीके साथ एक कर देती हैं। स्वामीका दुःख-सुखही उनका दुःख सुख है, स्वामीका चन्द्रमुख दर्शनही उनके प्राणोंकी सबसे प्रिय सामग्री है। उन्हें अपने तुच्छ शरीरके सुख-दुःखकी चिन्ता नहीं व्यापती। सचही सीताने कहा था,—"नाथ! तुम्हारे नयन-सुखकर श्यामशरीरको देखकर मेरे दुःख न जाने कहाँ भाग जायेंगे? तुम मुझे साथ ले चलनेमें तनिक भी न हिचकिचाओ।" सीताने पहलीही रातको यह दिखला दिया, कि वास्तवमें उन्होंने जो कुछ कहा था, वह सोलहो आने ठीक था। धन्य सीते! धन्य तुम्हारी स्वामि-भक्ति!!




कुछ रात रहतेही रामकी निद्रा भङ्ग हुई। उन्होंने देखा, कि अभीतक सब लोग सोही रहे हैं। यह देख, उन्होंने सुमन्तसे कहा, कि शीघ्रही रथको भगा ले चलो, नहीं तो हम लोगोंके पीछे पीछे ये लोग न जानें कहाँतक जायेंगे और कितने क्लेश उठायेंगे। सुमन्तने वैसाही किया। रथ बडी तेजीसे हाँक दिया गया और वे कुछही देरमें निषादोंके राजा गुहकी राजधानी शृङ्गवेरपुरमें आ

पहुँचे। निषादोंका राजा 'गुह' रामचन्द्रका लड़कपनका मित्र था। उसने बड़ेही हर्ष से आकर इनका स्वागत किया, पर जब उसने सब समाचार सुने, तब वह एकबारगी शोकसे अधीर हो गये। उस दिन वे लोग वहीं रहे। गुहने बार बार विनती की, कि महाराज! यह भी तो वनही है, आप चौदहों वर्ष यहीं बिता दें, हम लोग आपके दर्शनोंसे कृतार्थ होते हुए 'ईंधन-पात किरात मिताई' करते रहेंगे, परन्तु रामचन्द्रने एक न मानी, क्योंकि वे जानते थे, कि "विपति परें पै द्वार मित्रके न जाइये।" लाचार गुहने दूसरे दिन एक सुन्दर नाव इन लोगोंको गङ्गाके उस पार पहुँचा देनेके लिये मँगवायी।

अबके सुमन्त्रके विदा होनेकी भी बारी आयी। अयोध्याके अन्य अधिवासियोंके सौभाग्यका अन्त तो कभीका हो गया था, परन्तु सुमन्त्रका भाग्य अबतक जगा था—वे अबतक इन निर्वासितोंके साथ थे—पर अबके उनका सौभाग्य भी सो चला। रामचन्द्रने कहा,—"सुमन्त्र! अब तुम भी जाओ। हमें यहाँतक रथकी आवश्यकता थी, अब हम पैदलही चलेंगे। जाकर पिता और माताओंसे हमलोगोंके प्रणाम कहना तथा मामाके यहाँसे जब भरत-शत्रुघ्न आयें, तब उनसे हमलोगोंके यथोचित प्रणाम आशीर्वाद कह देना। सारी प्रजाको धीरज धराना और कहना, कि वे भरतमें भक्ति रखते हुए हमलोगोंको कभी कभी याद करते रहेंगे।"

यह सुन, सुमन्त्र फूट-फूटकर रोने लगे। रामचन्द्रने उन्हें धैर्य्य धराया और बार बार आलिङ्गन कर प्रेम-पूर्वक विदा किया। वे शून्य प्राण होकर शून्य अयोध्या नगरीमें लौट आये



तब गुहने अपने देव-तुल्य अतिथियोंके पैर प्रेमसे पखारे और नावपर चढ़ाकर उन्हें उस पार पहुँचा दिया। दो दिन लगातार चलते रहनेके बाद वे तीर्थोंके राजा, प्रयागमें आ पहुँचे। पासही मुनिवर भरद्वाजका आश्रम था। मुनिके दर्शनोंकी उत्कण्ठासे वे उधरही चल पड़े। मुनिने ज्योंही उनको आते देखा, त्योंही दौड़े हुए आये और उन्हें बड़े आदरसे अपने आश्रममें ले गये। उस दिन उन लोगोंने वहीं विश्राम किया और दूसरे दिन मुनिके परामर्शके अनुसार यमुनाके उस पार चित्रकूटमें कुटी बनाकर रहनेकी इच्छासे चल पड़े। कई दिन पाँव-प्यादे चलकर वे चित्रकूट पहुँचे। वहाँ पहुँचकर लक्ष्मणने पत्तोंकी एक कुटी बनायी और सब लोग उस पर्वतकी उसी सामान्य कुटियामें रहने लगे।

सीताने आजतक कभी यात्रा नहीं की थी—यात्रा तो यात्रा, महलोंमें भी अधिक न चली-फिरी थीं। परन्तु वे आज कोसोंकी यात्रा पाँव प्यादे कर रही हैं। कहीं विश्राम भी हुआ, तो पत्तोंकी सेजपर या किसी वृक्षके नीचे खुरदरी भूमिपर! जिनके आगे सुधा-समान अन्न व्यञ्जनोंके थाल परोसे जाते थे, आज वे सामान्य कन्द-मूल फल पाकरही क्षुधा मिटाती हैं, परन्तु पतिके मुखकी ओर भर-आँखें देखतेही उनके सारे श्रम-कष्ट हवा हो जाते थे। वे सोचतीं,—"स्वामी चाहे जिस अवस्थामें हों, उनका सङ्गही स्त्रीके लिये मङ्गलकारी है। उनके चरणोंकी सेवाही उसकी सारी रोग व्यथाकी दिव्य ओषधि है।" चित्र-

में कुटी बनतेही वे उसमें प्रेमसे आनन्दके साथ रहने लगीं,

जिसे देख, सबको आश्चर्य होता। उन्होंने मन-ही-मन विचार किया,—"यह वनही मेरी अयोध्या और यह कुटीही मेरा महल है! जहाँ मेरे प्राण-नाथ हैं, वही मेरे लिये इन्द्रपुरी है!"

जिस समय इन तीनों व्यक्तियोंने चित्रकूटपर आकर रहना आरम्भ किया, उस समय चारों ओर वसन्त विराजमान हो गया। फूलों और फलोंके भारसे वृक्ष-लताएँ झूमने लगीं। नाना जाति और भिन्न-भिन्न सुगन्धोंवाले फूलोंके सुवाससे सारा वायुमण्डल आमोदित होने लगा। वृक्षोंकी वह सघन श्रेणी; झरनोंका वह मनोहर कलरव करते हुए झरना, सरोवरमें खिले हुए कमलोंकी वह प्यारी शोभा, वृक्षोंके आश्रयसे फैली हुई लताओंकी वह सुन्दर श्री, कोयल, मोर, चकोर, चातक, चक्रवाक, चण्डूल आदि चिड़ियोंका वह चहकना और हिरनके बच्चोंकी वह उछल-कूद देख-देखकर नये आनेवालोंका हृदय आनन्दसे भर उठा। सीता अपने प्राणपतिके साथ-साथ चारों ओर घूम घूमकर वनकी शोभा देखने और प्रसन्न होने लगीं। लक्ष्मण माता पिताके समान अपने बड़े भाई और उनकी स्त्रीकी सेवा करते हुए अपना जन्म सफल करने लगे।




महाराज दशरथका प्रेम अपने पुत्रपर इतना था, कि वे उनके वियोगको अधिक कालतक सहन न कर सके। उस दिन वे जिस व्याधिसे पीड़ित हो शय्यापर गिर पड़े, उसने उनको फिर उठने नहीं दिया। रामके निर्वासनके ठीक छठे दिन रातको

उसपर पैर नही रख सकता। जहाँ स्वामीके चरण पड़े, वहाँ सेवकका सिरही शोभा पाता है। फिर मैं किस मुँहसे आपके आसनपर बैठूँगा? न हो तो आप लौट जाइये। आपके बदले मैं ही वनवास करूँ और पिताका प्रण पालन करूँगा। आपके न जानेसे अयोध्या और भी अनाथ हो जायेगी।"

परन्तु रामचन्द्र अपने प्रणसे तनिक भी विचलित होने वाले नहीं थे। उन्होंने भरतको समझा-बुझाकर शान्त कर दिया। बोले,—"जिस सत्यकी रक्षाके लिये पिताने प्राण त्याग दिये, उसकी रक्षा मैं अवश्य करूँगा इसमें मैं कोई बाधा-विघ्न नहीं मान सकता।"

लाचार हो, भरत रामचन्द्रको खडाऊँ लेकर सब साथियों सहित खिन्न मनसे लौट आये। आते समय उनका हृदय भाईके वियोगसे इतना कातर हो रहा था, कि वे पथमें रह-रहकर ऐसे विकल हो जाते थे, कि लोगोंको उनका सम्हालना कठिन हो जाता था।

अयोध्या आकर भरतने रामकी खड़ाऊँको राजसिंहासनपर पधराया और आप तपस्वी वेशसे नन्दी-ग्राममें रहकर रामके आनेके दिन गिनने लगे। शत्रुघ्न राज-काज देखने और यथा-योग्य भरतजीसे सम्मति लेकर आज्ञापालन करने लगे। उस दिनसे रामके लौटनेतक भरतने अयोध्यामें पाँव नहीं दिये।




सीता और लक्ष्मणकी सेवासे प्रसन्न हो रामचन्द्र यद्यपि बड़े सुखसे चित्रकूटमें अपने वनवासके दिन बिता रहे थे, तथापि

यह सुन, सीताने कहा,—"देवी! आपने जो कुछ कहा, वह अक्षर-अक्षर सत्य है। मैंने बालकपनमें माता-पितासे, यौवनमें पति और सासुओंसे सदा सुना है और आज आपसे भी सुन रही हूँ, कि पतिही स्त्रीका सर्व्वस्व है—उसकी सेवाही नारी जन्मकी सार्थकता है। माता! जिसका पति कुरूप दुश्चरित्र और क्रोधी हो, उसे भी उसकी सदा आज्ञा माननी और टहल करनी चाहिये, फिर जिसका पति गुणी रूपवान संयमी और सच्चरित्र हो उसका तो कहनाही क्या है? मैंने भी इसी लिये पति-सेवाकी तपस्या करनी आरम्भ की है। माँ! आशीर्व्वाद करो, जिससे यह निष्ठा युग-युगान्तर और जन्म जन्मान्तरमें भी ऐसीही बनी रहे।"

सीताके इन धर्म-मय वचनोंको सुनकर अनसूया परम आनन्दित हुईं और उन्होंने तरह-तरहके वस्त्र आभूषण और अङ्गरागादि सीताको उपहारमें दिये। उनके उन आशीर्व्वादी उपहारोंको पाकर सीता परम सुखी हुईं और उन्होंने ... सादर अङ्गीकार किया। रामचन्द्रने उन म... पत्नीका यह प्रेम-भाव देख, अपने मनमें ...

दूसरे दिन प्रातःकाल होतेही सब... होकर भयानक वनकी ओर चल... और उसका भयङ्कर रूप देखकर ... आता, पर ये लोग क्यों डरने ... नहीं, हिंसा-घृणा नहीं ... किसका डर है?

एक वनसे दूसरे वनमें पहुँचकर, ऋषि-मुनिसे मिलते हुए, वे लोग बड़े आनन्दसे दिन बिताने लगे। किन्तु एकबार एक वनमें उन्हें बड़ी भारी विपत्तिका सामना करना पड़ा। उस दिन उन लोगोंके पास 'विराध' नामक एक दुष्ट राक्षस न जाने किधरसे चला आया और दोनों भाइयोंके बीचसे सीताको कन्धेपर उठाकर ले भागा। यह देख, लक्ष्मणने उसे बाणोंसे इतना घायल किया, कि उसने लाचार होकर सीताको नीचे उतार दिया और प्रबल वेगसे उनकी ओर दौड़ा; किन्तु उन दोनों भाइयोंने उसे वहीं ढेरकर दिया और विपत्तिके बादल पल भरमें उड़ गये। उसके मर जानेपर दोनों भाइयोंने उसके शवका भली भाँति संस्कारकर अपने बड़प्पनका परिचय दिया। यद्यपि सीता इस घटनाके कारण बहुत भयभीत हुई, तथापि उन्होंने अपने मनको बहुत धीरज दिया और स्वामीके सहवासके कारण सब शङ्काएँ, सारे सन्देह और समस्त भय भूल गयीं।

यहाँका रहना भयसे भरा हुआ देख, वे लोग किसी शान्ति-दायक स्थानकी खोजमें चल पड़े। जाते-जाते वे लोग शरभङ्ग-ऋषिके आश्रममें पहुँचे। वहाँ उनका बड़ा आदर-सम्मान हुआ। तब रामचन्द्रजीके यह पूछनेपर, कि आस-पासमें कोई शान्ति-पूर्ण स्थान है या नहीं, शरभङ्ग-ऋषिने उन्हें अगस्त्य-ऋषिके चेले सुतीक्ष्ण-मुनिके आश्रममें जानेकी सम्मति दी। वे लोग वहाँसे चलनेवालेही थे, कि शरभङ्ग-ऋषिका शरीर छूट गया और वे परलोक सिधारे। तब सारे मुनि-तपस्वियोंने आकर राम चन्द्रको घेर लिया और कहा,—"आप तो चले, अब हमलोगोंकी

रक्षा कौन करेगा ? हमलोग राक्षसोंके उत्पात और उपद्रवके कारण धर्म-कर्म करनेसे वञ्चित हो रहे हैं। आप राजा हैं, आप नहीं बचायेंगे तो हमें और कौन बचायेगा ?" यह सुन रामचन्द्रने प्रतिज्ञाकर कहा,—"मैं अवश्यही आप लोगोंकी आज्ञा मानूँगा, क्योंकि इस दीर्घकालके वनवासमें मुझे आपलोगोंकाही सहारा है। आपलोगोंने जैसा कुछ हमलोगोंका आदर-आतिथ्य किया है, उसके लिये मैं आपलोगोंकी कृतज्ञताके पाशमें बँध चुका हूँ। उससे मुक्त होनेके लिये मुझे भी आपकी सेवा करनी उचित ही है। परन्तु इस समय तो मैं अपने रहनेके लिये शान्तिमय स्थानकी खोजमें जाता हूँ। समय आतेही मैं अपनी प्रतिज्ञाका पालन करूँगा।"

यह कह, रामचन्द्र सीता लक्ष्मणके साथ मुनिवर सुतीक्ष्णके पास चले आये। उन्होंने इनलोगोंकी बड़ी आवभगत की और इन्हें अपने गुरु अगस्त-ऋषिके पास ले गये। अगस्त ऋषिने भी इनका सम्मान करनेमें कोई कमी न की और उन्हींकी सलाहसे ये लोग गोदावरी-नदीके किनारे पञ्चवटीमें चले आये।




पञ्चवटीमें पहुँचते ही वे लोग आनन्दसे पुलकित हो उठे। वह स्थानही ऐसा कुछ रमणीय था, कि उनकी आत्माएँ उसकी सुन्दरतापर मोहित हो गयीं। पासही गोदावरी नदी मधुर कल कल शब्द करती हुई निरन्तर बह रही थी। उसका मीठा और स्वादिष्ट जल पीनेके साथही अमृतके समान प्राणोंमें नयी

शक्तिसी भर देता था। उसके स्वच्छ सलिलमें हंस, सारस चक्रवाक आदि जलचर पक्षी सदा क्रीडा करते हुए दिखलाई पडते थे। किनारे-किनारे वृक्षोंकी सघन श्रेणी खडी थी, जिसपर विहार करनेवाली कोयलोंकी कुहू-कुहू,पपीहोंकी पी-पी और कलापी-कलापिनियोंकी * केका ध्वनि सुनकर प्राणोंको अकथनीय आनन्द प्राप्त होता था। पास ही पर्वत पहरेदारकी तरह सिर ऊँचा उठाये खड़ा था। उस स्थानकी मनोहर शोभाने सचमुच उनलोगोंका मन हर लिया। सीताको वह स्थान बहुत-ही प्रिय विदित हुआ। उनकी इच्छा वहीं ठहरनेकी देख, राम-चन्द्रने लक्ष्मणको एक कुटी बनानेकी आज्ञा दी और कुछ दिन वहीं ठहरनेका निश्चय कर लिया।

बात-की बातमें लक्ष्मणने पर्णशाला तैयारकर ली और ये लोग आनन्दसे उसमें रहने लगे। पति-पत्नी और भाई-भाईमें कभी शास्त्र और धर्मके रहस्योंकी चर्चा छिडती और कभी संसारमें मनुष्य-जीवनके कर्त्तव्योंपर मधुर वार्त्तालाप होते। लक्ष्मणने अपनी सेवा और आज्ञाकारितासे अपने बड़े भाई और भाभीके मनमें क्षणभरके लिये भी चिन्ता और क्लेशको स्थान न पाने दिया। इधर स्वामीकी बात-बातमें अपनी अलौकिक अनुकूलता सदा, सब समय, स्वामीका मनोरञ्जन करनेकी चेष्टा और देवर तो देवर, वनके पशु पक्षियोंपर भी हार्दिक अनुराग दिखलाकर, सीता रामचन्द्रके हृदयमें आनन्द और प्रेमकी

थीं। भला ऐसी सहधर्मिणी, सुख-दुःखकी स

* 'कलापी' मोर और 'केका' उसकी

छोड़कर भी अलग न होनेवाली स्त्री तथा प्यारा आज्ञाकारी भाई पाकर कौन नहीं अपने भाग्यको सराहेगा ? उसे वनका वास काहेको अखरने लगा ? राज्य नहीं था, अपना गाँव-नगर नहीं था, संसारके सुखोंके साधन नहीं थे, परन्तु जिन दो स्नेही हृदयोंके ऊपर रामचन्द्रका अखण्ड साम्राज्य था, उसके आगे त्रिलोकीका राज्य क्या वस्तु है ?

इधर सीतादेवी सोचतीं,—"पञ्चवटीका यह पुण्य प्रदेश, प्राणोंसे भी प्रिय पति-परमेश्वरकी छायामें निवास, पुत्र-समान वात्सल्यके भाजन छोटे देवरकी सेवा-सहायता और सदा हाथ बाँधे आज्ञाकी प्रतीक्षामें टक लगाये देखते रहना—अयोध्याकी पटरानी होनेसे क्या इससे अधिक सुख होता ? अयोध्याकी तो बातही न्यारी है, स्वर्गमें भी यह आनन्द दुर्लभ है।"

इसी तरह सुखसे दिन बीत रहे थे, किन्तु कुटिल कालसे उनका यह सुख भी न देखा गया। एकाएक विपत्का सोता फूट पड़ा और वह एक प्रकारसे सीताके अन्तिम जीवनतक जारी रहा। किन्तु इन्हीं विपत्तियोंने सीताके चरित्रकी जो उत्कृष्टता, महत्ता और नारी-धर्म का गौरव प्रदर्शित किया, वह शायदही इनके बिना इतनी उज्ज्वलतासे चमकता हुआ दिखाई पड़ता सच है—

"सोना-सज्जन कसनको विपति कसौटी कीन।"



एक दिन ये तीनों मूर्त्तियाँ सानन्द अपने आश्रममें बैठी हुई थीं, कि इसी समय कहींसे शूर्पणखा नामकी राक्षसी इनके पास

आ पहुँची। आतेही दोनों भाइयोंकी अनुपम सुन्दरता देख, उसके मनमें पापकी प्रबल वासना पैदा हो गयी। उसने झटपट रामके पास आकर कहा,—"देखो, आजतक मैंने विवाह नहीं किया,क्योंकि मेरे योग्य कोई अच्छा वर मिलाही नहीं। परमात्माकी दयासे तुम आज मिल गये हो। तुममें मैं उन सारे गुणोंको पाती हूँ, जिनका होना मैं अपने पतिके लिये परम आवश्यक समझती थी। बड़े भाग्यसे भगवान्ने यह जोड़ी मिलायी है, अतएव चलो, मेरे साथ विवाह कर लो।"

यह सुन, रामने उसे बड़ा दुतकारा और हँसते हुए कहा,—"मेरे तो एक स्त्री हैही, मैं क्यों दूसरी स्त्रीकी इच्छा करूँ? हाँ, वह मेरा छोटा भाई है, उससे पूछ, यदि उसकी इच्छा हो, तो वह तेरे साथ विवाह कर लेगा।" यह सुन, ज्योंही उसने लक्ष्मणके पास आकर अपनी पाप-भरी इच्छा प्रकट की, त्योंही वे उसे मारने दौड़े, परन्तु जब रामने कहा, कि स्त्रीका वध करना शास्त्रोंमें बड़ा पाप माना है, तब उन्होंने केवल उसके नाक कान काट लिये। तत्क्षण उसके नाक-कानसे रुधिरकी धारा बहने लगी और वह रोती हुई वहाँसे खर-दूषण नामक अपने भाइयोंके पास जाकर अपना दुखड़ा सुनाने लगी।

अपनी बहनकी यह दुर्दशा देख, खर-दूषणको बड़ा क्रोध उत्पन्न हुआ और उन लोगोंने उसी क्षण उन वनवासियोंको मारनेके लिये चौदह सहस्र राक्षसोंकी सेना भेजी। जब सेना पास आ पहुँची, तब उसका वह समुद्रकासा अनन्त विस्तार देख, रामचन्द्रने लक्ष्मणको सीता-समेत एक पर्वतकी कन्दरामें जाकर छिप

रहनेके लिये आज्ञा दी और आप धनुर्बाण लेकर उस सेनाका सामना करनेके लिये तैयार हो गये। फिर तो अकेले रामने अपनी अपूर्व्व बाण-विद्याके प्रभावसे राक्षसोंका ऐसा संहार किया, कि एक-एक करके वे सभी मारे गये, कोई जीता न लौटा।

संग्राम जीतकर जब रामचन्द्र सीता और लक्ष्मणके पास आये, तब वे परस्पर बड़े आनन्दसे मिले। सीताके नेत्रोंमें तो आनन्दके आँसू उमड़ आये। भला ऐसे विकट शत्रुओंसे पाला पड़नेपर भी जिसका स्वामी हँसता-खेलता उसके पास आ जाये, उस वीर-पत्नीकी प्रसन्नताका क्या ठिकाना है!



# सीता हरण



खर-दूषण और उसके सङ्गी साथियोंका संहार होगया, परन्तु इसीसे विपत्तिके बादल हट नहीं गये, बल्कि वे धीरे-धीरे और भी घने होते गये। कुछही दिन बीतते-बीतते उन बादलोंने ऐसा वज्रपात किया, कि इन बेचारे शान्त तपस्वियोंकी सारी शान्ति नष्ट हो गयी!

जब खर-दूषण अपने समस्त हित-कुटुम्बियों और सैन्य-सामन्तोंके साथ मार डाले गये, तब निराश और दुःखित शूर्पणखा अपने बड़े भाई रावणके पास पहुँची और अपने नाक-कान काटे जाने और खर-दूषणके समूल संहार किये जानेका हाल रो-रोकर सुनाने लगी। सुनते-सुनते रावणका हृदय शोक, दुःख और क्रोधसे उन्मत्त हो उठा। वह मारे क्रोधके दाँत पीसने और होंठ काटने लगा। रावणको इस तरह अपने अनुकूल होते देख, शूर्पणखाने और भी माया फैलायी—उसने अपने रोनेका स्वर और भी ऊँचा कर दिया। बहुत बार देखा गया है, कि सहस्रों उपदेशकों और करोड़ों व्याख्यानदाताओंके कथनका जहाँ –

भी प्रभाव नहीं होता, वहाँ स्त्रीका एक बार रो देना बड़ा काम कर जाता है। यहाँ भी ऐसाही हुआ। ज्यों-ज्यों शूर्पणखाका रोना चढ़ता गया, त्यों-त्यों रावणका रोष चढ़ता गया। इस तरह जब रावण क्रोधमें बिल्कुल अन्धा हो गया। तब शूर्पणखाने कहा,—"भैया! उन दुष्ट तपस्वी-कुमारोंके साथ एक बड़ीही रूप-लावण्यवती स्त्री है— उसकी सुन्दरताके आगे कदाचित् स्वर्गकी देवियाँ भी पानी भरेंगी। तुम उसे लाकर अपनी रानी बनाओ-उसे उनसे बिछुड़ाओ, तभी मेरा मन शान्ति पायेगा। सच जानना, भाई उस सुन्दरीके समान एक भी स्त्री तुम्हारे अन्तःपुरमें नहीं है। तुम जाकर देखो, देखतेही मोहित हो जाओगे। उसे लानेसे एक साथ कई काम हो जायेंगे। तुम्हें तो एक सुन्दरी नारी मिल जायेगी, वैरियोंसे वैर सधेगा और वे बिना मारे ही मर जायेंगे। परन्तु देखना, वहाँ बलका प्रयोग न करना, क्योंकि जिन्होंने खर-दूषण जैसे विख्यात वीरोंको बात-की-बातमें सैन्य-सहित मार गिराया, वे कोई साधारण जीव नहीं हैं। छलका प्रयोग करनाही सब तरहसे ठीक होगा, छलसे उनके यहाँसे उस नारी-रत्नको उड़ालाओ और मेरे मनकी लगी बुझाओ।"

शूर्पणखाकी बातें सुन, पापी रावणके मनमें पापकी वासना जग पड़ी और सीताके रूप-लावण्यमें उसका मन डूब गया। उसने झटपट कहा,—"बहन! शान्त होओ। जिन दुष्टोंने तुम्हारी ऐसी दुर्दशा की है, वे अवश्य अपनी करनीका फल भोगेंगे।"

यह कह, वह मारीचके पास गया और बोला,—"मित्र! तुम्हें एक काममें मेरी सहायता करनी होगी। मैं एक स्त्रीको हर

लाना चाहता हूँ, तुम उसके पति और देवरको भ्रममें डालनेके लिये सुन्दर सुनहले मृगका रूप बनाओ। इधर वे तुम्हें मारने आयेंगे, उधर मैं उनकी उस स्त्रीको ले भागूँगा।" पर लाख दुष्ट होते हुए भी मारीच आना-कानी करने और ऐसा कुकर्म करनेके लिये रावणको रोकने लगा। अन्तमें जब रावणने उसे बहुत डराना-धमकाना शुरू किया, तब वह तैयार हो गया और ये दोनों दुष्ट क्रमशः पञ्चवटीके पास आ पहुँचे।



उस दिन तीनों वनवासी अपनी पर्णकुटीमें बैठे हुए तरह तरहके मनोहर वार्त्तालापमें उलझे हुए थे। इसी समय थोडीही दूरपर उन्हें एक सुन्दर सोनेका हरिण चरता हुआ दिखाई दिया। सबसे पहले सीताकीही दृष्टि उसपर पडी। उसकी वह सोनेकीसी दपदपाती हुई कान्ति, वह उछल-कूद, वह दौड-धूप देख, सीताका मन मोहित हो गया। उन्होंने अपने स्वामीसे बडे विनीत और कोमल वचनोंसे कहा,—"आर्यपुत्र! देखिये यह कैसा सुन्दर सुनहला मृग है! इसे पकडकर आश्रममें बाँध रखना चाहिये। यदि जीता न मिले, तो मराही ले आइये, क्योंकि इसकी छाल बडी सुन्दर होगी और उसपर बैठकर मुझे परम आनन्द होगा।"

रामको भी उस मृगका मनोहर रूप भा गया था, अतएव वे अपनी प्रियतमाके अनुरोधको सुनतेही झटपट तैयार हो गये। जाते-जाते उन्होंने लक्ष्मणसे कहा,—"भाई! मैं तो इस मृगका पीछा करता हूँ। देखना, तुम बडी सावधानीके साथ सीताकी

रखवाली करना, क्योंकि वनमें तरह-तरहके मायावी राक्षस फिरा करते हैं। कहीं सीताको किसी तरहकी विपत्ति या कष्ट न उठाना पड़े! विराधवाली बात तो तुम भूले न होगे? उस बार हमलोग कैसे सङ्कटमें पड़ गये थे?"

यह कह, राम चले। मृग उन्हें देखतेही दौड़कर भागा। भागते-भागते वह उन्हें बहुत दूर ले गया। वह कभी दृष्टिके सामने आता और कभी बड़ी देरतक छिपा रह जाता था। इस तरह उसने रामको अच्छी तरह खेल खिलाया। उसका यह व्यवहार देख, रामका माथा ठनका। वे सोचने लगे,—"यह तो कोई साधारण मृग नहीं मालूम होता। यह निश्चयही कोई राक्षसी माया है। पर चाहे राक्षस हो या वास्तविक मृग, मैं तो इसे अवश्य ही मारूँगा।" यही सोच, उन्होंने इस बार उसको देखते ही निशाना ताककर तीर छोड़ा, जिसके लगतेही वह दुष्ट "हा लक्ष्मण! हा सीता!!" कहकर पृथ्वीपर गिरपड़ा और तुरतही मर गया।

इधर माया-मृगका रूप धारण किये मारीच मारा गया, उधर उसके मरते समयके "हा लक्ष्मण! हा सीता!!" आदि वचनोंने उस शून्य वनस्थलीमें गूँजते हुए पर्णशालामें बैठी हुई सीता और लक्ष्मणके प्राण कम्पित कर दिये। लक्ष्मण तो तुरतही सम्हल गये, क्योंकि उनको अपने विश्व-विजयी भ्राताके वीरत्वमें अटल विश्वास था, परन्तु सीताका कोमल स्त्री-हृदय इससे अधीर हो उठा। उनके नेत्रोंमें नीर भर आया। उन्होंने व्याकुल होकर कहा,—"देवरजी! शीघ्र जाओ, देखो—तुम्हारे पूज्य भैयापर

कोई सकट आया ज्ञान पड़ता है, क्योंकि आजसे पहले मैंने कभी उनके मुँहसे ऐसा आर्त्तनाद निकलते नहीं सुना था। शीघ्र जाओ, विलम्ब न करो।"

यह सुन, लक्ष्मणने कहा,—"माता! तुम व्यर्थ क्यों घबराती हो? भैयाके ऊपर कभी किसी तरहका सङ्कट नहीं, आ सकता। उनके मुँहसे ऐसी दीनता-भरी बातें कदापि नहीं निकल सकतीं। हमें भ्रममें डालनेके लिये किसी राक्षसने ही यह चाल खेली है। ठहर जाओ, वे अभी मृगको मारकर आतेही होंगे। मैं तुम्हें अकेली छोड़कर कहीं नहीं जा सकता।"

परन्तु प्रेमी हृदय सदा अशुभकीही आशङ्का करता रहता है, यह सौ-सौ तरहसे अपने प्रीति पात्रके काल्पनिक दु खोंके चित्र अङ्कितकर दु खित, व्यथित और चिन्तित होता रहता है। क्या स्वामी, क्या स्त्री, क्या पिता, क्या माता, क्या पुत्र—ससारमें जिस किसीपर हमारा अधिक स्नेह होता है, हम सदा उसकी बुराईकी आशङ्का करके घबराया करते हैं। उसके कुछही देर आँखोंकी ओट होनेसे, हम सोचने लगते हैं, कि राम जानें, हमारा प्रिय इस समय कैसे कष्टसे समय बिता रहा होगा। वह सुखी होगा, निश्चिन्त होगा—यह बात तो हमारे मनमें कदाचितही पैदा होती है, हमको केवल उसके कष्टहोकी सूझती है। एक तो प्रेमका यह साधारण नियम है; तिसपर मायावी राक्षसका कौशल हो गया। फिर भला सीताका मन कैसे धीरज धरता? वे लक्ष्मणपर बहुत बिगड़ उठीं और उन्हें लाखों बुरी-भली कह गयीं। उन्होंने उनकी ऐसी लाञ्छना की, कि लक्ष्मण

लाचार होकर सीताकी आज्ञा सिरपर चढ़ा, रामके अनुसन्धानमें चल पड़े। जाते-जाते उनके मनमें भय, आशङ्का और ग्लानिकी आँधीसी बहने लगी। एक तो उन्हें रामका डर था, दूसरे सीताको अकेली छोड़ जानेका सोच था, तीसरे उनके तानेभरे वाक्योंकी मर्म-वेदना थी। वे बार-बार पीछे फिर-फिरकर आश्रमकी ओर देखते जाते थे। उस समय लक्ष्मणके हृदयमें कुछ वैसेही भाव थे, जैसे भावोंसे भरकर गौका बछड़ा अपनी मातासे बिछुड़ते समय, उसे बार बार पीछे फिरकर देखता जाता है।



इस तरह दोनों भाई जब कुटीके बाहर चले गये, तब रावण, जो वहीं छिपा हुआ अवसरकी प्रतीक्षाकर रहा था, सन्यासीका वेश बनाये, कुटीके द्वारपर आया और भीख माँगी। सीताने उस कपटी संन्यासीका कपट न पहचाना और बाहर निकलकर भिक्षा देने आयीं। उस बने हुए सन्यासीने भीखकी बात तो किनारे रख दी और लगा प्रेमका गीत गाने। उसने सीताके रूपकी बड़ाई करते हुए उन्हें तरह-तरहकी प्रेम-कथाएँ सुनानी आरम्भ कीं। अन्तमें उसने कहा,—"सुन्दरी! जिसके नामसे देव, दानव, गन्धर्व, किन्नर, मनुष्य—सभी भयसे काँप उठते हैं, मैं वही लङ्का-पति रावण हूँ। मुझे कोरा भिखारीही न जानना। हाँ, तुम्हारे रूपका भिखारी अवश्य हूँ। अब, सीधे मनसे मेरे साथ चली चलो और लङ्काका राज्य सुख भोगो, इस झोपड़ेमें क्या रखा है!"

उसके इन दुष्टता-भरे वचनोंको सुनतेही सीताके भय और विस्मय तो हवा हो गये, उनके स्थानमें सतीत्वका तेज और अपमान जनित क्रोध पैदा हो आये। तनिक भी डरे या सकुचाये बिना, बड़ी धीरता और गम्भीरताके साथ सीताने कहा,—"रे मूर्ख! तू ये कैसी बातें कर रहा है? क्या तेरे सिरपर काल सवार है, जो स्यार होकर सिंहकी स्त्रीकी ओर दृष्टिपात करता है? तू कितना भी है तो राक्षस है और मैं मनुष्योंमें श्रेष्ठ रामकी भार्या हूँ! तेरी क्या सामर्थ्य, जो मेरे ऊपर कुदृष्टि करे! अपना भला चाहता है तो अभी अपना मुँह यहाँसे काला कर, नहीं तो देवर सहित मेरे स्वामी आतेही तेरी बोटी-बोटी चील-कौओंको भेंट कर देंगे। तू वामन होकर चाँद पकड़ने आया है? जा-जा, एक बार आइनेमें अपना मुँह तो देख आ, पापी!"

सीताकी यह फटकार सुन और उनके मुखमण्डलपर झलकते हुए सतीत्वके अपूर्व तेजको देख, पहले तो रावण बहुत सकपकाया, परन्तु जो आदमी भले-बुरेके विचारसे रहित हो, अपने परिणामकी बात भूल जाता है, वह लाख बाधा विघ्नोंकी उपेक्षा करते हुए भी आपके पथमें पैर रखे बिना नहीं मानता। रावण भी इस समय विचार शून्य, अपरिणामदर्शी और धर्माधर्मके ज्ञानसे रहित हो रहा था। अतएव जब उसने देखा, कि यह सती झूठे प्रेमके प्रलोभनकारी वचनोंके फन्देमें न आयेगी, तब उसने बल-प्रयोग करनेकी ठानी और उन्हें झटपट पकड़कर अपने पासही खड़े हुए रथपर बैठा लिया। अब तो सीता बड़ी विवश हो गयीं और गिड़-गिड़ाकर उससे प्रार्थना करने लगीं

कि मुझे छोड दे , अकेली अबलाको न सता । पर वहाँ कौन धर्मकी कहानी सुनता था ? रावणने रथको हाँकही तो दिया, अब सीता धीरज छोड़कर रोने लग गयीं, जिसे सुनकर वनके पशु-पक्षियोंके प्राण भी व्याकुल हो गये । वे सिसक-सिसक-कर कहने लगीं—

"हा पृथ्वीके श्रेष्ठ वीर ! रघुकुलके अलङ्कार ! तुम कहाँ हो ? कैसे असमयमें तुम मुझसे न्यारे हुए ! हा, लक्ष्मण ! तुमको मैंने व्यर्थही कडी-कडी बातें कही, तुम्हें जान बूझकर आश्रमसे बाहर भेजा । अब समझी, कि यह सारा प्रपञ्च इसी दुष्टने रचा था । क्षमा करना, देवर ! मैं तुमसे सच्चे, ब्रह्मचारी और भ्रातृ-वत्सल देवरको कटु-वचन कहनेकाही फल पा रही हूँ । हा ! आज कैकेयीकी छाती ठडी हुई—उनकी सोची पूरी हुई । आज मैं, मर्यादा-पुरुषोत्तमकी पत्नी होकर, इस अधम पापीके पञ्जेमें आ पडी हूँ ! प्राण ! अब भी क्यों नहीं निकल जाते ? हा ! क्या इस संसारसे धर्म्म उठ गया ? एक निरपराधिनी अकेली अबला-पर इस दुष्टने इतना अत्याचार किया और अबतक छाती अकडाये खडा है ! मर क्यों नही जाता ? इसके हाथ पैर गल नही जाते ? हे पञ्चवटीके पशु-पक्षियो ! दोनों भाइयोंके आतेही तुम लोग इस अत्याचारकी कथा उन्हें सुनाना और इस दुष्टके पञ्जेसे इस दुःखिनी अबलाका उद्धार करनेको कहना । माता गोदावरी ! तुम उन पुरुष पुङ्गवसे कहना, कि होमकी खीर आज गधा लिये जाता है । हे वनके देवी-देव ! तुम मेरे स्वामीसे लङ्कापतिको अन्यायका दण्ड देनेके लिये अवश्य कहना । हाय ! मेरा विलाप क्या किसीके कानोंमें नहीं पडता ? सतीके आर्त्त-

ादपर क्या किसीका हृदय विदीर्ण नहीं होता ? आइयो ! जो कोई जीव-जन्तु यहाँ हो, मेरे इस घोर दुःखकी बात सुन रखो, स्वामीके आतेही उनसे इस दुखियारीको दुर्गतिका वर्णन करो।"

सीताका यह विलाप अन्ततक वनके शून्य वयुमण्डलमें हवासे टकराता हुआ उड जाता था। कोई ऐसा जीव नहीं था, जो सीताकी सहायताको आगे आता। रावण, स्वच्छन्द-भावसे सीताको विमान-पर बैठाये हुए आकाश-मार्गसे लङ्काकी ओर ले चला।

इसी समय आकाशको अपने पंखोंके झकोरे और चीत्कारसे गुंजाते हुए, गीधोंका राजा जटायु, सीताका विलाप सुन व्याकुल हो, बडे वेगसे उडता हुआ रावणके विमानके पास आ पहुँचा और सीताको आश्वासन देता हुआ रावणसे घोर युद्ध करने लगा। उसने मारे चोंचोंके रावणकी देह लहूलुहान कर दी और उसका विमान चूर-चूर कर दिया। विमान टूट जानेसे रावण पृथ्वीपर आ गिरा और दोनोंकी घमासान लडाई होने लगी। जब रावण बहुत घायल हो चुका, तब उसने मारे क्रोधके तलवार निकाल, गृध्रराजके दोनों पङ्ख काट डाले। पङ्ख कटतेही वह जड कटे वृक्षकी तरह अधमरा होकर पृथिवीपर गिर पडा। रावण किसी तरह अपने रथकी मरम्मतकर सीताको फिर आकाश-मार्गसे ले चला। एक बार फिर सीता जालमें फँसी हुई मृगीकी तरह आर्त्तस्वरसे विलाप कर उठीं। उस आर्त्त-ध्वनिसे सारी वनस्थली काँप उठी। जब कोई उपाय न बन पडा, तब सीता रास्ते-भर अपने शरीरके गहने एक एक करके डालती गयीं, कि कदाचित् मेरे गहनोंको

चानकर दोनों भाइयोंको यह जाननेमें सुविधा होगी, कि मैं किस रास्ते गयी हूँ। रावण अपनी दुष्ट इच्छा और क्रूर कामनाकी सफलतापर फूलकर कुप्पा हुआ जाता था। अतएव उसने सीताको इस प्रकार गहने उतार-उतारकर फेंकते नहीं देखा।

विमान-बलसे वायुमण्डलमें विचरण करता हुआ पापी रावण जालबद्ध हिरनीकी नाईं तड़पती हुई सीताको लिये-दिये अल्पकालमें लङ्कामें आ पहुँचा। कई बातोंका विचार कर उसने सीताको अपने अन्तःपुरमें न रखकर 'अशोक-वाटिका' नामकी अपनी फुलवारीमें ला उतारा और उनपर विकट राक्षसों और भयावनी राक्षसियोंका पहरा बैठा दिया।



मृगरूपी राक्षसको मार उसके मरते समयके 'हा! लक्ष्मण हा सीते!' कहकर चिल्ला उठनेकी बातपर तरह तरहके तर्क-वितर्क करते हुए रामचन्द्र लौट चले। चलते-चलते वे भयाकुल चित्तसे सोचते थे, कि कहीं इस झूठी पुकारको सुन, घबराकर लक्ष्मण मेरी खोजमें सीताको अकेली छोड़कर न चल पड़ें! यही सोचते हुए वे जल्दी-जल्दी पैर बढ़ाते चले जारहे थे, कि आधेही रास्तेमें लक्ष्मण मिल गये। उनकी वह बावलीसी मूर्त्ति देखनेही रामचन्द्रका हृदय काँप गया। उन्होंने लक्ष्मणको देखते ही घबराहटके साथ [illegible] "लक्ष्मण! [illegible] क्या किया? मेरे इतना चेता [illegible] चले आये? भाई! [illegible]

खर-दूषणके मारे जाने और शूपणखाके नाक-कान कटनेसे सारे राक्षस हमारे वैरी हो गये हैं। ऐसी अवस्थामें तुम यह क्या कर आये? प्यारे भाई! मेरी बायीं आँख न जाने क्यों फड़क रही है? मालूम होता है, कि सीतापर कोई विपद अवश्य आयी। जल्दी चलो। तुमने मेरी आज्ञा उल्लङ्घन कर, अच्छा काम नहीं किया।"

तब लक्ष्मणने सीताके घबराने और उसी घबराहटमें आकर, शङ्का-भरे कटुवचन कहनेका सारा हाल रामसे कह सुनाया और आँखोंमें जल भर लाये। यह सुन, रामने सोचा,—"अवश्यही, आज हमपर कोई भारी विपद् आनेवाली है, नहीं तो जिन सीताके मुखसे आजतक कभी किसीके प्रति कटु-वचन नहीं निकला, वेही आज इस प्रकार लक्ष्मण जैसे आज्ञाकारी देवरपर वाक्य बाणोंकी बौछार क्योंकर करतीं? अवश्यही राक्षसोंकी माया काम कर गयी और उन्होंने हम दोनोंको भ्रममें डालकर आश्रमसे अलग कर दिया। सीताको सूनी कुटीमें अकेली पा, न जाने उन दुष्टोंने कौनसा उपद्रव कर डाला होगा!" यही सब सोचते विचारते, मलिन मुख किये, दोनों भाई कुटीमें आये।

शङ्का व्यर्थ न गयी। उन्होंने कुटीमें प्रवेश करतेही देखा, कि वह तो सूनी पड़ी है—सीता नहीं है। देखतेही दोनों भाइयोंकी सारी सुध-बुध जाती रही। रामचन्द्रने, अपनी प्राण-समान प्यारी भार्य्याको न देख, ऊँचे स्वरसे, "सीता! सीता!! जानकी! जानकी!!" कहकर कितनी बार पुकारा, परन्तु सिवाय प्रतिध्वनिके किसीने उनकी पुकारका उत्तर नहीं दिया। अब

प्रवल वेगके कारण रामचन्द्रका धीर हृदय अधीर हो गया और वे बालककी भाँति पुक्का फाड़कर रोने लगे। लक्ष्मण उनके दुःखसे सौगुने अधिक दुःखी हुए, परन्तु उन्होंने देखा, कि दोनोंके अधीर होनेसे बड़ा भारी अनर्थ हो जायेगा, अतएव बड़े साहसके साथ अपनेको सम्हालकर तरह-तरहसे बड़े भाईको समझाने लगे; परन्तु रामचन्द्रको किसी तरह धैर्य्य नहीं हुआ। वे रोते-रोते मूर्च्छित हो गये। किसी-किसी तरह उनको होशमें लाकर, लक्ष्मणने उनसे धैर्य्य धारण करने और सीताकी खोज करनेके लिये कहा और यह भी कहा, कि सम्भव है, कि वे कहीं पुष्प आदि लेने चली गई हों, अभी आ जायेंगी—अधीर होनेकी कोई बात नहीं। परन्तु रामचन्द्रके शोकका वेग बढ़ताही गया। उनका हृदय कह रहा था, कि लक्ष्मण यह झूठी आशा दिला रहे हैं?

हमारे कुछ नव-शिक्षित, कुसंस्कार-पूर्ण मित्र रामचन्द्रकी इस विकलतापर हँसी उड़ाते हुए कह सकते हैं, कि 'उनकी यह घबराहट, उनके हृदयका महत्व नहीं, वरन् निर्बलता, प्रकट करती है। पुरुषका स्त्रीके लिये इतना विलाप करना उसके पुरुषत्वको कलङ्कित करना है।' परन्तु जिसने कभी प्राणोंका समस्त प्रेम देकर एक-मात्र अपनी पत्नीकोही प्यार किया होगा, जिसने अपनी पत्नीके अतिरिक्त समस्त संसारकी स्त्रियोंको मातृ-भावसे देखा होगा, जिसने अपनी पत्नीको छोड़, परायी नारीकी ओर दृष्टि भी न दी होगी, जिसे सतीत्वकी जाज्वल्यमान मूर्त्तिके समान सहधर्म्मिणी पानेका सौभाग्य प्राप्त हुआ होगा तथा जिसे एक-पत्नीव्रतकी महिमाका कणा मात्र भी ज्ञान हुआ होगा, वही

सीता जैसी आदर्श सती, आदर्श गृहिणी, और आदर्श नारीके स्वामीके वियोग-विकलित प्राणोंकी विकलताका कुछ कुछ अनुमान कर सकता है।

बड़ी देरतक विलाप कर, भर-पेट आँसू बहा, रामचन्द्रने, लक्ष्मणको साथ ले, वनमें सर्वत्र सीताको ढूँढना आरम्भ किया, पर उनका रोना किसी तरह कम न हुआ। वे जब खोजते-खोजते हार जाते और सीताको न पाते, तब उच्चस्वरसे रो उठते। उन्होंने वनके पेड़ों, पत्तों, फूलों, फलों और पशु-पक्षियोंसे भी रो-रोकर सीताका पता पूछा—पर हाय! कोई उनके हृदयकी अग्निको बुझानेके लिये शान्ति-जलका एक छींटा डालनेमें भी समर्थ नहीं हुआ!



इसी तरह खोजते-खोजते वे बहुत दूर चले गये और वनके कोने-कोनेमें घूम आये, पर सीताको पाना तो दूर रहा—उन्होंने उनका पता भी न पाया! वे निराश होकर लौटाही चाहते थे, कि उन्होंने देखा, कि थोड़ी दूरपर गीधोंका राजा, जटायु, रक्तसे तराबोर और पङ्खसे हीन होकर, पृथ्वीमें पड़ा हुआ, मारे पीड़ाके छटपटा रहा है। उसकी यह दशा देख, रामचन्द्र थोड़ी देरके लिये अपना दुःख भूल गये और उस गृध्रकी सेवाके लिये अग्रसर हुए। उस समय रामचन्द्रने जैसी उदारता, जैसी प्रीति और जिस उत्साह-भरे आग्रहके साथ उस दीन पक्षीकी सहायताके लिये हाथ बढ़ाया, उसकी कौन प्रशंसा न करेगा? दूसरेका दुःख देखकर, जो

दु ख भूल जाते हैं, वास्तवमें वेही महान् पुरुष हैं,—उन्हींका नाम युग-युगान्तरके लिये अमर हो जाता है! अस्तु, रामचन्द्र लपके हुए गृध्रराजके पास आये और उसे गोदमें ले, जलके छींटे देकर उसे स्वस्थ करनेकर चेष्टा करने लगे। गृध्र उस समय अचेत था, मारे व्यथाके उससे बोला नहीं जाता था। उसकी यह दशा देख, रामचन्द्र खिन्नस्वरसे रोने लगे। उन्हें अपना दु ख भूल गया। केवल उस दीन पक्षीके प्रति दयासे उनका हृदय भर उठा। उनकी इस दयालुताका चित्र अङ्कित करता हुआ कवि कहता हैं,—

दीन मलीन अधीन ह्वै अग, विहंग पर्‍यो छिति छीन दुखारी।
राघव दीनदयाल कृपालको, देखि दशा करुणा भई भारी॥
गृद्धको गोदमें लेइ दयानिधि, नैन सरोजनिमे भरि वारी।
वारहि वार सुधारत पख, जटायुकी धूरि जटानसो झारी॥

बड़े सेवा-यत्नके बाद परोपकारी गृध्रराजको चैतन्य हुआ। उसने, रामचन्द्रकी यह करुणा देख, कृतज्ञता प्रकट करते हुए कहा,—"तुम लोग आ गये? अच्छा हुआ, जो तुमसे मिलनेके पहलेही मेरे प्राण शरीरसे नहीं निकले। तुमको संवाद दिये बिना मेरे प्राण निकलते हुए भी नहीं निकलते थे। तुम आ गये, अब मैं शान्तिपूर्वक अनन्त निद्रामें शयन करूँगा।"

जटायुकी ये बातें रामके कोमल हृदयमें तीरकी तरह चुभ गयीं। "हाय! न जाने, यह मरता हुआ वीर-पक्षी कैसा दु सवाद सुनायेगा?" यही सोचकर वे दु खित और अधीर होने लगे। इसी समय जटायुने रुक रुककर, धीरे-धीरे, सीताहरण और

अपने युद्धका सारा हाल रामचन्द्रको कह सुनाया ! सुनतेही वे हथेलीपर सिर रख, पत्थरकी मूर्त्तिकी नाईं बैठ रहे।

अबतक वे जिसे दुःखी समझकर करुणा-भरे हृदयसे उसकी सेवा-शुश्रूषा कर रहे थे, वह तो उनके दुःखका साथी, गाढे दिनोंका मित्र, निःस्वार्थ परोपकारी निकला ! कृतज्ञताके मारे रामका हृदय भर आया और वे बार-बार उसका आलिङ्गन करने लगे ! परन्तु उपकारीके उपकारका बदला वे न दे सके—वीर जटायुकी आयु पूरी हो चुकी थी, उसके प्राण देहको छोड, अनन्तमें जा मिले थे—केवल शस्त्रोंसे छिदा हुआ नश्वर शरीर उनकी गोदमें पडा था ! मानों रामचन्द्रको उनकी प्रियतमाका पता देनेहीके लिये उसके प्राण अबतक नहीं निकले थे। किन्तु खेद, कि वीरवर प्रत्युपकार ग्रहण करनेके लिये जीवित न रहा !

जटायुकी मृत्युसे रामचन्द्रको बडा दुःख हुआ, परन्तु कालके आगे किसीका कोई वश नहीं—यह सोच, उसकी देहका विधि-पूर्वक संस्कार कर, दोनों भाई आगे बढे। हृदयमें घोर झञ्झावायु प्रवाहित हो रही थी, मस्तिष्क चञ्चल था, पैर सीधे नहीं पडते थे। केवल एकही धुन लग रही थी—सीताको किसी प्रकार खोज निकालना। जटायुने पता बतलाही दिया था, कि वह दुष्ट दक्षिणकी ओर गया है अतएव वे सीधे दक्षिण ओर पैर बढ़ाये चले जाते थे।

रास्तेमें अनेक मनोहर दृश्य मिलते थे, बहुतेरे ऋषि मुनियों और सयम शील, संसार-त्यागी, भगवद्भक्तोंके आश्रम दिखाई पडते थे, परन्तु उनका ध्यान किसी ओर न था। वियोगकी

साक्षात् मूर्त्ति राम और सेवाके भावोंसे भरे, सहानुभूति और सहृदयताकी खान लक्ष्मण, एकमात्र सीताको ढूँढ निकालनेकीही चिन्तामें लवलीन हो, जल्दी-जल्दी पैर बढाये हुए चले जा रहे थे।

इसी तरह जाते-जाते वे लोग 'पम्पा' नामक एक प्रसिद्ध सरोवरके पास आ पहुँचे। उसके निकटही एक बडा सुन्दर आश्रम बना हुआ था। न जाने क्यों, रामचन्द्रसे वहाँ ठहरे बिना न रहा गया। उस आश्रममें 'शबरी' नामकी एक बुढ़िया भीलनी बहुत दिनोंसे रहती और रात-दिन ईश्वरके भजन-पूजनमें मन लगाये जीवनके दिन पूरे कर रही थी। नीच-वंश और स्त्री-कुलमें जन्म पाकर भी वह साधु-सन्तोंके सत्सङ्गके प्रभावसे भक्ति-मार्गमें परम प्रवीण हो गयी थी। उसके इसी धर्म्म-भावने रामचन्द्रको आकर्षित किया और प्रियतमाके विरहसे व्याकुल हृदयको क्षणभर शान्ति देनेके लिये वे वहाँ ठहर गये। शबरीने इन तेजस्वी अतिथियोंका बडे प्रेमसे आदर स्वागत किया। उसके ज्ञान-पूर्ण वार्त्तालाप, सदाचार-पूर्ण जीवन और हृदयसे किये हुए अतिथि सत्कारने दोनों भाइयोंके मनको मुग्ध कर लिया। जब उन्होंने शबरीसे विदा माँगी, तब उसने कहा,—"आपलोग ऋष्यमूक-पर्व्वतपर चले जायें, वहाँ आप किष्किन्धाके राजाके छोटे भाई, सुग्रीवसे मित्रता कर ले। उससे आपको सीताका उद्धार करनेमें बडी सहायता मिलेगी। संसारमें मित्रों और सहायकोंकी सख्या बढानेसे बडा काम चलता है। मिल-जुलकर जो काम किया जाता है, वह अच्छा और जल्दी होता है। आप मोह-शोकका तो त्याग कीजियेऔर दृढ होकर अपने

कर्त्तव्यमें लग जाइये।" यह कह, शबरीने बड़े प्रेमसे दोनों भाइयोंके चरण छुए और उन्हें ऋष्यमूक-पर्व्वतकी राह दिखला दी।



शबरीके आश्रमसे विदा हो, वे और भी घने जङ्गलोंकी राह होकर जाने लगे। वनकी शोभा देख-देखकर रामचन्द्रका हृदय फटा जाता था, उनकी आँखोंमें रह रहकर आँसू उमड आते थे। मृग-मृगियोंका वह मिल-जुलकर चरना, वृक्षोंके साथ नन्हीं-नन्हीं लताओंका वह लिपटना, वृक्ष-वृक्षमें नयी नयी पत्रावली, फूल फूलमें नया विकास, भौंरे-भौंरियोंका वह मधुर गुञ्जार, मोर-चकोर कीर आदि पक्षियोंका अमृत-समान कलरव देख-सुनकर उनकी वियोगाग्नि और भडक उठती थी तथा वे अधीर होकर विलाप करने लग जाते थे।

धीरे-धीरे ऋष्यमूक पर्व्वत निकट आ गया। उसकी ऊँची चोटियोंको देखते ही वे समझ गये, कि यही वह पर्वत है जिसका पता शबरीने दिया था। पासही सुन्दर सरोवर था। उसमें स्नानकर दोनों भाइयोंने अपना पथ-श्रम दूर किया। तदनन्तर वे पर्व्वतपर आरोहण करने लगे।

इसी पर्व्वतपर उन दिनों किष्किन्धाके कपि कुलके राजा बालीका छोटा भाई सुग्रीव, अपने मन्त्रियों और अनुचरोंके साथ रहता था। बाली बड़ा दुष्ट, पापी और अत्याचारी था। उसीके डरसे सुग्रीव यहाँ छिपा रहता था। राम और लक्ष्मणका वह वीर वेश, वह तेज पुञ्ज शरीर देख उसने मनमें सोचा, कि

ये भी वालीके भेजे हुए आ रहे हैं और कुछ-न कुछ उत्पात अवश्य करेंगे, परन्तु बिना निश्चय किये अपने जीसे किसी सिद्धान्तपर पहुँच जाना नीतिके विरुद्ध समझकर उसने अपने मन्त्री, हनुमान्‌को बुलाकर कहा,—"हनुमान्! ये जो दो बटुरूप कुमार पर्व्वतर चढ़े आ रहे हैं, उनके पास जाकर उनका परिचय प्राप्त करो। देखो, यदि ये उदासीन हों, तो उन्हें मित्र बना लेना और शत्रु हों, तो वहीं ठिकाने लगा देना।"

आज्ञानुसार हनुमान् उनके पास आये और पूछने लगे,—"आपलोग कौन हैं? किस कामसे और कहाँ जा रहे हैं?" उत्तरमें रामचन्द्रने उन्हें अपना पूर्ण परिचय देते हुए अपने विपत्तिकी बात सुनायी। सुनकर हनुमान्‌का हृदय दयासे भर गया और वे बोले,—"आप लोग अभी हमारे राजा सुग्रीवके पास चलिये, उनसे मिलकर मित्रताका नाता जोड़िये, वे अवश्यही सीता-माताका उद्धार करनेके लिये इधर-उधर दूत भेजेंगे और वे जहाँ कहीं होंगी, वहाँका पता लगवा लेंगे।"

रामचन्द्र तो यह चाहतेही थे—इसीलिये तो उनका यहाँ आना हुआ था। अतएव अपने मनके अनुकूल बातें सुनतेही वे चटपट हनुमान्‌के साथ चलनेको प्रस्तुत होगये। सुग्रीवने आतेही उन लोगोंका बड़ा सम्मान किया और कहा,—"मैं राज्यसे निकाला हुआ, अपनी स्त्रीसे दूर किया हुआ, बड़े दुःखसे अपने दिन यहाँ बिता रहा हूँ। कोई सङ्गी नहीं, साथी नहीं, सहायक नहीं—केवल कुछ थोड़ेसे मेरे अनुरक्त भक्त मेरे पास पड़े हुए मेरे दुःखोंके साझीदार बन रहे हैं। ऐसी अवस्थामें आपका यहाँ

आना मैं अहोभाग्य समझता हूँ। आप भी दु:खी हैं, मैं भी दु:खी हूँ—दोनोंकी अवस्था मिलती-जुलती है। आइये, हमलोग मित्रता कर लें। आप यदि मेरी सहायता करें, तो मैं प्राण देकर आपकी पत्नीको खोज निकालूँ और आपसे मिला दूँ।" यह कह, सुग्रीवने दोनों भाइयोंके आगे अपना सिर झुका दिया।

उसी क्षण अग्निको साक्षी देकर, राम और सुग्रीव दोनों जने परस्पर मित्रताके बन्धनमें बँध गये। तब सुग्रीवने रामचन्द्रसे सीता हरणका सविस्तार वृत्तान्त पूछा। उनके बतलानेपर उसे एक भूली-भुलायी बात याद हो आयी। उसने कहा,—"महाराज! कुछ दिन हुए, मैं अपने मन्त्रियों सहित एक दिन यहीं बैठा हुआ परामर्श कर रहा था, कि ऊपर आकाश-मण्डलमें बड़ा भयानक शब्द होता हुआ सुनाई दिया। मैंने ज्योंहीं ऊपर आकाशकी ओर देखा, त्योंही एक विमान बड़ी तेजीसे जाता हुआ दिखाई दिया। मैंने बड़े ध्यानसे कान लगाकर सुना, तो ऐसा मालूम हुआ, मानों कोई स्त्री रो रही है। ज्ञात होता है, वही सीतादेवी थीं और जहाँतक मेरा अनुमान है, वह विमानचारी लङ्काका राजा रावण रहा होगा, क्योंकि इन दिनों उसीके यहाँ विमान आदिकी अधिकता हो रही है। उसी विमानपरसे कुछ गहने भी जहाँ-तहाँ गिरे हुए पाये गये थे। उन्हें हमलोगोंने उठा कर रख दिया था। मैं उन्हें अभी मँगवाकर आपको दिखलाता हूँ। पहचानिये तो सही, कि वे सीतादेवीकेही हैं या नहीं?"

यह कह, सुग्रीवने वे आभूषण मँगवाये। देखतेही रामचन्द्र धीरज छोड़कर रोने लगे—उन्होंने एकही दृष्टिमें पहचान लिया

कि वे गहने सीताकेही शरीरकी शोभा बढ़ानेवाले थे। यद्यपि उनकी आँखोंको धोखा हो ही नहीं सकता था, तो भी शोकाकुल हृदयकी अधीरतामें भ्रमका हो जाना कुछ आश्चर्य-जनक नहीं, अतएव उन्होंने पास बैठे हुए लक्ष्मणसे कहा,—"भाई! तनिक तुम भी देखो, कि ये गहने सीताकेही हैं या किसी औरके?"

लक्ष्मणने आज्ञानुसार उन आभूषणोंको उलट-पुलटकर भली भाँति देखा और कहा,—

"नाहं जानामि केयूरे नाहं जानामि कुण्डले।
नूपुरे त्वभिजानामि नित्यं पादाभिवन्दनात्॥

अर्थात्—"पूज्य भाई साहब! मैं इन बाजूबन्दों और कानोंके कुण्डलोंको तो नहीं पहचानता। हाँ, इन नूपुरोंको अवश्यही पहचानता हूँ, कि ये भाभीके हैं, दूसरी किसीके नहीं, क्योंकि नित्य प्रणाम करते समय मेरी दृष्टि इनपर पड़ती थी।"

पाठक-पाठिकाओ! देखा आपने? लक्ष्मणके इस उत्तरका कितना गूढ़ अर्थ है, तनिक विचारिये तो सही। वर्षों साथ रहकर भी आजतक लक्ष्मणने माता-तुल्य भाभीके शरीरके गहनोंको भी नहीं देखा था! हाय भारतके वे दिन कहाँ चले गये, जब बड़े और छोटे भाईमें ऐसी भक्ति, ऐसी अलौकिक प्रीति, ऐसा स्वर्गीय सम्बन्ध था? आजकल तो लड़कपनसे देवर अपनी भाभियोंसे ऐसी फूहड़ दिल्लगियाँ करना सीख जाते हैं, जिन्हें सुनकर भावुक हृदयको बड़ा आघात पहुँचता है और कानोंको बन्दकर लेनेकी इच्छा होती है। जहाँ भाभीकी चरण-सेवाके अतिरिक्त उसके अङ्गोंकी ओर देखना भी पाप

समझा जाता था, उसी भारतमें राम और लक्ष्मणको आदर्श माननेवाले हिन्दू-बालक होलीके दिनोंमें भाभीके साथ होली खेलते, पिचकारी भरकर अङ्ग अङ्गमें रङ्ग डालते और भलेमानसों-के न सुनने योग्य परिहास करते हैं! कितनी लज्जाका विषय है! इस कथाके पढनेवालोंमेंसे यदि एक भी देवर अबसे अपनी भाभियोंसे दिल्लगी करना और होली खेलना बन्द कर दें, तो हम समझेंगे, कि उन्होंने लक्ष्मणके आदर्शसे शिक्षा ग्रहण की और हमारा यह लेखनी-घर्षण सफल हो गया। बडा भाई पिता तुल्य है, उसकी पत्नी माताकी बराबर हुई, फिर उससे परिहास! कितनी बडी नीचता, कैसी घृणित बात है!

अस्तु, लक्ष्मणकी बातोंसे रामचन्द्रको निश्चय हो गया, कि सचमुच ये आभूषण सीताकेही हैं और वे इन्हें इसीलिये डाल गयी हैं, जिसमें हमें उन्हें खोज निकालनेमें सुविधा हो। ऐसा निश्चय होतेही रामचन्द्र, प्रियतमाकी याद कर बडे विकल हो गये और अधीर होकर विलाप करने लगे। यह देख, सुग्रीवने उन्हें समझाना आरम्भ किया और सीताका पता लगाकर उन्हें फिर रामचन्द्रसे मिला देनेकी प्रतिज्ञा की। इससे उन्हें धीरज हुआ और दोनों मित्र एक दूसरेकी सहायता करनेके लिये प्रतिज्ञाबद्ध हुए।



## सीता-सन्देश



पाठक पाठिकाओंने सीताकी सुध बहुत देरसे नहीं ली है
अतएव, आइये, आपलोगोंको हम उस अशोक-वाटिका
लेचलते हैं, जहाँ शोककी मूर्त्ति सीता बैठी हुई अपने दुःखके दि
बिता रही हैं।

कहा जा चुका है, कि रावणने सीताको अशोक-वाटिकाम
ला रखा है और उनकी रक्षाके लिये वहाँ राक्षसियोंके झुण
नियुक्त कर दिये हैं। जिस दिन वे वहाँ आयी उसी दिनसे वे
दुष्ट राक्षस और राक्षसियाँ सीताको तरह-तरहसे फुसलानेकी
चेष्टा करतीं और उन्हें सुना सुनाकर रावणके बल, पराक्रम और
ऐश्वर्य्यकी लाख-लाख प्रशंसाएँ किया करती थीं। उनके वे
तीरकैसे वचन पतिप्राणा सीताके हृदयमें चुभ जाते थे, पर वे
करही क्या सकतीं थीं? जब सुनते-सुनते उनके कान वाक्य विषकी
ज्वालासे जल उठते थे, तब वे छाती पीट पीटकर इस प्रकार
विलाप करने लगती थीं —

“हा प्राणनाथ! जानकी-जीवन! तुम कहाँ हो? इस अभागी

नेत्रोंको फिर कभी तुम्हारे दर्शन न होंगे ? तुम्हारे क्षणभर वियोगमें मैं कितनी अधीर हो जाती थी, वह क्या तुम भूल गये ? फिर क्यों नहीं शीघ्र आकर इस सङ्कटसे मेरा उद्धार करते ? क्या अभी तक तुमलोगोंने मेरी सुध नहीं पायी ? किसीने इतनी दया न की, जो मेरा पता तुम दोनोंको देता ? क्या मेरे उन अभूषणोंने भी नहीं बतलाया, कि मेरे ऊपर कितना बडा अत्याचार किया गया है ? नाथ ! मैं अबतक इन पाप-भरे वचनोंको सुननेके लिये कदापि जीती न रहती, अवश्यही प्राण-त्याग कर देती, पर केवल तुम्हारे उस अनुपम सुन्दर देवभाव पूर्ण मुख-मण्डलको देखनेकेही लिये प्राण त्याग नहीं किया जाता। हाय ! कौन मेरा यह आर्त्तनाद प्राणेश्वरके कानोंतक पहुँचा देगा ? कौन उन्हें इस पापीको पूरा दण्ड देनेके लिये यहाँ बुला लायेगा ? जनककी पुत्री, दशरथकी पुत्रवधू और महावीर रामकी पत्नी होकर भी क्या मेरे भाग्यमें यही लिखा था ? चाहे जो हो, मैं मरूँगी—अवश्य अपने हाथों अपनी हत्याकर डालूँगी प्राणपतिके वियोगमें मैं अधिक कालतक कदापि जीवन धारण नहीं कर सकती। पर हाय ! मृत्युका द्वार भी तो बन्द है ! ये पहरेदार और पहरेदारिनें तो पलभर भी मुझे आँखोंकी ओट नहीं होने देतीं ! करूँ तो क्या करूँ ? हा ! मुझसी हतभागिनी और कौन होगी ?"

इस प्रकार रोते-रोते वे मूर्च्छित हो जातीं और राक्षसियाँ उन्हें बड़े यत्नसे होशमें लाती थीं। जितनी देर मूर्च्छा रहती, उतनीही देरतक मानों उनके प्राणोंको कुछ शान्ति मिल जाती

थी, नहीं तो मुर्च्छा भङ्ग होतेही फिर वही दारुण शोकका प्रवा
जारी हो जाता और वे आँसुओंसे पृथ्वी भिगोने लगती थीं।



एक तो, अपने स्वामीके विरहमें सीता योंही दुःखसे घु
जाती थीं, दूसरे इन रक्षक-रक्षिणियोंके उपद्रवसे तो उनके प्रा
और भी सङ्कटमें पड़े हुए थे। बीच-बीचमें दुष्टोंका सरदा
पापका अवतार, रावण भी आकर सीताको अपनी दुर्वास
और दुष्टता-भरे वचनोंसे पीड़ित किया करता था। उस कामी
न जाने कितनी अबलाओंका सतीत्व नाश किया था, कितनी
उसके डराने-धमकाने और प्रलोभन दिखानेसे उसके वशमें
गयी थीं—परन्तु सीताके आगे उसकी एक न चलने पाती थी
भला ज्ञान वैराग्यके भण्डार, राजा जनक जिनके जनक थे, सत्य
लिये प्राणोंको त्याग देनेवाले सत्यसन्ध राजा दशरथ जिनके सस
थे, पिताके वचनोंकी रक्षाके लिये अयोध्याके चक्रवर्त्ती राज्य
लात मारनेवाले पुण्य-जीवन रामचन्द्र जिनके प्राणोंके प्राण, इ
लोक-परलोकके देवता और जीवन-मरणके सहचर थे, उन सी
देवीपर उस कामनाके दास, दुष्प्रवृत्तियोंके अनुचर और दुष्ट मन
के उपासककी कोई कला कैसे लग सकती थी? रावण सोचत
—"यह अबला होकर भी आत्मिक बलसे महा प्रबला है। यह
तेजोमण्डल इसके मुखचन्द्रको प्रकाशमान कर रहा है, वह क
साधारण सौन्दर्य्य है? यह तो हाड-माँसकी क्षणिक सुन्दरता नह
बल्कि सतीत्वकी कभी मलिन न होनेवाली उज्ज्वल ज्योति है

सचमुच उस ज्योतिके आगे वह क्षणभरके लिये निस्तेज हो जाता था, परन्तु फिर भी अपनी वही अटपटी चालें चलने लगता था। जो संसार दुर्लभ सौन्दर्य्य उसके नेत्रोंके सम्मुख लहरा रहा था, उनका मोह उससे छुडाये नहीं छूटता था—दीपककी ज्योतिमें जल मरनेवाले पतङ्गकी तरह वह भी इस रूप ज्योतिपर मर मिटनेको तैयार था, परन्तु सीताकी अलौकिक दृढता देख और उनकी बार-बारकी फटकारसे लज्जित हो, अपना मुँह ले, लौट जाता था।

एक दिनकी बात सुनिये। सीता अपने स्वामीकी चिन्तामें मलिन मुख किये वृक्षकी छायामें बैठी हुई थीं। चारों ओरसे विकराल वदना राक्षस रमणियाँ उन्हें घेरे हुई थीं। इसी समय दुष्टात्मा रावण वहाँ आ पहुँचा। उसे देखतेही सीताने, लज्जा, घृणा, क्रोध और आत्म-ग्लानिके भावोंसे प्रेरित हो, सिर नीचा कर लिया। वह आतेही बोला,—"सुन्दरी! देखो, मैं तुम्हें इतना समझाता हूँ, पर तुम एक नहीं सुनती। निश्चय जानो, मैं तुम्हारे ऊपर मर रहा हूँ। तुमसी सुन्दरी मैंने कभी नहीं देखी थी। इसीसे मैं प्रतिज्ञा करता हूँ, कि यदि तुम मेरे ऊपर प्रसन्न हो जाओ, तो मैं अपना सर्व्वस्व तुम्हारे चरणोंमें न्यौछावर कर दूँगा। मन्दोदरी मेरी प्रधान महिषी है, पर तुम कहो, तो मैं उसे भी दासी बना दूँ। जो कहो, करनेको तैयार हूँ, परन्तु एक बार मेरी इस विकलताकी ओर देखो। मेरे प्राण तुम्हारे लिये ऐसे व्याकुल हो रहे हैं, जैसे पानी बिना मछली तड़पती रहती है।"

सीताका अङ्ग-अङ्ग लज्जासे भर गया। हृदयमें घोर घृणा और क्रोधके भाव पैदा होगये। उन्होंने वज्रकी भाँति गर्जन करते हुए कहा,—"दुष्ट! तू फिर यहाँ आया? आया मेरा जी जलाने, हृदय दुखाने? नीच! कमल सूर्यकोही देखकर खिलते हैं, लाख जुगनुओंके प्रकाशसे भी उनका विकाश नहीं होता। सती स्वामीसेही प्रेमकी बातें करती है, पराये पुरुषसे बातें करनेमें वह अपमान समझती है। दुष्ट! तू चोरीसे, मेरे स्वामीके अनजानमें बल-पूर्वक मुझे हर लाया, नहीं तो तेरा शिर उनके बाणोंकी मारसे सौ टुकड़े होकर वहीं, उसी क्षण, गिर पड़ा होता। धर्ममें जो धुरन्धर हैं, नीतिमें जो निपुण हैं, सुन्दरताकी जो खान हैं, वीरतामें जो महान् हैं, उन भगवान् रामचन्द्रकी पत्नी होकर मैं तेरी कुटिलता, नीचता और घृणा-भरी बातें सुनती हूँ—यही मेरे लिये रौरव-नरककी यातनाके समान है। तू किस विरते-पर मुझसे अधर्मकी आशा करता है? सच जानना, इस कण्ठमें या तो प्राण-प्यारे रामकीही भुजा शोभा पा सकती है या तेरी तलवार। तीसरेका हाथ मेरे शरीरमें प्राण रहते इसपर पड़ नहीं सकता। तू बारम्बार मुझे डराता है, पर क्यों नहीं एक बार मुझे तलवारके घाट उतार देता? इस विरह-समुद्रसे पार तो हो जाती? तेरी इन नीचता भरी बातोंके सुननेसे तो बच जाती!"

सीताके इन तेज, दर्प और अभिमान भरे वचनोंको सुन, रावण कुछ देरके लिये काठका पुतलासा खड़ा रह गया, किन्तु कुछही क्षण बाद भयानक क्रोधसे उन्मत्त हो, तलवार लेकर सीताको मार डालनेके लिये झपटा।

यह देख, सीता न तनिक डरीं, न अपने स्थानसे रत्तीभर इधर उधर हुईं—क्योंकि वे तो मन ही मन उस मृत्युकी सह-चरी रूपिणी चमकती हुई तलवारसे कह रही थीं—

चन्द्रहास ! हरु मम परितापू ।
रघुपति विरह अनल सन्ताप ॥

परन्तु हाय ! उनकी वह आशा पूरी न हुई। तलवारने उनके प्राणोंको शरीरसे पृथक नहीं किया, विरहका अन्त नहीं हुआ ! मन्दोदरीने बीचमेंही रावणका हाथ थाम लिया और कहा,—"नाथ ! स्त्रीको न मारो। यह सबसे बड़ा पाप है और अबलापर हाथ छोड़ना तुमसे वीरोंके लिये बड़े कलङ्ककी बात है।"

लाचार बारह महीनेकी अवधि देकर वह चला गया और बोला,—"सीता! देखना, इतने दिनोंमें अपनी मति गति ठीक करले, नहींतो तुझे कच्चाही पकाके खा जाऊँगा।"

परन्तु फिर भी वह अपने मनको रोकनेमें असमर्थ हुआ। बारह महीनेकी अवधि दे चुकनेपर भी वह बीच बीच बीचमें बराबर वाटिकामें आता और सीताके कटेपर नोन छिड़क जाया करता था। परन्तु प्रत्येक बार वह देखता, कि उस सतीका हृदय पर्वतसे भी अचल, उसके विचार वज्रसे भी दृढ़ और उसका पति प्रेम सागरसे भी अथाह है !

सीता अपने दुःसमय जीवनके ये दिन किस कष्टसे बिता रही थीं, उसकी कल्पना करनी भी कठिन है। आज हम जब उनकी दुःख कथा पढ़कर इतने शोकाकुल हो जाते हैं, तब उस

साक्षात् उन दुष्टोंके भँवरजालमें पड़ी हुई सीताकी क्या अवस्था रही होगी, उनपर कैसी बीतती होगी—यह अनुमानमें आना असम्भव है। परन्तु शरीर और मनके इन सारे कष्टोंको वे पतिके स्मरण-चिन्तन और धर्मकी दृढ़ताके बलपर सह लेती थी तथा पतिदेवके दर्शनोंकी आशासे प्राणधारण किये हुई दिन पर दिन बिताये चली जाती थी। धन्य सीते! धन्य तुम्हारा पातिव्रत!! धन्य तुम्हारी धर्म्म-निष्ठा!!!

इस स्थानपर पाठक-पाठिकाओंको सीताके दिव्य चरित्रकी कैसी उज्ज्वल छटा दिखाई देती है! राजाकी लड़की राजाकी पुत्र-वधू और राजाकी रानी होकर भी उनकी अवस्था आज कैसी हीन है! उन्होंने अयोध्याकी राज्यलक्ष्मीको स्वामीके साथ रहनेके लिये पैरोंसे ठुकरा दिया और स्वामीके साथ रह, उनके दर्शन और सेवनसे अपनी आत्माको सुखी बनाये हुई थीं, परन्तु कुटिल विधातासे उनका यह सुख भी नहीं देखा गया। जिन प्राणेश्वरके वियोगके भयसे उनको सब छोड़ना पड़ा—कदाचित् जिनसे अलग होकर वे स्वर्गके राज्यको भी अपमानके साथ पैरोंके नीचे कुचल देतीं और उसकी उपेक्षा करतीं, उन्हीं प्राण पतिसे भाग्यने एक क्षणकी कौन कहे महीनों बिछुड़ाये, पर तोभी वे जीती रहीं! कौनसी आशा, किस आकाक्षाने उन्हें मरनेसे रोका? किस सौभाग्यको देखनेके लिये उनका जीवन बना रहा? दिन-रात पाप, सन्ताप और त्रासके वे भीषण शब्द उन्हें सुनने पड़ते थे, जिनका एक-एक अक्षर तीरकी तरह उनके कलेजेमें चुभ-चुभ जाता था, परन्तु उनका हृदय नारी-सुलभ कोमलतासे

भरा हुआ होनेपर भी किसी तरहके कुविचार कुसंस्कार और कुवासनाके लिये वज्रसे भी कठिन था और इनका उनमें प्रवेश होना अतीव कठिन, अत्यन्त असम्भव था। जिस सतीने पतिको छोड़ और किसीको न पहचाना, जिसने हँसते-हँसते पतिके साथ चक्रवर्ती राज्यको लात मार दी, जिसके नयनोंमें एकमात्र पतिका अभिराम रूप रम रहा था, जिसके रोम-रोममें 'राम' रमे हुए थे, वह महाप्राणा देवी भला रावणके ऐश्वर्य्यको देखकर कब भूल सकती थी? उसके प्रलोभनों और धमकियोंमें क्योंकर आ सकती थी? कदापि नहीं। सीता उत्तम सती थीं वे इस वाक्यके महत्त्वको भली भाँति समझती थीं, कि—

उत्तमके अस बस मन माहीं
सपनेहु आन पुरुष जग नाहीं॥

धर्म्मके इन्हीं गुरुतर विचारोंने सीताको बलवान् बना रखा था। इसीसे वे उस त्रिलोक-विजयी वीरको सहस्रों बार अपमानित करते हुए भी न डरी। वह भी सिंहिनीके गर्जनसे दुम दबाकर भाग जानेवाले स्यारकी तरह चुपचाप उनके आगेसे चला जाता था, परन्तु आशा नहीं छोड़ता था। यह सोचता,—"नित्यके कान भरने और अनेक दिनोंतक पतिसे न मिलनेसे काल पाकर, यह कुछ न-कुछ नरम होही जायेगी।" इसीसे बारह महीनोंकी अवधितक आशा न छोड़नेका उसने सङ्कल्पकर लिया था। परन्तु उसे यह नहीं मालूम था, कि सीताका शरीरमात्र ही वियोगी है।—उनके मनमें, हृदयके सिंहासनपर, रामकी देव-मूर्त्ति सदा एक भावसे विराज रही है। रावण उनकी देह

हो प्राण-प्यारेके सहवाससे पृथक् कर सका है,प्राणोंकी एकाग्रता-को तो उसके जैसे करोड़ों रावण भी दूर नहीं कर सकते।

शारीरिक बलमें स्त्रियाँ स्वाभाविक कोमल होती हैं, परन्तु जिस समय उनके सतीत्वका तेज प्रकाशित होता है, उस समय बड़े-बड़े बलवानोंको भी उनके सामने पराजित होना पड़ता है। कौन ऐसा माईका लाल है, जो सतीके सामने आँखें मिलाता हुआ खड़ा रह सकता है? जो उस जलती हुई अग्निशिखाका स्पर्श करने जायेगा, उसे निश्चयही प्राणोंसे हाथ धो बैठना होगा।

रावणका भी यही हाल हुआ, सीताके सतीत्वके आगे उसे बुरी तरह हार माननी पड़ी और उसका कोई छल, बल और कौशल काम न आया।



सुग्रीवके साथ मित्रता कर, रामचन्द्र और लक्ष्मणको बड़ी शान्ति मिली। उन्हें आशा हुई, कि सुग्रीवकी सहायतासे सीताका पता लगाकर हम उनका उद्धार कर सकेंगे।

एक दिन सुग्रीवने रामसे अपने बड़े भाईके अत्याचारोंका वर्णन करते हुए कहा,—"मित्र! वालीके हाथसे किष्किन्धाके राज्यका अधिकार छीन लिया जाये, तो अपने सङ्गी-सहायकोंकी संख्या बहुत बढ़ जायेगी और तब हमलोग अपना काम बड़ी शीघ्रतासे कर सकेंगे।"

यह सुन, रामचन्द्रने कहा,—"मित्र! तुम्हारा कहना यथार्थ है। राज्यका सारा धन, सारी सेना इस समय वालीके हाथमें

है, तुम्हारे पास कुछ भी नहीं है। साथही उसने तुम्हारी स्त्रीको भी अन्याय-पूर्वक रोक रखा है, इसलिये तुम्हारा मन भी सुखी नहीं है। ऐसा टूटा हुआ मन लेकर इतना बड़ा काम नहीं किया जासकता, अतएव मैं भी सोच रहा हूँ, कि वालीको ललकारकर, उसे युद्धमें परास्त करना चाहिये। पहले तुम्हारा काम हो, पीछे मेरा। तुम अभी जाकर वालीसे युद्धकी घोषणा कर दो।"

सुग्रीवने ऐसाही किया। उसके ललकारतेही वालीने सोचा,—"यह एकाएक सुग्रीवके सिरपर काल क्यों नाचने लगा, जो मुझसे लड़नेके लिये उतारू हो रहा है? उसके पास रखाही क्या है, जिसके भरोसेपर वह इतना कूद रहा है?" यह सोच, वह अकेलाही सुग्रीवसे भिड़नेको चला आया। दोनों भाइयोंमें खूब लड़ाई हुई, पर अन्तमें सुग्रीवकीही हार हुई और वह रोता हुआ रामके पास आया। यह देख, रामने कहा,—"मित्र! तुम घबराओ नहीं, अबकी बार जाकर फिर लड़ो। मैं तुम दोनों भाइयोंका एक-समान रूप देखकरही इस बार तुम्हारी सहायताके लिये बाण न छोड़ सका, कि कहीं मेरा छोड़ा हुआ बाण भ्रमवश तुम्हारे न लग जाये। पर अब मैंने, तुम दोनोंमें जो भेद है, उसको अच्छी तरह ध्यानमें रख लिया है, अतएव अबके न चूकूँगा।"

यह सुन, सुग्रीव फिर वालीसे आ भिड़ा। रामचन्द्रने सुग्रीव-को फिर भी विकल होते देख, दूरहीसे निशाना तककर ऐसा बाण मारा, कि वाली कटे वृक्षकी तरह भूमिमें गिर पड़ा। कुछ देरतक इस प्रकार छिपकर वार करनेके लिये रामचन्द्रकी भरपेट निन्दा करनेके बाद वालीने अपनी जीवन लीला समाप्त की।

वालीका विधिवत्-दाह-कर्म और श्राद्धादि क्रिया कर चुकने पर सुग्रीवने राजसिंहासनपर आरोहण किया। लक्ष्मणने अपने हाथों सुग्रीवको राज-तिलक दिया। वालीका पुत्र, अङ्गद, युवराज बनाया गया। राज्यमें बड़ा भारी आनन्द उत्सव मनाया गया। सब लोग सुग्रीवका जय गान करने लगे। सुग्रीवने उन दोनों भाइयोंसे अपने राज्यमें चलनेका बहुत अनुरोध किया, परन्तु वे यही कहकर न गये, कि चौदह वर्षतक हम किसी नगरमें वास नहीं कर सकते।



सुग्रीवके राज्य पाकर राजधानीमें चले जानेपर राम-लक्ष्मण भी वहाँसे डेरा-डण्डा उठा, प्रस्रवण-गिरिपर चले आये। उन दिनों वर्षा-ऋतु थी। वनमें चारों ओर हरियाली छायी हुई थी। विरहियोंके लिये वर्षा काल बड़ा बुरा होता है। कहते हैं, कि इस ऋतुमें प्रेमियोंका बिछुड़ना एकबारगी असहनीय हो जाता है। रामचन्द्रका भी वही हाल हुआ। पावसने उनपर भी अपना प्रभाव दिखलाया। उनकी विकलता दिन-पर-दिन बढ़ने लगी।

एक दिन दोनों भाई पर्वतकी एक शिलापर बैठे, नाना प्रकारकी चर्चाएँ करते हुए दुःखी मनको बहला रहे थे, कि इसी समय एकाएक आकाशमें बादल छा गये और वर्षा होने लगी। यह देख, रामचन्द्रने लक्ष्मणसे जो बातें कहीं, वे एक विरहीके मुँहसे कदापि नहीं निकल सकतीं—पर उस विरह-विकल अवस्थामें भी रामने जैसे पाण्डित्यसे वर्षाका वर्णन

लक्ष्मणसे किया, उसे देख, रामके हृदयकी उच्चाशयताकी बार-बार प्रशंसा किये बिना रहा नहीं जाता। उन्होंने कहा,—

"लक्ष्मण! देखो, आकाशमें कैसा घोर मेघ गर्जन हो रहा है। इसे सुन, सीताके विरहका स्मरण कर, मेरा हृदय काँप रहा है। देखो, मेघकी गोदमें बिजली कैसी चञ्चलतासे चमक रही है! ठीक इसी तरह खल मनुष्योंकी प्रीति भी स्थिर नहीं रहती। बरसनेवाले बादल ऐसे झुक पड़ते हैं, जैसे विद्या पाकर पण्डित-गण नम्र हो जाते हैं। यह पर्वत वर्षाकी बूँदोंका आघात कुछ वैसीही धीरतासे सहनकर रहा है, जैसी सहिष्णुतासे सज्जन दुर्जनोंके वाक्य बाणोंके प्रहारको सह लेते हैं। इन छोटी-छोटी नदियोंको तो देखो, कि थोड़ेही जलसे ये कैसी उमड़ रही हैं! ओछे जन भी इसी तरह थोड़ासा धन पाकर पागल हो जाते हैं,—अपने आगे संसार भरको कुछ नहीं गिनते। आकाशसे कैसा स्वच्छ जल गिरता है और भूमिपर पड़तेही मैला हो जाता है। इसी तरह परमात्माने सभी जीवोंकी आत्माएँ बड़ी शुद्ध बनायी हैं, परन्तु वे मायाके स्पर्शसे कलुषित हो जाती हैं। जिस प्रकार अच्छे लोग अच्छे अच्छे गुणोंका धीरे-धीरे संग्रह करते हैं, वैसेही इन ताल तलैयोंको भी देखो, कि वर्षाका उपकारी जल जमा करते चले जाते हैं। सारी नदियोंका जल जब समुद्रमें जाकर मिल जाता है, तब उनका भेद मिट जाता है, वे शान्तभाव धारण कर लेती हैं, यह हाहा कार नहीं रह जाता, जो इस समय देख रहे हो। इसी प्रकार जीव भी ईश्वरके चरणोंमें लीन होकर सारे भेद-भाव, अशान्ति और दुःखोंसे छुटकारा पा जाता है।

चारों ओर हरी-हरी जङ्गली घासोंने रास्तोंको ऐसा ढक रखा है, कि वे दिखाई नहीं देते। मत मतान्तरोंके झगडे भी इसी तरह धर्मके असली तत्त्वोंको ऐसा छिपा देते हैं, कि वे दिखाईही नहीं पडते और लोग कोरे थक-वादमें धँसे रहते हैं। चारों ओर मेढकोंकी ध्वनि ऐसी मालूम हो रही है, मानों विद्यार्थियोंका समूह वेदध्वनि कर रहा हो। आक और जवासा पानी पडतेही सूख गये—अच्छे राज्यमें दुष्टोंका भी यही हाल होता है—उनकी कोई दाल नहीं गलने पाती। जैसे क्रोध उत्पन्न होकर धर्मके सारे भावोंको दूर भगा देता है, उसी तरह वर्षाने भी ऐसा कीचड़-कादों मचा रखा है, कि धूल तो कहीं खोजे भी नहीं मिलती। उपकारी जीवोंकी सम्पत्ति जैसे 'दिन दूनी रात चौगुनी' बढती रहती है, वैसेही इस समय पृथ्वी शस्यसे हरी-भरी हो रही है। वर्षाकी रातमें जब घोर अँधेरा छा जाता है, तब जुगनू अपनी चमक दिखाने लगते हैं, इसी तरह कोरी अकड दिखानेवाले मूर्ख मण्डलीमें अपनी हैंकडी भरने लगते हैं। चतुर किसान घासको निकालकर अपने नाजको वैसेही निरा रहे हैं जैसे पण्डित लोग मोह और मदको दूरकर मनको शुद्ध कर लेते हैं। जैसे कलियुगके आतेही धर्म दूर भाग जाता है, वैसेही वर्षा आतेही चकवे-चकवीका पता नहीं लगता।

"लक्ष्मण! इतना पानी बरस रहा है, परन्तु ऊसरमें एक तिनका भी नहीं लगता। इसी तरह लाख प्रलोभनोंके होते हुए भी सन्तोंके मनमें काम वासना नहीं पैदा होती। पृथ्वी अनेक प्रकारके जीव-जन्तुओं, घास-पत्तों और नाजोंसे कैसी

शोभामयी दिखाई दे रही है। यह वर्षाकी अमलदारीका प्रभाव है। इसी प्रकार अच्छे राजाके राज्यमें प्रजा भी खूब फलती-फूलती है। मेघोंका घटाटोप कभी-कभी हवाका झकोरा पाकर ऐसा उड़ जाता है, जैसे एक कपूतके पैदा होनेसे कुलका कुल नष्ट हो जाता है। कभी तो सूर्य्य मेघमें छिप जाता है और कभी उसके हटनेही अपनी विमल प्रभासे संसारमें चमकने लगता है। यही हाल मनुष्योंका भी है। वे दुष्टोंकी सङ्गति पाकर बिगड़ और भलोंकी सङ्गति पाकर सुधर जाते हैं।"

इसी प्रकारकी नाना रत्नोंसे भरी हुई बातोंमें दोनों भाई दिन बिता देते थे। देखते-देखते वर्षा ऋतु बीत गयी और निर्मल शरद्-ऋतु आ पहुँची। आकाश स्वच्छ हो गया, रास्ते पथिकोंके आने-जाने योग्य हो गये, नदियोंका वह भीषण रूप भी नष्ट हो गया। सरोवरोंमें कमल खिले, चकवा-चकवी विहार करने लगे, चकोरको चन्द्रमाकी निर्मल चाँदनी मिलने लगी, सब लोग सुखी हो गये, परन्तु रामचन्द्रको सीताके विरहमें किसी तरह कल नहीं आयी। उनकी बेकली बराबर बढ़तीही गयी।




एक दिन रामचन्द्रने लक्ष्मणको बुलाकर कहा,—"भाई! देखो तो इस सुग्रीवको, अपना काम निकालकर बिलकुल चुप हो बैठा! कहाँ तो उसने मेरी सहायता करनेकी शपथ की थी और कहाँ राज्य पाकर अभिमानमें भूल गया! तुम जाकर

दुष्टको डाँटो। सीधी राह न चलेगा, तो मैं उसे भी उसी बाणसे मार डालूँगा, जिसने उसके भाईको संसारसे विदा कर दिया था।"

यह सुन, लक्ष्मण बड़े क्रोधके साथ किष्किन्धाको चले। जाते-जाते उन्होंने सोचा,—"यदि सुग्रीव मित्रताके नियमोंका उल्लङ्घन करेगा, तो भाईसे पूछनेके लिये न ठहरकर मैं उसे वहीं का वहीं ढेर कर दूँगा।"

लक्ष्मणको इस तरह क्रोधमें भरकर आते हुए सुन, सुग्रीव तो हक्का-बक्कासा हो गया, परन्तु चतुराईमें वह कम न था, अतएव आप लक्ष्मणके सामने न आ, उसने अपनी भाभी, ताराको लक्ष्मणका क्रोध शान्त करनेके लिये भेज दिया। तारा बड़ी बुद्धिमती स्त्री थी, उसने बातों ही-बातोंमें लक्ष्मणको शान्त कर दिया और वे प्रसन्न-मनसे राजपुरीमें आये।

सुग्रीवके सामने आतेही लक्ष्मणने उसे लताड़ना शुरू किया और मित्रद्रोही, स्वार्थी, विश्वासघातक आदि विशेषणोंसे सम्मानित किया, परन्तु सुग्रीव चुपचाप सब अपमान सह गया। यह देख, लक्ष्मणको पीछे अपने इन कड़े शब्दोंपर आपही पछतावा हुआ और वे भाईके मित्रकी प्रशंसा करते हुए उससे बातें करने लगे। सुग्रीवने, अपने विलम्बन और विस्मरणके लिये क्षमा माँगते हुए, उसी समय चतुर मन्त्रियोंको चारों दिशाओंमें दूत भेजनेकी आज्ञा दे दी और कहा, कि चाहे सफलता हो या विफलता, पर महीने-भरके भीतर सबको लौट आना और सीतादेवीका समाचार सुनाना होगा। यह व्यवस्था कर, सुग्रीव

लक्ष्मणके साथ-ही रामचन्द्रके पास आया और उनसे अपने अपराधके लिये क्षमा माँगते हुए दूतोंके भेजे जानेका संवाद सुनाया। सुनकर रामने बड़े प्रेमसे सुग्रीवको गले लगाया और उसे हर्ष-पूर्वक विदा किया।



सुग्रीवके दूत दल के दल इधर-उधर जाने-आने लगे। सबके मनमें यही उत्साह था, कि अपने राजाके मित्रका काम, जहाँ-तक जल्दी हो सके, पूरा कर डालना चाहिये। सुग्रीवके भेजे हुए और लोग तो जहाँ तहाँ गये, पर हनुमान् दक्षिण समुद्रकी ओर चले। उन्हें विश्वास हो गया था, कि सीता अवश्यही लङ्का नरेश रावण द्वाराही हरी गयी हैं, अतएव वे अपने साथियोंके साथ लगातार दक्षिणकी ओर बढ़ते चले गये। जाते-जाते वे लोग समुद्रके किनारे पहुँचे। वहाँ उन्हें जटायुका बड़ा भाई, सम्पाती मिला। उसने लोगोंको सीताके रावणद्वारा हरी जानेका संवाद दिया और कहा,—"मैं बहुत बूढ़ा हो गया हूँ, नहीं तो तुम्हारा काम अकेला मैंही कर देता ; परन्तु तुममेंसे जिस किसीके हृदयमें साहस और भुजाओंमें बल हो, वह समुद्र पारकर लङ्का जाये, तो अवश्यही सीताका पता लग जायेगा।"

समुद्र पार जानेकी बात सुन, सबके देवता कूच कर गये। उन लोगोंने समझ लिया, कि "बलो हो चुका काम! न हमसे समुद्र लाँघा जायेगा और न सीताकी सुध मिलेगी!" परन्तु महावीर हनुमान्ने सङ्कल्प किया, कि "प्राण भलेही चले जायें,

परन्तु मैं समुद्रपार जाकर सीताकी सुध अवश्य लाऊँगा। जिसे लौटना हो, लौट जाओ मैं तो नहीं लौटता।"

ऐसा मनमें विचार, परमात्माका नाम ले, हनुमान् समुद्र तीरके एक पर्वतकी चोटीपर चढ़ गये और समुद्रका ऊपर-ही ऊपर लाँघ जानेके लिये बड़े वेगसे आकाश-मार्गमें उछल पड़े। थोड़ीही देरमें वे अपने साथियोंकी दृष्टिके परे हो गये।

महाप्रतापी हनुमान् यथासमय लङ्कामें आ पहुँचे। नगरमें प्रवेश करतेही उन्होंने देखा, कि लङ्कापुरी बिलकुल सोनेके मकानोंसे अलङ्कित है, दुर्ग ऐसा विशाल और सुदृढ बना हुआ है कि पृथ्वीभरमें उसकी समता करनेवाला दूसरा दुर्ग न होगा एक तो वह द्वीप चारों ओर समुद्रसे घिराही हुआ है, जिससे बाहरी शत्रुओंके आक्रमणका कोई भय नहीं है, दूसरे, दुर्गके चारों ओर जो गहरी खाई खुदी हुई है, उससे वह और भी दुर्गम हो रहा है। खाईके चारों ओर तोपें लगी हुई हैं और बडे-बडे विकट राक्षस पहरा देते हुए दिखाई पडते हैं। सडकों और हाट-बाटोंकी चहल पहल और सजावट देखनेही योग्य है। वन, उपवन, वापी कूप, सरोवर आदिकी शोभाही न्यारी है। कहीं देश-देशकी सुन्दरी स्त्रियाँ दिखाई देती हैं, तो कहो बडे-बडे दिग्गज पहलवान लडते और भाँग बूटा छानते दिखाई पडते हैं। एक ओर सेनाकी छावनी कोसोंतकके मैदानमें फैली हुई है। उसकी अपार संख्या देखकर एक बार वीर हनुमान्का हृदय भी काँप गया।

वे अलक्षित भावसे, पहरेदारोंकी दृष्टि बचा, लङ्काके समस्त वैभवको देखते हुए, धीरे-धीरे उस अशोक-वाटिकामें आ पहुँचे

जहाँ सीतादेवी अपना दुःख-भरा जीवन बिता रही थीं। हनुमान् वहाँ अनेक राक्षस-राक्षसियोंको देख, बड़ी सावधानीके साथ उनकी दृष्टि बचाते हुए, चुपकेसे एक वृक्षपर जा चढ़े और पत्तोंकी आड़में छिपकर बैठ रहे।



रात दिन 'राम-राम' जपते-जपते सीताने दस मास बिता दिये। रामके विरह और रावणके बाणके समान चुटीले दुर्वचनोंने उनको सुखाकर काँटा बना दिया। उनको कभी तो यह चिन्ता होने लगती, कि कहीं प्राणपतिने मेरा पता न पाकर प्राण-त्याग तो नहीं कर दिया! कभी सोचती—"नहीं, मैंने कौन ऐसा पाप किया है, जो मेरे प्राणेश्वर मुझे पृथ्वीपर रोती बिलखती छोड़ परलोक सिधारेंगे? वे अवश्यही फिर मुझसे आ मिलेंगे! पर यहाँ तो दोही महीने और रह गये हैं। इन दो महीनोंके बाद रावण न जाने क्या उत्पात खड़ा करेगा। चाहे जो कुछ हो, पर उस पापीकी कामना तो कभी पूरी होनेकी नहीं। मैं दो महीना और आशाका पथ देखूँगी, इसके बाद प्राण परित्यागकर प्राणेश्वरको याद करती हुई, मृत्युको सानन्द आलिङ्गनकर लूँगी।"

इन्हीं चिन्ताओंमें उलझी हुई सीता मन ही-मन बड़ी दुःखित हो रही थीं। उन्हें एक-एक क्षण जीना कठिन हो रहा था। अन्तमें निराश हो, वे गलेमें फाँसी लगा, आत्महत्या करनेको तैयार हो गयीं। फाँसी लगानेका और कुछ साधन पास न

था, तो सिरकी वेणी तो थी ! उन्होंने सोचा, इसीसे गला दबा कर प्राण दे दूँगी। मन-ही-मन यह स्थिर कर वे एक वृक्षकी शाखा पकड़कर खड़ी हो गयी और बालोंसे गलेमें फाँसी लगानेका सुयोग ढूँढने लगीं।

इसी समय रावण वहाँ आया और भाँति भाँतिके प्रलोभन देता हुआ उनसे रामको भूलकर लङ्केश्वरी बननेके लिये अनुरोध करने लगा। उसके इन दुर्वाक्योंको सुन, मृत-तुल्य सीताके शरीरमें सिंहिनीकासा बल आ गया। वे गरजकर बोलीं,—"रे पापी! तू इतनी बार मेरी फटकार सुनकर भी मेरे सामने अपनी पाप-पूर्ण बातें सुनाने आया ? तू मुझे भी क्या उन्हींकीसी स्त्री समझता है, जो पर पुरुषको अङ्गीकार कर, अपने दोनों लोक बिगाड़ डालती हैं ? यदि हाँ, तो अपनी इस धारणाको दूर कर दे। मैं राजा जनककी बेटी, राजा दशरथकी पुत्रवधू तथ उनके ज्येष्ठ पुत्रकी सहधर्म्मिणी हूँ—मुझसे तू किसी तरहके पापकी आशा न कर। तू मुझे राज्यका क्या लोभ दिखाता है ! जो आपही अपने राज्यको लात मार आयी है, वह तेरे राज्य और वैभवको लाख-लाख बार लानत भेजती है। मैं तेरे चेहरेपर थूकूँगी भी नहीं। तू ये बढ़ बढ़कर बातें क्योंकर रहा है ? यदि अपना भला चाहता है, तो मुझे मेरे स्वामीके पास पहुँचा दे। वे क्षमाके सागर हैं, तू दीन बनकर उनके चरणोंमें गिरेगा, तो वे तेरे सारे अपराध क्षमा कर देंगे। अब भी चेत जा, नहीं तो मेरे शरीरके ये रोएं जितनेही दुःखी हो रहे हैं, उतनाही तेरा सर्वनाश समीप आता जाता है। अत्याचारी ! ले मैं तुझे शाप देती

हूँ, कि मेरे शापसे तेरा कुलका कुल नाश हो जायेगा—देख लेना यह सोनेकी लङ्का राखका ढेर हो जायेगी।"

इन तिरस्कार-भरे वचनोंको सुन, रावणने सीताको मारनेके लिये तलवार उठायी, परन्तु स्त्रियोंने इस बार भी स्त्री हत्याके दोषसे उसे बचा दिया। "अच्छा, दो महीने और देख लूँ, फिर तो तेरी बोटी-बोटी नोचकर खा जाऊँगा। प्रेमको हिंसामें बदलते क्या देर लगती है?" यह कहता हुआ, रावण वहाँसे चला गया और पहरेवालोंको अच्छी तरहसे पहरा देने तथा सीताका मन फेरनेके लिये चेतावनी देता गया।




हनुमान् दो दिनोंसे सीताकी खोजमें लङ्काके घर-घर घूम रहे थे, परन्तु जो वर्णन सीताके रूपका उन्होंने सुना था, उस रूप-रङ्गवाली एक भी स्त्री उन्हें कहीं न दिखाई दी। उन्हें सन्देह होने लगा, कि कहीं रावणने उन्हें मार तो नहीं डाला? अथवा स्वामीका वियोग न सह सकनेके कारण उन्होंने अपने प्राण तो नहीं त्याग दिये? यह सोच, वे बड़े दुःखी हो रहे थे। आज अनायास इस वाटिकामें पहुँचनेपर उन्होंने जो कुछ देखा-सुना, उससे उन्हें एकही साथ हर्ष, शोक और विस्मय तीनोंही हुए। हर्ष अपनी सफलतापर, शोक सीताके दुःखोंपर और विस्मय इस बातपर, कि लोगोंने सीताका अनुपम रूप-लावण्यही उनसे वर्णन किया था; परन्तु यहाँ आकर उन्होंने देखा, कि सीताका हृदय उनके शरीरकी अपेक्षा सहस्रगुण सुन्दर है। उनके हृदय—

पवित्रता, वचनोंकी दृढता और पति-प्रेमकी प्रगाढता देख, हनु-मान्‌के मनमें बडी श्रद्धा-भक्ति उत्पन्न हुई और उन्होंने मन ही मन उनके चरणोंमें प्रणाम किया।

रावणके चले जानेपर उदास मनसे नाना प्रकारकी चिन्ताएँ करती हुई सीता टहलने लगीं। टहलते-टहलते वे उसी वृक्षके नीचे आ पहुँचीं, जिसपर बैठे हुए हनुमान् यह सारी लीलाएँ देख रहे थे। उस वृक्षके पास पहुँचतेही उनका बायाँ नेत्र नजाने क्यों एकाएक फडकने लगा। उन्होंने सोचा,—"बस, अबके मैं अवश्य फाँसी लगाकर मर सकूँगी और मेरे सारे दुःख-कष्ट दूर हो जायेंगे, इसीसे यह शुभ शकुन हो रहा है। मेरी पहरेदारिनें भी इस समय दूर हैं। कोई मेरा यह काम न देख सकेगा।" वे यह सोचही रही थीं, कि हनुमान्‌ने उनके सामनेही रामचन्द्र-की दी हुई अँगूठी टपसे गिरा दी। अपने प्राण-प्रियतमकी अँगूठी देख, सीता हर्षसे बावली हो गयी—पर पीछे इस सन्देहमें पड़ गयीं, कि कहीं यह भी राक्षसोंकी मायाही तो नहीं है? उनके भावको इस प्रकार बदलते देख, डालपरही बैठे-बैठे हनुमान् रामचन्द्रके रूप, गुण और वर्तमान विकलताका वर्णन करनेलगे। सुनते-सुनते सीताके अङ्गोंमें पुलकावली छा गयी और उन्हें ठीक विश्वास हो गया, कि कोई रामका प्यारा आ पहुँचा।

ऐसी भावना मनमें उत्पन्न होतेही वे उत्कण्ठासे अधीर हो बोलीं,—"भाई तुम कौन हो? मेरे प्राणप्रियके पुण्य-चरित्र सुनानेवाले! मरी हुईको अमृत पिलानेवाले! तुम कौन हो? मेरे सामने आओ, जिसमें मैं तुम्हारे दर्शन कर अपने दुखिया

प्राणोंको तनिक शीतल करूँ। देव! विलम्ब न करो, जल्दीही दिखाई दो, मैं बड़ी अधीर हो रही हूँ।"

यह सुन, हनुमान् वृक्षसे नीचे उतर आये और सीताके आगे शिर नवा, विनय सहित बोले,—"माता! मैं भगवान् रामचन्द्रका भेजा हुआ दूत हूँ। आपको ढूँढ़ता हुआ यहाँतक चला आया हूँ। बड़े भाग्यसे मैंने आपके दर्शन पाये हैं।"

हनुमान्‌की यह विचित्र मूर्ति देख, पहले तो सीता कुछ डरीं, परन्तु पीछे अँगूठीकी बात सोच और उसे अच्छी तरह पहचानकर, कि यह अवश्य रामकीही है, आनन्दके साथ आँखोंमें आँसू भरकर कहने लगीं,—"तुम्हारा रूप देख, मैं पहले कुछ शङ्कामें पड़ गयी थी; परन्तु अब यह जानकर, कि मेरी वह शङ्का बिलकुल बेजड़ थी, मैं परम सुखी हूँ। दूत! कहो देवरजीके साथ मेरे प्राणनाथ सकुशल तो हैं? वे कभी इस दुखिनीका स्मरण तो करते हैं? आजतक उन्होंने मेरी सुध भी नहीं ली—क्या उनका सहज कोमल हृदय कुछ निठुर हो गया है? अपने सेवकों और आश्रितोंपर उनकी सदा अपार कृपा रहती है, फिर इस दासीको उन्होंने इतने दिनोंसे कैसे बिसार रखा है? हाय! अब मैं न जाने कब उस साँवली मूर्त्तिके दर्शन करूँगी? कब मेरे सोये हुए भाग्य जग उठेंगे?" कहते-कहते सीता उच्चस्वरसे रोदन करने लगी।

यह देख, हनुमान्‌ने कहा,—"माता! आप कुछ चिन्ता न करें। अपने छोटे भाईके साथ भगवान् रघु कुल-तिलक बड़े आनन्दसे हैं। केवल आपके बिछुड़नेसे उन्हें दिनको खाना

और रातको सोना दूभर हो रहा है। माता! आप यह स्वप्नमें भी न सोचियेगा, कि आपसे उनका प्रेम कम है। जिन कोमल किसलयोंपर वे पहले सुखसे सोया करते थे, अब वे उन्हें आगके समान जलाते हैं, चन्द्रमाकी शीतल किरणें उनपर अँगारे बरसाती हैं, प्रत्येक रात्रि काल रात्रिके समान भयदायिनी मालूम होती है, कमलके वन आँखोंमें काँटे चुभाते हैं, वर्षाके बादल निर्मल नीरके बदले तत्ता तेल छिड़कते हैं। जहाँ कहीं वे विश्रामके लिये जाते हैं,वही स्थान उन्हें काट खानेको दौड़ता है। माता! उनकी विकलताका मैं कहाँतक वर्णन करूँ? आपके विरहमें उनका मन किसी भाँति चैन नहीं पाता। उनके दु:खसे उनके छोटे भाईको भी इतना कष्ट है, कि क्या बताऊँ?"

यह जानकर, कि मेरे स्वामी भी मेरे विरहमें उतनाही दु:ख अनुभव कर रहे हैं, जितना कि मैं, सीताको इस विपत्तिमें भी बड़ा धैर्य्य हुआ। वे बार-बार रामचन्द्रके सम्बन्धमें सैकड़ों प्रकारके प्रश्न हनुमान्‌से करने लगीं। सच है, अपने प्राण-समान प्रेमीकी बातें सुननेसे कब किसीको तृप्ति होती है?

हनुमान्, उनको यथासाध्य सन्तोषजनक उत्तर देकर, प्रसन्न करने लगे। इसी समय उन्हें कुछ भूख मालूम हुई। उन्होंने कहा,—"माता! बालक जब क्षुधार्त्त होता है, तब मातासेही खानेको माँगता है, अतएव मैं आपसे प्रार्थना करता हूँ, कि यदि आपकी आज्ञा हो, तो मैं इस बगीचेके सुन्दर फलोंको खाऊँ; क्योंकि इन्हें देख मेरे मुँहमें पानी भर आया है।" सीताने पहले तो उन्हें ऐसा साहस करनेसे रोका; परन्तु जब उन्होंने कहा,

कि 'माता! मैं इन दुष्टोंको कुछ नहीं समझता, इन चरणोंके आशीर्वादसे मैं सारी विघ्न-बाधाओंको बात-की बातमें पारकर जा सकता हूँ,' तब उन्होंने उन्हें सहर्ष आज्ञा दे दी।

फिर तो फल-मूल खानेके बहाने हनुमान् उस वाटिकाके वृक्षोंको उखाड़-उखाड़कर फेंकने लगे और देखते ही-देखते उन्होंने उस वाटिकाका रूपही बिगाड़ डाला। वहाँ जितने राक्षस पहरेपर थे, सबको उन्होंने एक-एक करके पछाड़ मारा। जो कोई उन्हें रोकनेके लिये आगे बढ़ा, उसीकी उन्होंने लात-घूसोंसे खूब अच्छी तरह मरम्मत की। लाचार, वे सब रोते गाते रावणके पास पहुँचे और उसे इस उत्पातका सम्वाद सुनाने लगे। रावणने, यह सम्वाद सुनतेही भयानक क्रोधमें आकर, एक बड़ीसी सेना अपने बेटे मेघनादके अधीन भेजी। हनुमान्ने बड़ी वीरताके साथ उस सेनाका सामना किया। पर अन्तमें वे पकड़कर रावणके सामने लाये गये।



रावणके दरबारमें उपस्थित हो, हनुमान्ने कहा,—"लंकेश! मैं रामचन्द्रका दूत हूँ। तुम्हारी वाटिकामें आ, मैं फलोंको तोड़कर खाही रहा था, कि इसी समय तुम्हारे रक्षकोंने आकर मेरा अपमान किया, इसीलिये मैंने उन्हें मारा—अब तुम्हारी जो इच्छा हो, करो; परन्तु मैं दूत हूँ, रामचन्द्रजीकी ओरसे जो संवाद लाया हूँ, पहले उसे सुन लो। उन्होंने कहा है, कि 'यदि तुम अपना भला चाहते हो, तो आदरके साथ मेरी पत्नीको

पास पहुँचा दो।' निश्चय जानना, अब उनको तुम्हारी दुष्टताका पता लग गया है और वे बिना तुम्हारा सर्वनाश किये न छोड़ेंगे। अतएव उनकी बात मानकर माता सीताको उनके पास भेज दो।"

यह सुनतेही रावण रोषसे जल उठा और बोला,—"कोई है? अभी इस दुष्ट बन्दरको ले जाकर निर्दयतासे मार डालो।"

यह सुन, रावणके छोटे भाई, विभीषणने कहा,—"भाई! राजनीतिका उल्लङ्घन क्यों करते हो? कहीं दूत भी मारा जाता है? ऐसा न करो, इसे छोड़ दो और जो कुछ कहना हो, कह सुनकर इसे विदा कर दो।" अन्यान्य सभासदोंने भी विभीषणकी इस बातको पसन्द किया, परन्तु वह पापी हनुमान्‌को बिना दण्ड दिये छोड़नेको प्रस्तुत न हुआ। अन्तमें सबकी सलाहसे उनकी पूँछमें तेलसे तर किये हुए कपड़ोंकी तहें बाँध कर आग लगा दी गयी और वे दरबारसे बाहर निकाल दिये गये। फिर तो हनुमान्‌ने उसी आगसे प्रायः सारी लङ्का जला दी—एक-एक करके सैकड़ों महल-मकान राखके ढेर हो गये। उस अग्नि काण्डमें केवल विभीषण और कुम्भकर्णके घरही बचे, क्योंकि विभीषण तो हनुमान्‌के पक्षपाती हो गये थे और बेचारा कुम्भकर्ण सोया हुआ था तथा उसकी स्त्रीने हनुमान्‌के बहुत हाथ-पैर जोड़े थे। जब भली भाँति लङ्का दहन हो चुका, तब समुद्रके तीरपर जा, उसके जलमें आग बुझा, पूँछसे जले-अध जले कपड़ोंको दूर कर, वे फिर सीताके पास आ पहुँचे। सीताने उनको कुछ करनी तो वहीं देख ली थी, शेषका वृत्तान्त उनके मुँहसे सुन, वे बड़ीही प्रसन्न हुईं। तब हनुमान्‌ने कहा,—

"माता! अब आप आज्ञा दीजिये, तो मैं भगवान् रामचन्द्रके पास शीघ्र पहुँचूँ और आपका संवाद सुनाकर उनसे यथोचित उपाय करनेके लिये कहूँ। नही तो, यदि आपको स्वीकार हो, तो मैं आपको अपनीही पीठपर चढाकर अभी बात-की बातमें वहाँ पहुँचा दे सकता हूँ।

यह सुन, सीताने कहा,—"मैं पराये पुरुषका शरीर स्पर्श नही कर सकती, अतएव मैं तुम्हारी दूसरी बात माननेमें असमर्थ हूँ। तुम कह सकते हो, कि रावणका तो मैंने स्पर्श किया ही था? परन्तु उस समय मैं विवश थी; वह मुझे बल पूर्वक पकड ले आया था। फिर मैं क्या कर सकती थी? तुम जाते हो, तो जाओ। मेरी ओरसे स्वामीको कहना, कि दोही महीने और हैं। यदि इतने समयके भीतर वे आकर मुझे छुडा न ले जायँगे, तो मुझे कदापि जीती हुई न पायेंगे। तुम्हारे आनेसे मेरे विकल प्राणोंको बडा सन्तोष हुआ था, अब तुम भी चले जा रहे हो, फिर तो मेरे वेही दिन और वेही रातें होंगी। अच्छा तुम जातेही हो, तो जाओ। मेरे कष्टोंका स्मरण कराते हुए स्वामीसे कहना, कि वे शीघ्र आकर इस दुष्टको दण्ड दें, मेरे प्रण और अपने प्रणयको पूरा करें। मैं इसी नीच पापीका सर्वनाश और स्वामीके पुनर्वार दर्शन करनेके लिये जीती हूँ, नही तो कभीकी मर गयी होती—ऐसा मृत्युसे भी बढकर दुःखद जीवन-भार एक दिनके लिये भी न उठाती। मेरी एक एक घडी कल्पके समान बीत रही है।, केवल उनके नामको जपती हुई मैं इन सारी आपदाओंको सह रही हूँ।"

यह सुन, हनुमान्‌ने कहा,—"माता! अपनी कोई निशानी मुझे दे दो, जिसमें भगवान्‌को इस बातका विश्वास हो जाये, कि वास्तवमें मैं आपके पाससे होकर आया हूँ। आप निश्चय जानें, वे शीघ्रही आकर आपके सारे कष्ट दूर कर देंगे।"

हनुमान्‌के इन वचनोंसे सीताको परम सुख हुआ। उन्होंने अपने माथेसे चूड़ामणि उतारकर हनुमान्‌के हाथमें दी और कहा,—"बेटा! जिस तरह तुमने मुझ सूखती हुई लतापर स्वामी-का सन्देश-रूपी सलिल सिञ्चन किया है, उसी तरह प्राण-प्रिय-को मेरे दुःखकी कथा सुनाकर धीरज धराना और जल्दीही अपने सङ्ग ले आना। आज मैंने मरनेका सङ्कल्प किया था, पर अब न मरूँगी—स्वामीसे मिलनेकी आशाके बलपर जीती रहूँगी और तुम्हारे अबकी बार स्वामीके सग आनेकी बाट देखती रहूँगी। यह चूड़ामणि ले जाकर नाथके चरणोंमें डाल देना और कहना, कि मेरी जनक-नगरी छूटी, अयोध्या छूटी, इतने दिन आपका साथ भी छूटा, पर धर्म्म अबतक नहीं छूटा है। धर्म्मही सबका सिरमौर है, वही लोक-परलोकमें साथ देता है—इस बातको मैं अच्छी तरह जानती हूँ। जबतक मेरा पातिव्रत बना हुआ है, जबतक उनके चरणोंमें मेरी अचल प्रीति बनी हुई है, तबतक मेरा सब कुछ है। सबको छोड़कर मैंने धर्म्मकोही अपना सगा माना है। गहने तो मैं सारे शरीरके उतार आयी थी, पर आजतक यह शिरका भूषण पासमें था, स्वामीके चरण-कमलोंमें आज इसे भी भेजे देती हूँ। बेटा! प्राणेशसे कह देना, कि जैसे इस शिरोभूषणको मैंने अबतक अलग नहीं किया

था, उसी तरह धर्मको भी मैंने सोते, जागते, स्वप्नमें, कभी हृदयसे बाहर नहीं जाने दिया है।"

यह सुन, हनुमान, चूडामणि ले, उनके चरणोंमें बारम्बार प्रणामकर, समुद्रके किनारे पहुँचे और पुन उसी प्रकार आकाश-मार्गसे समुद्र-पार हो गये।



# सीता-उद्धार




ठीक एक एक करके सुग्रीवके भेजे हुए सभी दूत लौट आये, पर कोई अपने कार्यमें सफल न हुआ। एक मात्र हनुमान् ही नहीं लौटे। उनके आनेमें जितनीही देर होने लगी, उतनाही सबके मनमें भय, चिन्ता और आशङ्का पैदा होने लगी। रामचन्द्रके मनमें बडी भारी उत्कण्ठा होने लगी। लक्ष्मण, अपने बडे भाईकी विकलता बढती देख, दिन-दिन दुबले होने लगे।

इन्ही चिन्ता-पूर्ण दिनोंमें एक दिन हनुमान् अकस्मात् आ पहुँचे। रास्तेमेंही और-और कपियोंने उनसे सारा हाल पूछ लिया, अतएव सब लोग बडा आनन्द कोलाहल करते हुए रामचन्द्रके पास पहुँचे। यह देखतेही दोनों भाइयोंके मनकी कली खिल गयी, आँखोंमें आनन्दके आँसू उमड आये। वे समझ गये, कि हनुमान् अपने काममें पूरी सफलता प्राप्त कर आये।

हनुमान्‌ने पास आते ही रामचन्द्रके चरणोंमें साष्टाङ्ग प्रणाम कर कहा,—"भगवन् ! आपके पद-पद्मके प्रसादसेमैं भगवती सीताका पता लगा लाया। हमलोगोंका सन्देह पक्का था—

लङ्कापति रावणही उनको बलपूर्वक पकड ले गया है। आज दस महीनोंसे वे जो कष्ट पा रही हैं, वह देखतेही छाती फट जाती है। उन्होंने मेरे मुँहसे आपका नाम निकलतेही जो विलाप आरम्भ किया, जैसी दु खभरी कहानी सुनायी, वह सुनते-सुनते मैं पागलसा हो गया। नाथ! अब शीघ्र दल-बल सहित लङ्का चलिये और दुष्टको दण्ड दे माता सीताका दु ख मेटिये। उन्होंने चलते समय यह चूडामणि आपको देनेके लिये दी है और रो-रोकर कहा है, कि मैं अबतक अवश्य प्राण देदेती, परन्तु प्राणेश्वरके एक बार दर्शन किये विना प्राण शरीरको छोडना नहीं चाहते। रावण जैसे दुष्टात्मा और पराक्रमीके पञ्जे में पडकर भी उन्होंने जिस प्रकार अपने धर्मकी रक्षा की है, सतीत्वकी जो पराकाष्ठा दिखायी है, मानवी रूपमें देवीत्वका जो स्पष्ट उदाहरण दिया है, वह उनका ही काम है। नाथ! ऐसी नारी पृथ्वीमें और नहीं। उनका एक-एक क्षण-कल्पके समान बीत रहा है पर आपके चरणोंकी दर्शन-लालसासे ही वे अबतक जीवित हैं। अधिक क्या कहूँ! उनकी विकलता देख, क्षणभरका विलम्ब भी मुझे बहुत अखर रहा है।"

इसके बाद हनुमान्‌ने सीताजीकी कही हुई और बातें भी रामसे कह सुनायी। सुनते-सुनते उनका हृदय विदीर्ण हो गया और अश्रुधारासे पृथ्वीको सींचने लगे।

तदनन्तर कृतज्ञताभरे हृदयके साथ हनुमान्‌को छातीसे लगाते हुए रामने कहा,—"भाई! तुमपर मेरी प्रीति भरतसे कम नहीं। तुम्हें मैं आजसे अपना छोटा भाई समझता हूँ।

मेरे लिये जो काम किया है, कदाचित् उससे अधिक मेरे भाई नहीं करते।"

परन्तु हनुमान्ने यह भाईचारा पसन्द नहीं किया। उन्होंने कहा,—"नाथ! मैं आपकी सेवा करनेवाला,आज्ञाकारी दास हूँ। आपका छोटा भाई बनूँ, मुझमें ऐसी न तो योग्यता है, न गुण हैं, न महत्त्व है। आप केवल इतनीही दया रखें, कि इन चरणोंके प्रेम और सेवासे मुझे वञ्चित न करें।" यह कह, उन्होंने लङ्का दहनका वृत्तान्त सुनाते हुए कहा,—"नाथ! जिस समय आप लङ्कापर चढाई करेंगे, उस समय मैं भी प्राण-पणसे आपकी सहायता करूँगा—केवल प्रार्थना यही है, कि अब इस जन्ममें मुझे इन चरणोंसे न्यारा न कीजिये। देव! हमने इसी बहाने आपके चरण कमलोंके दर्शन पाये, यह भी हमलोगोंके सौभाग्य हैं, नहीं तो कहाँ आप पुरुषोत्तम और कहाँ हम बन्दरोंकी अधम जाति!"

उनके इन प्रेम-रस-सने अमृतमय वचनोंने रामचन्द्रको इतना मुग्ध कर दिया, कि वे बारम्बार 'सखा! मित्र! भाई!' आदि नाना प्रिय सम्बोधनोंसे उन्हें पुकारते हुए, अपनी हार्दिक ममता प्रकट करने लगे।

उस दिनसे हनुमान्ने प्रीतिकी ऐसी बेड़ी रामचन्द्रके चरणोंमें डाल दी, कि वे उन्हें फिर कभी अपनी पद-सेवासे पृथक् न कर सके। हनुमान्ने भी उनकी जो अनन्य-भक्ति की, वह संसारमें आदर्श है और 'सेवा' किस पदार्थका नाम है, इसका मर्म्म कुछ उन्होंनेही समझा था।

धन्य हनुमान्! तुमसा ज्ञानी, ध्यानी, भक्त, धर्म्मात्मा और

विनयी होनेके लिये कौन कपि होना नहीं चाहेगा ? छल कपट भरे, पाप-वासना पूर्ण, क्रोधी, दुष्ट और संसारकी भलाईके लिये अग्रसर न होनेवाले निकम्मे मनुष्योंको तो तुमसे बन्दरोंके जीवनपर ईर्ष्या होनीही उचित है !



बात की-बातमें सुग्रीवने वानर-भालुओंकी बडी भारी सेना तैयार कर ली और लङ्कापर चढाई करनेके लिये यह सारा दल चल पडा। जब ये लोग समुद्रके किनारे पहुँचे, तब वह अथाह जलराशि देख, सबके हृदय काँप गये, कि कैसे इतनी बडी सेना उस पार पहुँचेगी! लेकिन चेष्टा, उद्योग और अध्यवसायके आगे कोई काम असाध्य नहीं होता। दिन-रातके निरन्तर परिश्रमके पश्चात् समुद्र पर पुल बँध गया और सारी सेना लङ्काकी छातीपर उतर पडी।

जिस समय पुल बँध रहाथा, उसी समय रावणके छोटे भाई विभीषणने आकर उससे कहा,—"भाई ! बहुत वैर-विरोध बढानेसे क्या लाभ ? देखो, उसबार एकही बन्दर आकर सारी लङ्काकी शोभा बिगाड गया, अबके यह पलटन की-पलटन आ रही है। ये लक्षण अच्छे नहीं। अब भी मेल-मिलापका समय है—सन्धि कर लो। मेरी राय तो यही है, कि तुम व्यर्थका युद्ध न ठानो।" परन्तु रावण इस अच्छे परामर्शको मान लेनेके स्थानमें विभीषणपर क्रुद्ध हो गया और उसने उसे लात मारकर घरसे बाहर निकाल दिया।

विभीषण बेचारा सीधा, सादा और धर्म्मात्मा व्यक्ति था। उसने इस तरहकी शिक्षाएँ अनेक बार रावणको दी थीं,

आजतक सब ऊसरकी वर्षाही हुई। अतएव वह पहलेसे दु:खी थाही, इस बार अपमानकी अन्तिम सीमा आ जानेके कारण बिल्कुलही रावणसे फिरन्ट हो गया और रामके पास चला आया। रामचन्द्रने उसे अपना मित्र बना लिया और उसे इस बातका विश्वास दिलाया, कि 'हमलोगोंका उद्देश्य लङ्काका राज्य हड़प कर लेनेका नहीं है। हम केवल दुराचारीको दण्ड देना और सती सीताको बन्धनसे छुड़ाना चाहते हैं। रावणको पराजित कर हम यह राज्य तुम्हारेही हाथोंमें सौंप देंगे। अतएव तुम किसी प्रकार भय न करो।' विभीषण इस तरहकी उदार वाणी सुन, प्रसन्न हो गया और रामके दलके साथ परम सुख पूर्वक रहने लगा। उसने रामचन्द्रको लङ्काका राई-रत्ती हाल बतला दिया। यहाँतक, कि उनसे वहाँकी कोई बात छिपी न रही। विभीषणके अपने दलमें आ मिलनेसे रामचन्द्रको बड़ा भारी सहारा मिला। वे और भी उत्साहके साथ युद्धकी तैयारियाँ करने लगे।

रावणकी रानी, मन्दोदरी, बड़ी सती और शुद्धमतिवाली स्त्री थी। भाग्य दोषसे उसने ऐसा अन्यायी और दुराचारी पति पाया था। परन्तु उसे भी पूज्य समझकर वह सदा उसकी आज्ञाका पालन और सेवा किया करती थी। किन्तु वह केवल पतीकाही काम नहीं करती थी, वरन् सहधर्मिणीका भी कर्त्तव्य पालन करती थी। जब कभी रावण अधिक अन्याय करनेपर उतारू होता, तब वह उसे वैसा करनेसे मना करती। पर वह उसकी कब सुनता था? लाचार, उसे स्वामीके हठके आगे अपनी इच्छाका विसर्जनकर देना पड़ता

सीता जबसे लङ्का आयीं तबसे मन्दोदरीने बीसियों बार रावणको समझाया, कि "प्राण-पति! अब भी चेत जाओ, एक सतीको इतना न सताओ, नहीं तो सतीके अपमानसे हमलोगों-का बड़ा भारी अमङ्गल होगा।" परन्तु यह पापी तो इसके लिये तैयारही बैठा था, उसकी बुद्धि विनाश काल आ जानेके कारण फिरी हुई थी; अतएव वह मन्दोदरीकी सारी कही-सुनी इस कानसे सुनकर उस कानसे बाहर कर देता था।

रामचन्द्रकी सेनाके आने और विभीषणके उनसे जा मिलनेकी बात सुन, वह और भी घबरायी। उसने रावणसे जाकर कहा,—"नाथ! अब अन्तिम समय है!! इस समय यदि सन्धिकी चेष्टा न करोगे, तो न जाने भाग्यमें क्या लिखा है?" यह सुन, रावणने उसे डाटते डपटते हुए कहा,—"प्रिये! तुम स्त्री हो, तुम्हारा हृदय सहजही कोमल और शङ्काशील है। भला, जिसके आगे त्रिलोकीमें कोई वीर न ठहर सका, उसे दो छोकरे बन्दर-भालुओंकी सेना लेकर क्या कभी हरा सकेंगे? असम्भव बात है! तुम चुपचाप देखती रहो। युद्ध करने आये हैं, तो आने दो।" लाचार, मन्दोदरी चुप हो चली गयी।

इधर दोनों ओरके सैनिक अस्त्र शस्त्रोंसे सज-धजकर अपनी-अपनी मोरचाबन्दी करने लगे। दोनों सेनाओंके ज्वारसे लङ्का-समुद्र उथल-पुथल होने लगा।



यथा समय सीताको सवाद मिला, कि उनके प्राणोंके प्राण जीवनके सर्व्वस्व, तन-मनके स्वामी, इहलोकके सहचर



परलोकके उद्धारक, श्रीरामचन्द्र, दल-बल सहित आ पहुंचे हैं और उनकी सेना सकुशल समुद्र पारकर लङ्कामें उतर आयी है। यह सुनतेही हर्षकी अधिकता और दर्शनोंकी उत्कण्ठाके कारण उनकी विचित्र अवस्था हो गयी। विभीषणकी स्त्री, सरमा और कन्या, कलाही इन दिनों उनकी परम सङ्गिनी और दु:खकी साझीदार थीं। उन लोगोंने सीता देवीको आशा और आश्वासनके वचनोंसे सदा सन्तुष्ट और प्रसन्न रखना आरम्भ किया और उनका अन्धकारमय जीवन इस हलकीसी ज्योतिसे थोड़ा बहुत प्रकाशित हो उठा था।

इधर रावणने सोचा, कि अब तो युद्ध होगाही, पर मैं जिस लिये सीताको हर लाया था, वह काम तो खटाईमेंही पड़ा रह गया! अतएव उसने अपने एक मायावी राक्षससे ठीक रामचन्द्रकी आकृतिका एक कटा मुण्ड बनवाकर मँगवाया और उसे सीताको दिखलानेके लिये ले चला। उसकी धारणा थी, कि सीता पतिका मरना जान, मेरा कहना मान लेगी और उधर रामचन्द्रको जब यह सवाद मिलेगा, तब असतीके लिये इतनी जीव हत्या करनेको वे कभी तैयार न होंगे और घर लौट जायेंगे। फिर तो साँप भी मरे और लाठी भी न टूटे!

दुष्ट रावण वह माया-मुण्ड लिये हुए सीताके सामने आया और बोला,—"लो, जिसके लिये तुम मरी जाती हो, उसका यह कटा सिर देखकर जी ठंडा कर लो। कहो, अब किसके बलपर उछलोगी? अब भी मान जाओ, एक बार अपने मुँहसे मुझे प्रेमकी भिक्षा दान कर दो। बस मैं कृतार्थ हो जाऊँगा।"

यह सुन और उस मुण्डको सचमुच अपने स्वामीकाही सिर जान, सीता हाहाकार करने लगीं। वे बड़ी विकलताके साथ रोती रोती मूर्च्छित हो गयीं। बड़ी देरतक उनकी मूर्च्छा न टूटी और वे ज्यों की-त्यों पड़ी रहीं। राक्षसियोंने बड़े उपचार किये, परन्तु उन्हें किसी तरह चेतना नहीं हुई। यह देख, वहाँ ठहरना आवश्यक न समझ, रावण चला गया।

बड़ी देर बाद जब सीताकी मूर्च्छा भङ्ग हुई, तब वे घबराहट और शोक-भरी दृष्टिसे चारों ओर देखती हुई आप-ही-आप कहने लगीं,—"हाय! अन्तमें क्या मेरे भाग्यमें यही बदा था? रावण! तू इस पापका फल तिल-तिल करके पायेगा। तूने आज मेरे ऊपर जैसा वज्र गिराया है, वैसा एक नहीं, सौ बार तेरे ऊपर गिरेगा। पापी! तू मुझे अनाथिनी बना, मनमानी करना चाहता है? यह आशा ताकपर रख दे। मैं अभी अपने स्वामीके पास जाती हूँ। आर्य्य-नारीका पतिसे जन्म-भरकाही नाता नहीं होता—जन्म-जन्मान्तरतक बना रहता है। तेरे जैसे करोड़ पापात्मा भी इस सम्बन्धके बन्धनको नहीं तोड़ सकते। मैं जीवनमें स्वामीके दर्शन न कर सकी, तो क्या हुआ? मरकर तो उनके पास पहुँचूँगी? हा! क्या कोई ऐसा पुण्यात्मा नहीं है, जो उनके सयोगी शरीरके पास मुझे पहुँचा दे, जिसमें मैं उनके साथही चितापर जलकर सती हो जाऊँ?"

सीता इस तरह हाहाकार करही रही थीं, कि विभीषणकी स्त्रीने आकर उन्हें ढाढस बँधाते हुए कहा,—"सीता! धैर्य्य धरो, शोक न करो। तुमसी सती नारीका कोई बाल भी बाँका नहीं

परलोकके उद्धारक, श्रीरामचन्द्र, दल-बल सहित आ पहुँचे हैं और उनकी सेना सकुशल समुद्र पारकर लङ्कामें उतर आयी है यह सुनतेही हर्षकी अधिकता और दर्शनोंकी उत्कण्ठाके कारण उनकी विचित्र अवस्था हो गयी। विभीषणकी स्त्री, सरमा और कन्या, कलाही इन दिनों उनकी परम सङ्गिनी और दुःखकी साझीदार थीं। उन लोगोंने सीता-देवीको आशा और आश्वासनके वचनोंसे सदा सन्तुष्ट और प्रसन्न रखना आरम्भ किया और उनका अन्धकारमय जीवन इस हलकीसी ज्योतिसे थोड़ा बहुत प्रकाशित हो उठा था।

इधर रावणने सोचा, कि अब तो युद्ध होगाही, पर मैं जिसके लिये सीताको हर लाया था, वह काम तो खटाईमेंही फूलता रह गया! अतएव उसने अपने एक मायावी राक्षससे ठीक रामचन्द्रकी आकृतिका एक कटा मुण्ड बनवाकर मँगवाया और उसे सीताको दिखलानेके लिये ले चला। उसकी धारणा थी, कि सीता पतिको मरा जान, मेरा कहना मान लेगी और उधर रामचन्द्रको जब यह सवाद मिलेगा, तब असतीके लिये इतनी जीव हत्या करनेको वे कभी तैयार न होंगे और घर लौट आयेंगे। फिर तो साँप भी मरे और लाठी भी न टूटे!

दुष्ट रावण वह माया-मुण्ड लिये हुए सीताके सामने आया और बोला,—"लो, जिसके लिये तुम मरी जाती हो; उसका यह कटा सिर देखकर जी ठंडा कर लो। कहो, अब किसके बलपर उछलोगी? अब भी मान जाओ, एक बार अपने मुँहसे मुझे प्रेमकी भिक्षा दान कर दो। बस मैं कृतार्थ हो जाऊँगा।"

यह सुन और उस मुण्डको सचमुच अपने स्वामीकाही सिर जान, सीता हाहाकार करने लगीं। वे बड़ी विकलताके साथ रोती रोती मूर्च्छित हो गयीं। बड़ी देरतक उनकी मूर्च्छा न टूटी और वे ज्यों की-त्यों पड़ी रहीं। राक्षसियोंने बड़े उपचार किये, परन्तु उन्हें किसी तरह चेतना नहीं हुई। यह देख, वहाँ ठहरना आवश्यक न समझ, रावण चला गया।

बड़ी देर बाद जब सीताकी मूर्च्छा भङ्ग हुई, तब वे घबराहट और शोक-भरी दृष्टिसे चारों ओर देखती हुई आप ही-आप कहने लगीं,—"हाय! अन्तमें क्या मेरे भाग्यमें यही बदा था? रावण! तू इस पापका फल तिल-तिल करके पायेगा। तूने आज मेरे ऊपर जैसा वज्र गिराया है, वैसा एक नहीं, सौ बार तेरे ऊपर गिरेगा। पापी! तू मुझे अनाथिनी बना, मनमानी करना चाहता है? यह आशा ताकपर रख दे। मैं अभी अपने स्वामीके पास जाती हूँ। आर्य्य-नारीका पतिसे जन्म-भरकाही नाता नहीं होता—जन्म-जन्मान्तरतक बना रहता है। तेरे जैसे करोड़ पापात्मा भी इस सम्बन्धके बन्धनको नहीं तोड़ सकते। मैं जीवनमें स्वामीके दर्शन न कर सकी, तो क्या हुआ? मरकर तो उनके पास पहुँचूँगी? हा! क्या कोई ऐसा पुण्यात्मा नहीं है, जो उनके सयोगी शरीरके पास मुझे पहुँचा दे, जिसमें मैं उनके साथही चितापर जलकर सती हो जाऊँ?"

सीता इस तरह हाहाकार करही रही थीं, कि विभीषणकी स्त्रीने आकर उन्हें ढाढ़स बँधाते हुए कहा,—"सीता! व्यर्थका शोक न करो। तुमसी सती नारीका कोई बाल भी बाँका नहीं

कर सकता। इतनी बुद्धिमती और धर्मात्मा होकर भी तुम क्यों इन राक्षसी मायाओंमें आ जाती हो? यह सब झूठी माया है। तुम्हारे स्वामी सानन्द हैं। उनकी दीर्घ आयु हो, तुम्हारा सौभाग्य अचल हो। ऐसी अमङ्गल आशङ्काको कदापि हृदयमें स्थान न दो।"

यह सुन, सीता चुप हुईं और बोली,—"रावण! मैं तुझे क्या शाप दूँ? तेरा कार्य्यही तेरे लिये शाप है। उस कर्म-रूपी वृक्षमें जो विष फल फल रहा है, उसीसे तेरा सर्वनाश होगा। तेरा एक निरपराध, निरीह और निर्बल अबलाको इस तरह पीडित करना कभी निष्फल नहीं जायेगा। क्या तू नहीं जानता, कि प्रबल राजा होकर निर्बलपर बल-प्रयोग करना तथा गौ, ब्राह्मण और स्त्रीको कष्ट पहुँचाना, अपने ध्वंसको आपही निमन्त्रण देकर बुलाना है?"

तदनन्तर सीताने सरमासे कहा,—"बहन! तुम्हारे गुण मैं जीवनके अन्तिम साँसतक गाऊँगी और भगवान् यदि फिर अच्छा दिन दिखायेंगे, तो मैं तुम्हारे इन उपकारोंका अवश्य बदला चुकाऊँगी।"



युद्ध होने लगा। राक्षसों और वानरोंकी सेनाएं परस्पर भिड़ने लगीं। रावणके बेटे, पोते, भाई, बन्धु—एक-एक करके सभी युद्धमें काम आने लगे। रामचन्द्रकी बली भुजाओंने शत्रुओंको इस तरह काटकर रणमें बखेर दी, जैसे किसान पके हुए

मन्नके पौधोंको हँसियासे काट-काटकर बिछाता चलाजाता है।

थोड़ेही दिनोंके युद्धमें राक्षसोंके समस्त गिने-चुने वीरोंका संहार हो गया। कुम्भ, निकुम्भ, अतिकाय, मकराक्ष, वीरबाहु कुम्भकर्ण आदि महावीर सदाके लिये समर-सेजपर सो गये। प्रति दिन युद्ध होता, दोनों ओरसे जी-तोड़ चेष्टा की जाती, परन्तु सब दिन रामकीही जीत होती। होती भी क्यों नहीं? रामका पक्ष धर्म्म और न्यायका था तथा रावणकी ओर पाप अधर्म्म, अन्याय और कलुषताही काम कर रही थी। बानरोंने इस युद्धमें ऐसी वीरता दिखायी, कि रामचन्द्र सौ सौ मुँहसे भी उनकी बड़ाई करके नहीं अघाते थे।

इसी तरह लङ्का प्राय वीर-शून्य हो गयी; केवल रावणका पुत्र मेघनाद किसी तरह किसीके वशमें नहीं आता था और अपने पराक्रमके आगे सबको तेजहीन किये हुए था। उसने तो एक बार दोनों भाइयोंको नागपाशमें बाँध भी लिया था, पर बानरोंने बड़ी चेष्टा करके उन्हें छुड़ा लिया। बहुत हैरान करनेके बाद वह भी कालका कौर हुआ। रावणको महान् शोक हुआ, क्योंकि उसके पुत्रके समान बली उसकी सेनामें और कोई न था। उसका वध होते देख, उसने अच्छी तरह समझ लिया, कि बड़ी बुरी घड़ीमें मैं सीताको हर ले आया था, जो इस प्रकार वंश-समेत मारा गया! उसने सोचा,—"अब क्या करूँ? क्या इतनी दूरतक आकर लौट जाऊँ? ऐसी अभिमान-भरी बातें कहकर, अब क्या अपमानसे सिर नीचा करूँ? नहीं अब मरनेके कोई उपाय नहीं। प्राण

करके ही अपने पापका प्रायश्चित करूँगा ! भाई-बन्धुओं औ पुत्र-पौत्रोंको कालको भेंट कर, अपने सुखके लिये, इन तुच्छ प्राणोंको बचानेके निमित्त, शत्रुओंके आगे सिर झुकाऊँ ? नहीं ऐसा त्रिकालमें भी नहीं हो सकता।"

यही सोच-विचारकर वह अबकी बार स्वयं युद्ध-भूमि आया और जी होमकर लड़ने लगा। थोड़ीही देर युद्ध क उसने लक्ष्मणके हृदयमें ऐसी साँग मारी, कि वे मूर्च्छित होक गिर पड़े और रामचन्द्र उनके प्राणोंकी आशङ्कासे घबरा उठे वे बच्चे से बिछुड़ी हुई गायकी तरह ऊँचे स्वरसे विलाप करने लगे। भाइके प्रेम प्रवाहमें—नारीकी चिन्ता, युद्धका कर्त्तव्य, क्षत्रियका धर्म्म—सब कुछ डूब गया। उनका करुणा भरा क्रन्दन सुन, पत्थरका हृदय भी विदीर्ण होने लगा। विभीषणने यह विपद् आयी देख, एक वैद्यको बुलवाकर लक्ष्मणकी परीक्षा करवायी। देख-भालकर वैद्यने गन्धमादन-पर्वतपरसे सञ्जीवनी बूटी लाकर पिलानेकी व्यवस्था दी। परन्तु कठिनाई तो यह थी, कि उतनी दूरसे बूटी लाये कौन ? निदान, जिन अद्वितीय वीरने अनायास समुद्र-लंघन किया था, इस बार भी वेही आगे बढ़े। हनुमान् झटपट गन्ध-मादन-पर्वतपर जानेके लिये तैयार हो गये। उन्होंने, रामका नाम ले, शीघ्रही यात्रा कर दी।

रात बीत चली। वैद्यने कहा था, कि यदि रातों-रात ओषधि पेटमें न पड़ी, तो लक्ष्मणके प्राण कदापि न बचेंगे परन्तु अबतक हनुमान् नहीं आये ! यह देख, रामचन्द्र भ्रातृ-शोकसे व्याकुल हो, धीरज छोड़कर रोने लगे —

"सकहु न दुखित देखि मोहि काऊ ❀ बन्धु ! सदा तव मृदुल सुभाऊ ॥
मम हित लागि तजउ पितु-माता ❀ सहेउ विपिन हिम आतप वाता ॥
सो अनुराग कहाँ अब भाई ! ❀ उठहु न सुनि मम बच-बिकलाई ॥
जो जनितेउँ बन बन्धु-बिछोहू ❀ पिता-बचन मनिता नहिँ ओहू ॥
सुत वित नारि भवन परिवारा ❀ होहि जाहिँ जग बारहिँ बारा ॥
अस विचारि जिय जागहु ताता ❀ मिलहिँ न जगत सहोदर भ्राता ॥
यथा पंख बिनु खगपति दीना ❀ मनिबिनु फणि करिवरकर हीना ॥
अस मम जीवन बन्धु बिनु तोही ❀ जो जड़ दैव जियावहि मोही ॥
जैहौं अवध कवन मुँह लाई ❀ नारि हेतु प्रिय बन्धु गँवाई ॥
सौंपेउ मातु मोहि गहि पानी ❀ सब विधि सुखद परमहित जानी ॥
उतर काहि दैहौं कह जाई ❀ उठि किन मोहि समुझावहु भाई ॥"

इसी समय एकाएक टूटी हुई आशा बँध गयी, चातकके पिपासित कण्ठमें अमृत समान स्वातीकी बूँद टपक पड़ी। सजीवनी-बूटी लिये हुए हनुमान् आ पहुँचे। वैद्यके बतलाये अनुसार बूटी लक्ष्मणको पिला दी गयी। उसके दो-एक घूँट गलेके नीचे उतरतेही लक्ष्मणने आँखें खोल दीं। रामकी सेनामें आनन्द-ध्वनि और जय-घोष होने लगा। रावणके कानोंमें भी वह जय-ध्वनि पहुँची और उसने भी सुना, कि लक्ष्मण मरकर फिर जी उठे, अब तो उसे पूरा विश्वास हो गया, कि इस युद्धमें उसका निस्तार नहीं है।

मरता क्या न करता ? रावण अबकी बार बड़े क्रोधमें भरकर मैदानमें उतरा और विकट युद्ध करने लगा। वह एक प्रसिद्ध वीर था, उसने देवताओंतकको समर-भूमिसे भगा दिया था। उसका युद्ध कौशल देख, रामकी सेनामें खलबली मच गयी, परन्तु अन्तमें धर्म्मने अधर्म्मपर विजय पायी। रामके विष-समान बाणों

रावणको धराशायी करही दिया ? पृथ्वीका एक बड़ा भारी भार उतर गया—अधर्मका साम्राज्य लुप्त हो गया।

रावणके गिरतेही राक्षस-वंशका मानों दीपक बुझ गया। विभीषणको ऐसे दुष्ट भाईके मरनेका भी बड़ा शोक हुआ। सच है, लाख बुराई हो ; परन्तु रक्त अपना प्रभाव दिखाये बिना नहीं रहता। तदन्तर रामकी आज्ञाके अनुसार विभीषणने यथा-विधि उसका मृतक संस्कार किया।

वानर-सेना युद्ध-विजयके आनन्दमें मग्न हो गयी। चारों ओर 'श्रीरामचन्द्रकी जय'का उल्लास-पूर्ण स्वर गगन-मण्डलको विदीर्ण करता हुआ सुन पडने लगा। इसी समय रामचन्द्रने हनुमान्‌को बुलाकर कहा,—

"भाई! तुम्हारेही द्वारा मैंने पहले-पहल खोयी हुई सीताका संवाद पाया था। तुम्हारीही वीरता, धीरता, चतुराई और दयाके कारण हमलोग इस युद्धमें विजयी हुए हैं, अतएव तुम्हीं सबसे पहले सीताके पास जाकर युद्धमें जय होनेका समाचार कहसुनाओ और उनका कुशल-सवाद ले आओ। इस सेनामें और किसीको वे जानती-पहचानती भी तो नहीं हैं ? इसलिये देर न करो।"

आज्ञानुसार हनुमान् अशोक-वनकी ओर चले।



सीताके पास पहुँच, हनुमान्‌ने उनसे रावणके मारे जानेका हाल कह सुनाया और यह भी कहा, कि भगवान् रामचन्द्रने आपको कुशल पूछी है। यह सब, सीता कहने लगीं

"बेटा ! स्वामीने मेरी कुशल पूछी है ? उन्होंने वीरकी तरह संग्राममें प्रवृत्त हो, प्रबल शत्रुपर विजय पायी है, क्षत्रियका कर्त्तव्य-पालन करनेमें समर्थ हुए हैं—उनकी दासीके लिये यही सबसे बड़ी कुशलकी बात है, और नहीं, तो जबतक मेरे ये नेत्र उनके चरण-कमलोंके दर्शन नहीं करते, तबतक मेरी कुशल कहाँ है ? तुम जल्द जाकर उन्हें बुला लाओ। विलम्ब न करो। हाँ, तुमने मुझे पहले भी स्वामीका सन्देश पहुँचाकर कृतार्थ किया था और इस बारभी यह महा आनन्ददायक समाचार आ सुनाया है, पर पहलेमें मैं न तो उस बारही तुम्हें कुछ दे सकी थी, न इस बारही कुछ दे सकती हूँ। केवल जी खोलकर आशीर्वाद देती हूँ। अशोक-वन वासिनी दुखिनी सीताके पास और रखाही क्या है ?" यह कहते कहते सीताके नेत्र सजल हो गये।

हनुमान्‌ने कहा,—"माता ! आपके इन आशीर्वादोंका मोल क्या कुछ कम है ? आपकीसी सती साध्वी देवीके आशीर्वचनससागरा पृथ्वीके राजत्वसे भी अधिक सुखकर हैं। यही आशीर्वाद दें, कि आपलोगोंके चरणोंमें मेरी प्रीति सदा बनी रहे और आप लोगोंकी सेवाही करते-करते मैं जीवनके शेष दिन बिता दूँ।"

यह कह, हनुमान् रामके पास चले आये। उन्होंने रामसे सीताकी उत्कण्ठाकी बात कह सुनायी। सुनकर रामचन्द्रने विभीषणसे कहा,—भाई विभीषण ! तुम्हीं जाओ और जानकीको अच्छे-अच्छे वस्त्रालङ्कार पहिनाकर यहाँ बुला लाओ। मैं तो प्रतिज्ञासे बँधा हूँ, चौदह वर्ष पूरे हुए बिना किसी नगरके भीतर जानेमें असमर्थ हूँ। अतएव मैं नहीं जा सकता।"

यह बात कहते-ही-कहते रामचन्द्रका मुख-मण्डल शोककी हलकी छायासे युक्त हो गया। सबने समझा, कि बहुत दिनोंके विरहकी यादनेही उनको इतना चिन्तित कर दिया है, परन्तु उस समय उनके मनके भीतर कैसा अन्धड-तूफान जारी था, वह कौन जानता था ? सच बात तो यह थी, कि एक विचित्र चिन्ताने उस समय उनके हृदय-सागरको मथित करना आरम्भ कर दिया था। महीनोंके विरह दुःखके बाद प्राण-समान पत्नीके पुनर्मिलन-की आशा जहाँ उत्कण्ठा, आनन्द और आग्रह उत्पन्न कर रही थी, वहाँ एक नयी आशङ्कासे उनकी नस-नसमें अग्निकी चिन-गारियाँसी प्रवेश कर रही थीं। अमृतसे भरे हुए घड़ेमें विष मिल रहा था।



अच्छे-अच्छे वस्त्रों और अलङ्कारोंसे सुसज्जित तथा प्रिय-मिलनकी आशासे आनन्दित हो, सीता पालकीपर चढी हुई विभीषणके पीछे पीछे चली। कुछ दूरपरही वे पालकीसे नीचे उतर पड़ी और उत्कण्ठाके प्रबल वेगसे व्याकुल हो, चञ्चल चरणोंसे स्वामीके समीप पहुँच उनके पैरोंपर आ गिरीं। उनके आनन्दकी उस समय अवधि नहीं थी, प्रेमका अथाह समुद्र उनके हृदयमें लहरें मार रहा था, परन्तु उन्हें इस बातकी कल्पना भी नहीं थी, कि क्षणभर बादही उनके सिरपर बिना बादलके वज्रपात होनेवाला है !

उन्हें चरणोंसे उठा, रामचन्द्रने बड़े धीर-गम्भीर भावसे

कहा,—"देवी! कर्त्तव्यके अनुरोधसे कठिन युद्ध कर मैंने तुम्हारा उद्धार किया है। जिस दुरात्माने मेरी सहधर्मिणीका हरण किया था, उसे ठिकाने लगाकर मैं अपना कर्त्तव्य पूरा कर चुका। पापी अपने पापों और मेरे अपमानका पूरा पूरा बदला पा गया—उसका सवंश नाश हो गया। क्षत्रियके पराक्रमका हाल संसारको मालूम हो गया। गाढ़े दिनोंके मित्र, सुग्रीव और विभीषण तथा प्राणप्रिय सखा, हनुमान्‌की सारी चेष्टाएँ सफल हो गयी। बहुत दिनों बाद आज मैं तुम्हें अपने सामने पाता हूँ। तुम भारी सङ्कटोंसे छुटकारा पाकर यहाँ आयी हो, परन्तु देवी! निश्चय जानना, कि मैंने यह सारा झञ्झट तुम्हारेही लिये नहीं झेला। यह सब मैंने धर्म्म और कर्त्तव्यके विचारसेही किया है। तुम सालभरके लगभग राक्षसोंके घरमें रहीं। वहाँ कोई तुम्हारा अपना-सगा नहीं था; वहाँ तुम रात दिन केवल शत्रुओंसे घिरी रहती थीं। पराये घरमें तीन रातोंतक जो स्त्री रह जाये, उसे पुन ग्रहण करनेमें साधारण आदमी भी आपत्ति करते हैं, फिर इतने दिन शत्रु-पुरीमें रही हुई तुमको मैं किस प्रकार सङ्ग ले चलूँ? तुम्हारा जहाँ जी चाहे, चली जाओ। तुम्हारा उद्धार करना, वैरियोंसे बदला लेना, अधर्म्मका राज्य पृथ्वीसे उठा देना, मेरा धर्म्म था, मैंने उसका पालन किया; परन्तु तुम्हें ग्रहण करनेमें मुझे आपत्ति है—ऐसा लोक-विरुद्ध कार्य मैं नहीं कर सकता।"

वज्रकी मारी हुईसी सीता ये कुलिशके समान कठोर बातें सुनती रहीं। बारह वर्षके वनवास, वर्ष-भरके विरह तथा रावणके दारुण उत्पीडनसे उन्हें जो कष्ट हुआ था, उससे

वर्षाकालकी प्रबल वेगवती नदीकी भाँति मेरे हृदयसे निकलकर आपके चरणोंके प्रति निरन्तर प्रवाहित हो रहे हैं। राजन्! यही दण्ड मेरे लिये मृत्यु से बढ़कर है। किन्तु इतनेपर भी मैं मरती नहीं हूँ, इसका कारण यह नहीं है, कि मैं आपसे क्षमा पानेकी आशा करती हूँ। क्षमा माँगना क्षत्राणीका धर्म नहीं, इसमें रामचन्द्रकी पत्नीका कोई गौरव नहीं। मैं आपको इस बातका प्रमाण देना चाहती हूँ, कि मैं वैसीही निश्छल, निष्पाप और सती हूँ, जैसी नारायणकी लक्ष्मी और शिवकी पार्वती हैं।'

यह कह, सीता क्षणभरके लिये चुप हो रहीं। उनका मिलन-आनन्द तो कभीका नष्ट हो चुका था, अबके उनके चेहरेसे इस दारुण अपमानकी कृष्ण छाया भी लुप्त हो गयी। रह गयी, केवल देवीकी मूर्त्तिपर विराजनेवाली स्वर्गीय ज्योति—सतीत्वका सूर्यप्रभासे भी अधिक चमकीला तेज! रामचन्द्र चुप चाप उनकी बातें सुनते रहे, उनके मुँहसे कोई बात नहीं निकली। सीताने उन्हें चुप देख, फिर कहना आरम्भ किया —

"राजन्! आपने इतने लोगोंके सम्मुख मेरे सतीत्वपर सन्देह और मेरे चरित्रपर आशङ्का की है। यह कलङ्क लिये हुए मैं मरनेको भी तैयार नहीं। मैं आपको इस बातका प्रमाण देना चाहती हूँ, कि मैं असती नहीं, सती—कलङ्किनी नहीं, निष्कलङ्क हूँ। कुँअर लखनलाल! आओ, भैया! मैंने तुम्हें एक दिन बहुत कड़ी-कड़ी बातें कही थीं—उसका फल मैंने इन बारह महीनोंमें भली भाँति भोग लिया है, परन्तु देखती हूँ, कि उस पापका मुझे और भी प्रायश्चित्त करना पड़ेगा। अतएव

तुम अभी मेरे लिये चिता बनाओ। मैं उसमें प्रवेश करूँगी। यदि मैं सती न होकर असती हूँगी, तो उसी चितामें जल मरूँगी ; पितृ-कुल और श्वशुर-कुलके कलङ्कका जीता जागता उदाहरण जलकर भस्म हो जायेगा और यदि सदा, सब समय, पति परमेश्वरके चरणोंमेंही मेरा मन रहता होगा, तो अग्नि मेरा कुछ भी बिगाड़ न सकेगी, मैं उस अग्निमें न जलूँगी, वरन् स्वामीके आगे और भी दण्ड पानेके लिये जीती हुई खड़ी रहूँगी।"

यह सुनतेही लक्ष्मणकी आँखें डबडबा आयीं। वे कभी सीता और कभी रामकी ओर क्षोभ और दुःखके साथ देखने लगे। रामचन्द्रने उन्हें चिता बनानेके लिये आज्ञा दे दी और चुपचाप गम्भीर मूर्त्ति बनाये बैठे रहे। उनकी यह गम्भीरता देख, जितने लोग वहाँ उपस्थित थे, सब-के-सब चकित और विस्मित हो रहे थे ; पर किसीका इतना साहस न हुआ, कि उनसे एक बात भी कहे।



चिता प्रस्तुत हुई—अग्नि-संयोग कर दिया गया। गलेमें आँचल लपेट, स्वामीके चरणोंमें भक्ति पूर्वक प्रणाम कर, सीताने चिताकी प्रदक्षिणा की। दर्शकोंके नेत्र करुणासे सजल हो आये। वे विस्मयसे आँखें फाड़े हुए कलङ्क भञ्जनकी यह कठिन अग्नि परीक्षा देखने लगे।

तदनन्तर सतीत्वके प्रचण्ड तेजसे तपते हुए मुखमण्डल-वाली सीताने उच्चस्वरसे कहा,—

"मनसि वचसि काये जागरे स्वप्नसगे,
यदि मम पतिभावो राघवादन्यपुंसि।
तदिह दह ममाग पावनं पावकेदं,
सुकृतदुरितभाजा त्वं हि कर्मैकसाक्षी ॥"

अर्थात्—"यदि तनसे, मनसे, वचनसे, सोतेमें, जागतेमें, स्वप्न देखतेमें, कभी मेरा पति-भाव रघुकुल-मुकुट-मणि रामचन्द्रके अतिरिक्त अन्य किसी पुरुषके प्रति हुआ हो, तो हे पाप-पुण्यके साक्षी अग्निदेव! तुम मेरे इस शरीरको जलाकर अभी भस्म कर दो।" *

यह कहती हुई वे निर्भय, निःशङ्क-चित्तसे जलती चितामें कूद पड़ी। आगकी वह प्रचण्ड लपटें देख, एक हलकीसी चीत्कार ध्वनि दर्शक-मात्रके मुँहसे निकल पड़ी। रामचन्द्रका अचल हृदय भी चञ्चल हो उठा। इसी समय लोगोंने देखा, कि अग्नि सहसा बुझ गयी और एक वृद्ध ब्राह्मण सीताको लिये हुए चितासे बाहर आये और बोले,—"राम! सीता सतीकुल शिरोमणि हैं! इनपर सन्देह करना तुम्हारे लिये अनुचित है। मैं अग्निदेव हूँ,—मैं संसार-भरको पलमात्रमें जलाकर राख कर दे सकता हूँ, परन्तु इस परम तेजस्विनी सतीका केश-स्पर्श करनेकी भी शक्ति मुझमें नहीं है। सीताको तुम सादर ग्रहण करो। देखो, इस धरातलमें ऐसी कठिन परीक्षामें आज

*"जो मन, वच, क्रम मम उर माहीं। तजि रघुवीर आन गति नाहीं॥
तौ कृशानु! सबकी गति जाना। मोकहँ होउ श्रीखण्ड समाना॥"
(तुलसीदास)

तक कोई उत्तीर्ण नहीं हुआ। सतीके इस प्रतापको देखो, इस महत्त्वके गौरवको मनमें लाओ, इन देवीने जो अहर्निश तुम्हारे चिन्तन और नाम-स्मरणका व्रत पालन किया है, उसके फल-स्वरूप इनको अपनी हार्दिक श्रद्धाकी पात्री बनाओ।"

यह कह, ब्राह्मणवेशी अग्निदेव अन्तर्धान हो गये। रामचन्द्र-ने, हृदयसे प्रसन्न हो, कहा,—"देवि! प्रियतमे! साध्वी! आज जो काम तुमने कर दिखाया, वह त्रिकालमें भी सम्भव नहीं है। मैं तुम्हें आज भी वैसाही प्यार करता हूँ, जैसा पहले करता था। मेरे हृदयके सिंहासनपर तुम्हारी देवी-मूर्त्तिके सिवाय अन्यका अधिकार नहीं है—वहाँ तुम्हारी पूज्य प्रतिमा सदा एकभावसे विराजती रही है, परन्तु लोकापवादसे बचने और समाजके नियम तथा धर्मके निर्वाहके लियेही मैंने यह कठोरता, हृदयपर पत्थर रखकर, अवलम्बन की थी। आओ, भगवति!, मेरी आँखोंपर उसी तरह बैठो, जैसे बैठनेका तुम्हें सदासे अधि कार है। लोकमें तुम्हारी इस कठिन परीक्षाकी कथा युग-युगा-न्तरतक गायी जाये, संसार सतीका माहात्म्य समझे और आर्य्य-महिलाएँ इस पुण्यका गौरव देख, शिक्षा ग्रहण करें, इसी लिये देवताओंने मेरी मति ऐसी फेर दी थी, कि मैंने तुम्हारी ऐसी विकट परीक्षा ली। क्या अपने सदाके स्नेहशील स्वामीका एकमात्र लोक-दिखावेके लिये किया हुआ अपमान तुम न भूल जाओगी? मुझे न क्षमा करोगी?"

रामचन्द्रके ये वचन सुनतेही सीताकी सारी ग्लानि गयी, क्षणभर पहले जिस भयानक ज्वालासे उनका हृदय

रहा था, वह एकाएक ठंडी हो गयी , वे पुलकित होकर उनके चरणोंपर गिर पड़ीं और बोलीं,—"नाथ ! यह कैसी बात है ! किससे क्षमा माँगते हैं ? अपने चरणोंकी दासीसे ? आजन्म किङ्करीसे ? यह कहना आपको शोभा नहीं देता, उलटा मेरे सिरपर पाप चढ़ता है। आपकी यह कठोर परीक्षा मेरे लिये कितनी मङ्गल-कारिणी हुई है, वह मैं अब समझ रही हूँ। आप यदि ऐसा न करते, तो मैं कैसे संसारको अपनी सच्चरित्रताका प्रमाण दे सकती ! संसारके लोगोंको कुछ कहने-सुननेका अवसर न देकर, आपने मेरा जो मङ्गल किया है, उसके लिये मैं कहाँतक आपकी बड़ाई करूँ ! यह निठुराई मेरी भलाईही करने वाली हुई।"

फिर तो स्वामी और स्त्रीका वह वर्षभरके बिछोहके बादका सम्मिलन इतना सुखकारक हो उठा, जिसकी सीमा नहीं। रामचन्द्रके सैनिक, सेनापति और हित-मित्र हर्षसे जय-जयकी प्रचण्ड ध्वनि करने लगे। उन्होंने सीताके सतीत्वका जो तेज उस समय आँखों देखा, वह जीवनमें फिर कभी न भूला। "धन्य भगवति सीता ! धन्य तुम्हारा पातिव्रत !" यही बात बार-बार सबके हृदयसे निकलकर मुँहपर आने और दिग्दिगन्तमें फैलने लगी।

सीताने पुन पतिके चरणकमलोंके दर्शन पाये, उनके समीप बैठनेका सौभाग्य प्राप्त किया, अतएव वे धन्य-धन्य हो गयीं। उनकी वह प्रसन्नता, वह आनन्दोल्लास, हर्षकी अधिकताके चरणोंकी वह चञ्चलता, वाणीकी वह विह्वलता, नयनोंकी

वह मधुरता और मुखमण्डलकी वह बढ़ी हुई ज्योति देख, यही मालूम होता था, मानों चातकीने बूँद पायी, जन्म दरिद्र रङ्कने राव हो गया, मरते हुएके मुँहमें अमृत पड़ गया, सूखती हुई लताका सरस नीरसे सिञ्चन हो गया!



रामचन्द्रने लङ्काका राज्य विभीषणको दे दिया। लक्ष्मणके हाथसे उसको राजतिलक दिया गया। कई दिन बड़े आनन्द-उत्सव और आमोद-प्रमोदमें बीते। जिसने जो माँगा, उसने वही पाया। याचक अयाची हो गये, दरिद्र दाता हो गये, रङ्क राव बन गये। रामचन्द्रने शत्रुको हराकर, ऐसे परिश्रमसे जीती हुई लङ्का भक्त विभीषणको बिना मोह-मायाके दानकर दी!

इन्हीं दिनों रामचन्द्रने हिसाब लगाकर देखा, कि चौदह वर्ष पूरे होनेको आगये हैं, अब अयोध्याको लौट चलना चाहिये, नहीं तो अवधि पूरी होनेपर भी मुझे आया हुआ न देख, भरत भारी अनर्थ कर बैठेंगे—वे निश्चयही प्राण त्याग कर देंगे। यह विचार मनमें उदय होतेही रामचन्द्रने विभीषणसे कहा,—"भैया! मैं तो बड़ी विकट समस्यामें आ फँसा हूँ। मुझे अबतक इस बातका स्मरणही न रहा, कि मेरे वनवासकी अवधिके अब दोही चार दिन रह गये हैं। अब मैं इतनी जल्दी कैसे अयोध्या पहुँच सकता हूँ? उधर भरत मेरे आनेके दिन बड़ी उत्कण्ठासे गिन रहे होंगे। समयपर नहीं पहुँचनेसे वे निराश होकर प्राण त्याग कर देंगे, इसमें कोई सन्देह नहीं।"

कहते-कहते रामचन्द्र, चिन्तासे चूर हो, चुप हो रहे। उन्हें व्याकुल देख, विभीषणने कहा,—"भगवन्! आप व्यर्थ चिन्तित न हों। मेरे भाई, रावण, स्वर्गसे 'पुष्पक' नामका एक विमान देवताओंसे छीनकर, लाये थे। वह अबतक हमारे यहाँ पड़ा हुआ है। वह बड़ाही शीघ्रगामी है। वैसा विमान संसारमें दूसरा नहीं है। वह स्वयं विश्वकर्म्माके हाथकी कारीगरी है। उसके द्वारा मेरे स्वर्गीय भ्राताने बड़ी-बड़ी यात्राएँ सहजही तय कर डाली थीं। उसपर सवार हो, आप नियत समयके भीतर अवश्यही अयोध्या पहुँच सकेंगे।"

यह कह, विभीषणने विमान लानेकी आज्ञा दी। उसके आतेही सीता, राम, लक्ष्मण, सुग्रीव, विभीषण और हनुमान् बारी-बारीसे उसपर जा सवार हुए। जब सब लोग सुख पूर्व्वक विमानपर बैठ चुके, तब विभीषणने रामचन्द्रकी आज्ञा ले, विमानका यन्त्र घुमाया, जिससे वह हहास करता हुआ एक विशाल-काय पक्षीकी भाँति आकाशमें उड़ चला। नीचे खड़े हुए लोग तालियाँ पीटने और "जय, जानकी-जीवनकी जय" कहते हुए हर्ष-ध्वनिसे आकाश कम्पित करने लगे।

विमान उड़ता हुआ जाने लगा। देखते-ही देखते वह किष्किन्धा आ पहुँचा। सीतादेवीके आग्रहसे थोड़ी देरके लिये वह नीचे उतारा गया और सुग्रीवके घरकी स्त्रियाँ भी उसपर चढ़ा ली गयीं। तदनन्तर विमान फिर तीर-वेगसे उड़ता हुआ जाने लगा। रामचन्द्र ऊपरहीसे सीताको उन स्थानोंको ˋ लगे, जहाँ कहीं तो उन्होंने उनके साथ रहकर दुःखके

दिन सुखसे बिताये थे और कहीं उनसे बिछुड जानेपर रो-रोकर कर आँसुओंसे भूमि भिगोयी थी। गये दिनोंकी याद दिलानेवाले उन स्थानोंका वर्णन सुन और बहुत ऊँचेसे देखनेके कारण उनकी कुछ निरालीही शोभा निरखकर सीताके मनमें एक साथही हर्ष, शोक और विस्मयके भाव उत्पन्न होने लगे।

इसी प्रकार उडता हुआ विमान प्रयाग पहुँचा। वहाँ पहुँचतेही रामचन्द्रको अपने वनवासके आरम्भिक दिनोंकी याद आ गयी और उन्होंने एक बार फिर भरद्वाज ऋषिके आश्रममें जाना चाहा। अतएव विमान फिर नीचे उतारा गया। ऋषिने बडे प्रेमसे उन लोगोंका स्वागत किया और रामचन्द्रके मुँहसे वनवासका सारा हाल सुन, सुख और दुःख दोनोंका समान अनुभव किया। कई बातोंका विचारकर सबकी सलाहसे हनुमान यहींसे भरतको सब लोगोंके वनवाससे लौट आनेका संवाद देनेके लिये अयोध्या भेज दिये गये।

हनुमान् बहुत शीघ्र अयोध्यामें आ पहुँचे। नन्दीग्राममें भरतके पास जा, उन्होंने सबके आनेका संवाद कह सुनाया। सुनतेही भरत बडे आनन्दसे अधीर हो उठे और उसी क्षण उन्होंने नगरभरमें आनन्द-उत्सव करनेके लिये शत्रुघ्नको आज्ञा दे दी। सारी अयोध्यामें आनन्दके बादल उमड आये। राह-बाट, गली-कूचे, सर्वत्र ध्वजा पताकाएँ फहराती हुई दिखाई देने लगीं। राज-द्वारपर नौबत बजने लगी। सन्तान वियोगिनी मातृ भूमि अपने प्यारे बच्चोंके स्वागतके लिये दोनों हाथ पसारकर खड़ी हो गयी!

बड़ी उत्कण्ठासे विमानके आनेकी बाट देखी जाने लगी। सारी अयोध्याके लोग ऊपरको मुँह उठाये आकाश-मार्गकी ओर देखने लगे। छज्जों, मुडेरों, अटारियों और छतोंपर बैठी हुई पुर-नारियाँ बड़ी बेचैनीके साथ आकाशकी ओर एकटक देखने लगीं। रास्तों, बाग-बगीचों और मैदानोंमें असंख्य मनुष्य जमा होकर आकाशकी ओर टकटकी लगाये देखने लगे।

देखते-देखते विमान अयोध्याके ऊपर चीलके समान मँडराता हुआ दिखाई पड़ा। सबके हृदय चन्द्र-दर्शनसे उमड़े हुए समुद्रकी तरह उछल पड़े। मातृ-भूमिकी वह अलौकिक शोभा और पुर-वासियोंका वह अद्भुत प्रेम देख, रामचन्द्र, लक्ष्मण और सीताके मनमें बड़ाही आनन्द हुआ।

यथा-समय विमान नीचे उतरा। बहुत दिनोंके बिछुड़े एक दूसरेसे मिले। बार-बार परस्पर आलिङ्गन करते हुए भी उन्हें तृप्ति नहीं हुई। अपने वीर पुत्रोंको नाना सङ्कटोंसे उद्धार पाकर आया हुआ देख, माताओंको जो अपरिसीम आनन्द हुआ, वह लिखकर बतलाना मानों मातृ-स्नेहके अथाह समुद्रकी थाह लेनेकी व्यर्थ चेष्टा करना है।

रामचन्द्रने भरत और शत्रुघ्नको गले लगाकर जो अद्भुत भ्रातृ-स्नेह प्रकट किया, नेत्रोंमें आँसू लाकर उनके निश्छल, निश्चल और निस्सीम स्नेहकी जो बड़ाई की, उसे देखकर सुग्रीव और विभीषणको बड़ा पश्चात्ताप हुआ, कि एक ये भी भाई-भाई हैं और एक हम भी थे, जो अपने भाईको मृत्यु पथका

बना आये!

कदाचित् इस भ्रातृ-प्रेमको देख, भारतके उन अभागे निवासियोंको भी ग्लानि उत्पन्न हो जाये, जो इस पवित्र सम्बन्धका तिरस्कार कर छोटी-मोटी बातोंपर आपसमें उलझ पडते और "नास्ति बन्धु समो रिपु "का * पाठ पढने लगते हैं,तो भारतकी बहुत कुछ भलाई हो। आजकल जितने घर बिगडते दिखाई देते हैं, वे सब प्राय बन्धु विरोधकेही कारण। भाईका मोल सब लोग समझने लगें, तो हम इतने गिरकर भी किसी दिन ऊपर उठ सकते हैं।

सबसे मिलने जुलनेके बाद रामचन्द्र ने सुग्रीव और विभीषण आदिका सबसे परिचय कराया और सब लोग उन्हें अपने घरके आदमी समझने लगे। उन्होंने अयोध्यामें जो आदर सत्कार पाया, उससे वे परम सन्तुष्ट हुए और सभी शोक और ग्लानिके भावोंको भूल गये।

जिन कैकेयीने यह सारा विपत्तिका नाटक रचा था, उनके पास जा, जिस समय राम, लक्ष्मण और सीताने प्रणाम किया, उस समय वे मारे लज्जा और सङ्कोचके मरने लगीं। रोते-रोते उनकी घिग्घी बँध गयी। रामचन्द्रने उन्हें तरह-तरहसे समझाया और कहा,—"माता! तुम क्षण भरके लिये भी ऐसा न सोचना, कि मैं तुमसे रुष्ट हूँ। तुम मुझे कितना प्यार करती हो, यह भली भाँति मालूम है, पर मेरे कर्म फलको तुम क्या करतीं? इतना सब होना बदा था, इसीसे तुम कुटिल मनुष्योंके बहकावेमें पड गयीं, पर मैं यह जानता हूँ, कि वे चौदह वर्ष तुमने

* साधारण बोलचालमें भी कहा करते हैं, कि "न भाईसा हित न भाईसा वैरी।"

मन-ही-मन बहुत कष्ट सहकर बिताये हैं और पछतावेकी आगसे जलकर तुम्हारा हृदय फिर वैसाही सोनेकासा खरा हो गया है। भला भरत जैसे स्नेही भाईकी माताके प्रति मेरा क्षणभरके लिये भी दुर्भाव हो सकता है ? वैसा होनेसे माता ! मेरे सारे पुण्य क्षीण हो जायँगे नरककी यन्त्रणासे भी उस पापका प्रक्षालन न होगा।" यह सुन, कैकेयीका दुःख दूर हो गया—उनकी सारी ग्लानि मिट गयी।

इस प्रकार सबको आनन्दमें मग्न करते हुए वे तीनों वनवासी सबसे मिलते-जुलते खाते-पीते और हास्य-परिहास करते हुए विश्राम करने चले गये। सबके इस आनन्द आमोदका दिन भर उपभोग कर सूर्य्यदेव भी अस्ताचलकी चोटीपर जा पहुँचे और नक्षत्र चन्द्रमाको भी इस सुखका प्रसाद पानेका अवसर दे गये। चन्द्रदेव अयोध्याके इस सुहागपर सिहाते हुए सन्तोषकी हँसी हँसने लगे। बड़ी रात बीतनेपर, सब लोगोंने निद्रा देवीकी शरण ली। जबतक लोग जगे रहे, तबतक इस आनन्द-दायक मिलनकीही चर्चा करते रहे।



धीरे-धीरे आनन्दके साथ दिन बीतने लगे। नित्यके आमोद उत्सवोंके कारण अयोध्या आनन्दका आगार बन गयी। इसी बीच एक दिन वसिष्ठजीने सब सभासदोंको बुलाकर कहा,—"भाइयो ! जबसे रामचन्द्र वनसे लौट आये हैं, तबसे वे यद्यपि राज्यका सब काम-धाम देख रहे हैं, तोभी उनके राज्याभिषेकको

रीति अभीतक पूरी नहीं की गयी। अतएव वह भी होही जानी चाहिये। अभीतक भरतकी स्थापित उनकी खड़ाऊँ ही सिंहासन की शोभा बढ़ा रही है। अब वे अपने चरणकमलोंसे कृतार्थ करें, यही मेरी इच्छा है।"

मुनिकी यह बात सबने पसन्द की और उसी समय मन्त्रियोंने कर्मचारियोंको अभिषेककी तैयारी करनेकी आज्ञा दे दी। सभी राजाओं हित-मित्रों, सगे सम्बन्धियों और ऋषि मुनियोंको निमन्त्रण देनेकी व्यवस्था भी कर दी गयी।

यथा-समय रामचन्द्र राजगद्दीपर बैठे। चौदह वर्षका सूना सिंहासन फिर अलङ्कृत हुआ। उस समय भरतने रामकी वह खड़ाऊँ उनके पैरोंमें पहनाते हुए कहा,—"पूजनीय भाई साहब! आपको इन चरण-पादुकाओंको आपके स्थानमें रखकर हमने इनको सदा आपकेही समान समझा और हृदयमें इनका भय, आदर, श्रद्धा और भक्ति रखते हुए राज्यकी व्यवस्था की है। अब आप इन्हें पहन लें, क्योंकि अब इनके द्वारा शासन नहीं होगा—होगा आपके न्यायी करोंके द्वारा। तोभी इतना कह देना मैं अपना कर्त्तव्य समझता हूँ, कि आपकी इस धरोहरको मैंने तनिक भी नहीं बिगाड़ा। बल्कि पिताके समयसे भी इस समय राज्यकी व्यवस्था अच्छी है। आप देखेंगे, तो आपको मालूम होगा कि इसकी सम्पत्ति पहलेसे दसगुनी बढ़ गयी है। अब आप अपनी धरोहर सम्हालिये, आजसे आप हम तीनों लघु भ्राताओंको जो आज्ञा करेंगे, उसे हम सदा पालन करनेको तैयार हैं।"

भरतके इन वचनोंका सबने जयध्वनिके साथ आदर किया और उनकी उदारता, निःस्वार्थता और निष्कपट भ्रातृ-प्रीतिने सभी उपस्थित जनोंका मन मोह लिया।

राज्यारोहणके बाद रामचन्द्र बड़े न्याय और प्रेमके साथ प्रजाका पालन और शासन करने लगे। उनकी प्रजा उनके राज्य कालमें ऐसी सुखी हुई, कि वैसा सुशासन शायद और किसी राजाके राज्यमें न देखा गया और न सुना। आज लाखों वर्ष बीत गये हैं परन्तु रामचन्द्रकी प्रजा-प्रीति, सुशासन और नीति-निपुणताकी कीर्त्ति-कथा अब भी भारतके घर-घर गायी जाती है। रामका राज्य ऐसा सुखका भाण्डार बन गया था, कि अबतक अच्छे राज्यकी उपमा 'राम-राज्यसे' दी जाती है।

रामचन्द्रके राजतिलकके कुछ दिनों बादतक अयोध्यामें रहकर सुग्रीव और विभीषण आदि मित्र अपने-अपने घर चले गये। जाते समय रामचन्द्रने उन्हें नाना प्रकारके अमूल्य उपहार दिये और उनका बार-बार आलिङ्गन कर, कृतज्ञता और स्नेहके आंसुओंसे आँखें तर किये हुए उनको विदा किया। सब लोग तो चले गये, परन्तु हनुमान् नहीं गये। सीताके सतीत्वकी जो महिमा उन्होंने देखी थी और रामचन्द्रके उदारहृदयका जो परिचय उन्होंने पाया था, उससे उनका यह दृढ़ विश्वास हो गया था, कि वे लोग मनुष्य नहीं, देवता हैं। इसी भक्तिके कारण उन्होंने उनकी चरण सेवामेंही अपना सारा जीवन समर्पण कर दिया।

पाठक-पाठिकाओ! इस प्रकार सारी विघ्न-बाधाओंको ...के अनन्तर पतिके राज-सिंहासनपर बैठनेसे सीताको

कुछ अधिक सानन्द हुआ, ऐसा न समझें। उनके लिये तो पतिदेवके चरणोंके दर्शन करते हुए उनके समीपमें वास करना-ही सारी वसुधाका राज्य था। वे सच्ची पतिव्रता, उच्च-हृदया देवी थीं। वनकी आज्ञा पाकरही उन्हें कौनसा बडा भारी शोक हो गया था, जो आज अपार आनन्द होता? हाँ, अशोक वनका वास उनके लिये शतकोटि-दुःखदायक था, क्योंकि उतने दिन वे पतिदेवकी चरण-सेवासे वञ्चित, उनके सकल-दुःखापहारी दर्शन सुखसे रहित थीं, परन्तु उस समय भी उनके मनमें अपने स्वामीके पूजनीय चरणोंका ध्यान निरन्तर बना हुआ था और उसीके प्रतापसे उन्होंने उन्हें फिर पाया भी। जिस सिंहासनके कारण ये सारे झगडे उठ खडे हुए थे, वह भी उनके पैरोंके नीचे अनायास आप से-आप आ गया।

सच्ची पतिव्रता पतिके सहवास और उनकी सेवाकोही अपना सर्वस्व समझती—उसके लिये पत्थर और लालमें, काच और काञ्चनमें,कुटी और प्रासादमें कोई भेद नहीं है। दरिद्र स्वामीही उसका राजराजेश्वर है, दुखिया पतिही उसके लिये देवराज इन्द्रके सुख-ऐश्वर्यका अधिकारी है। इसीलिये सिंहासनके आधे भागकी अधिकारिणी होनेका उनके मनमें न तो कुछ गर्व था, न हर्ष, केवल स्वामीका कभी न छूटनेवाला साथही पाकर वे धन्य हो गयी थीं। पञ्चवटीकी पत्तोंकी बनी कुटियामें उनके हृदयमें जो आनन्द वर्त्तमान रहता था, वही आनन्द इस समय भी था, उससे कुछ भी अधिक नहीं। वे वन-वासके दिन जैसे सुखके दिन थे, आजके ये दिन भी वैसेही हुए।

न तो वे दिन बुरे थे, और न ये उनसे अधिक अच्छे! उन्होंने तो वन चलतेही समय स्पष्ट शब्दोंमें कह दिया था,—

"नाथ! सकल सुख साथ तिहारे।
शरद-विमल-विधु वदन निहारे॥"

इसी कारण उनके लिये अयोध्या वनकी अपेक्षा कुछ अधिक सुखदायिनी नहीं थी। जिस आनन्दके झरनेसे निकलकर उनकी हृदय-नदीमें निरन्तर हर्षकी धाराएँ बहा करती थीं, वे पतिदेवही उनके सकल सुखोंके आधार और समस्त सौभाग्यके दाता थे—वे जिस स्थानपर रहें, वही सीताके लिये स्वर्ग है, चाहे वह अयोध्याका राजमहल हो या दण्डकका घनघोर जङ्गल!

धन्य सीते! धन्य तुम्हारी पति-भक्ति! सचमुच पतिके आगे तुमने अपने अस्तित्वतकका खो दिया था—उनके जीवनमें अपना जीवन दूधमें पानीकी तरह मिला दिया था। यदि ऐसा न होता, तो तुम रामचन्द्र जैसे मर्यादा-पुरुषोत्तम, देव स्वरूप, ईश्वरावतार नर-पुङ्गवको स्वामी रूपमें कैसे पातीं? फिर हम और हमारे जैसे कोटि-कोटि प्राणीही क्यों तुम्हारा नाम लेकर तुम्हारी गुण-गाथा गाकर, अपनेको धन्य मानते?



# सीता-वनवास



'राजा प्रजाका पिता है'—यही वाक्य ध्यानमें रखते हुए महाराज रामचन्द्र न्याय-पूर्वक अपनी प्रजाका पालन कर रहे थे। राज्यका प्रत्येक विभाग चतुर न्यायी और धर्मात्मा मन्त्रियोंके हाथमें था। उनके तीनों भाई राज्यके भिन्न भिन्न विभागोंपर तीखी दृष्टि रखते हुए कहीं किसी तरहकी त्रुटि या अन्याय नहीं होने देते थे। उनकी सारी प्रजा सुखी थी—सभी प्रसन्न और धन-धान्यसे परिपूर्ण दिखाई देते थे। न कोई दुःखी था, न दरिद्र। किसीके मुँहसे राज्य-शासनकी कोई बुराई निकलती हुई नहीं सुनाई देती थी। एक धर्म्मात्मा राजाकी प्रजा जैसी न्यायी, धर्मात्मा और नीतिके अनुसार चलनेवाली होनी चाहिये, रामकी प्रजा वैसीही थी। देखिये, उनके उस सुख-सौभाग्य-मय सुराज्यका वर्णन करते हुए कवि कहते हैं,—

"राम राज्य बैठे त्रय लोका ❀ हर्षित भयेउ गयेउ सब शोका॥
बैर न कर काहू सन कोई ❀ रामप्रताप विषमता खोई॥
दैहिक दैविक भौतिक तापा ❀ रामराज्य काहू नहि व्यापा॥
सब नर करहिं परस्पर प्रीती ❀ चलहिं सुधर्म निरत श्रुतिनीती॥
अल्प मृत्यु नहि कवनिउ पीरा ❀ सब सुन्दर सब निरुज ।

नहिं दरिद्र कोउ दुखी न दीना ⊛ नहिं कोउ अबुध न लच्छनहीना॥
सब उदार सब परउपकारी ⊛ द्विज-सेवक सब नर अरु नारी॥
एक-नारि-व्रत-रत नर-नारी ⊛ ते मन-बच क्रम पति हितकारी॥
खगमृग सहज बैर बिसराई ⊛ सबनि परस्पर प्रीति बढ़ाई॥"

इस प्रकार प्रजाके अनुकूल शासन कर रामचन्द्रने सबका मन मुट्ठीमें कर लिया था। उनके अलौकिक और पुण्यमय चरित्रको देख, प्रजा भी अपना चरित्र सदा निर्म्मल रखती थी। कहीं चोरी, जुआ, दगाबाजी झूठ, पर-स्त्री-गमन आदि पापोंकोका नाम निशान भी नहीं था। समयपर वर्षा होती, चारों वर्ण अपने धर्म्मका निर्वाह करते, पुरुष सभी एक-पत्नी-व्रत और नारियाँ सब सती थीं। फिर वहाँ प्लेग, हैजा और इनफ्लुएञ्जा आदि न हों तो आश्चर्यही क्या है? धर्म्म-राज्यसे त्रि-तापका लोप हो जाना कुछ अचम्भा थोड़े है?

इधर प्रजा अनुकूल थीही, उधर घरमें भाइयों और पत्नीकी अनुकूलताने रामचन्द्रके कठिन कर्म्ममय जीवनको बहुत कुछ सुगम और सरस बना दिया था। इतने बड़े राजाकी रानी होकर भी सीता अपने हाथों सब-काम करती थीं। राजरानीकी अपेक्षा उनका यह गृहलक्ष्मी-रूपही रामचन्द्रके प्राणोंको अधिक सुख-सन्तोष प्रदान किया करता था। वे अपनी सासुओंकी जैसी सेवा करतीं, देवरोंपर जैसा वात्सल्य प्रकट करतीं, पुर-नारियोंसे जिस भाँति प्रेम-पूर्व्वक मिलती-जुलतीं—वह सब देख सुनकर रामचन्द्रके आनन्दकी सीमा नहीं रहती थी। और लोग भी सीताके इस देवीकेसे चरित्रको देख, उनके प्रति बड़ी भक्ति दिखलाते और उस गर्व, अभिमान, छल तथा कपटसे

शून्य देवीकी निरन्तर पूजा, स्तुति और गुण-कीर्त्तन करना अपना कर्त्तव्य समझते थे। तात्पर्य्य यह, कि रामचन्द्र केवल अच्छा राज्यही लेकर नहीं सुखी थे, बल्कि उनका गृह-राज्य भी उनकी लक्ष्मी-स्वरूपा गृहिणीके गुणोंके कारण वैसाही सुखमय था।



समय पाकर, भगवान्‌की परम दयासे, सीतादेवी गर्भवती हुईं। माताएँ प्रसन्न हो उठीं, पुरजन-परिजन पुलकित हो उठे, भाइयोंके हर्षकी सीमा न रही। सब लोग बड़ी उत्कण्ठाके साथ गर्भके दिन गिनने लगे।

देखते-देखते नौ महीने बीत गये। सीता इस समय पूर्ण-गर्भा हैं। रामचन्द्र और घरके अन्य सभी प्राणी खूब सावधानीसे उनकी सेवा-शुश्रूषा और गर्भरक्षाकी ओर ध्यान दे रहे हैं। वे जब जो चाहती हैं, उसी समय उनकी वह इच्छा पूरी की जाती है। उन्हें किसी तरहका मानसिक या शारीरिक कष्ट न हो, इसका सबलोग भली भाँति यत्न कर रहे हैं।

इन्हीं दिनों राजा जनक अपनी पुत्रियों और जामाताओंको देखनेके लिये अयोध्यामें आये। सबको सुखी देख, प्रसन्न मनसे दो चार दिन ठहरकर, वे अपने राज्यकी ओर लौट गये। बहुत दिनों बाद पिताको देखकर सीताको बड़ा हर्ष हुआ था; पर उनके इतनी शीघ्रता-पूर्वक लौट जानेसे वे बड़ी उदास हो गयीं।

राजा जनकके जानेके दोही-चार दिन बाद रामचन्द्रके महर्षि ऋष्यशृङ्गके यहाँसे निमन्त्रण आया। उन्होंने एक

करना आरम्भ किया था, इसीसे उन्होंने रामचन्द्रको सपरिवार बुला भेजा था, परन्तु सीताके गर्भके दिन पूरे होनेको आगये थे, अतएव राम और उनके भाई न जा सके। निमन्त्रणकी रक्षाके लिये, कौसल्या, सुमित्रा और कैकेयीही वसिष्ठ-मुनि और उनकी पत्नीके साथ ऋष्यशृङ्गके आश्रममें भेज दी गयी।

पिताके चले जानेके कुछही दिनोंके भीतर सासुओंका भी चली जाना, सीताको बहुत अखरा। वे अत्यन्त दुःखी हो गयीं—उनका मन उचटसा गया। रामचन्द्र उनकी यह उदासी देख, घबरा गये, क्योंकि गर्भवती स्त्रीके लिये चिन्ता, शोक और भय आदि मानसिक विकार बड़ेही अमङ्गलजनक हैं। इसलिये वे भाँति-भाँतिसे उनका जी बहलानेकी चेष्टा करने लगे। वे कभी उन्हें अपनी बाल्य-लीलाएँ सुनाते, कभी धनुष-यज्ञकी याद दिलाते, कभी अन्यान्य महापुरुषों और सती-साध्वियोंके चरित्र सुनाने लगते और कभी वनवासके उन सुखके दिनोंकी याद दिलाते, जब कि पति-पत्नीने एक साथ रहकर सारी वसुधाके राज्यको तुच्छ समझा था!

एक दिन रामचन्द्र, एकान्तमें सीताके साथ बैठे हुए, प्रेमकी बातें कर रहे थे। इसी समय ऋष्यशृङ्गके आश्रमसे अष्टावक्र नामक एक ऋषिकुमार कोई संवाद लेकर आ पहुँचे।

रामचन्द्रने उन्हें आदर-पूर्वक अपने पास बुलवाया और उनके आनेपर अपने बहनोईके यज्ञ और अपने माताओंका समाचार पूछा। उत्तरमें अष्टावक्रने कहा,—"महाराज यज्ञका कार्य ˆ भाँति चल रहा है। आपकी पूजनीया माताएँ तथा अन्यान्य

हित-कुटुम्ब भली भाँति हैं और सबलोग आपकी कुशल-कामना करते हैं। सब बड़े बूढ़े लोगोंने आपको आशीर्वाद देते हुए कहा है, कि सीतादेवी इस समय पूर्ण-गर्भा हैं, अतएव वे जब जिस वस्तुकी इच्छा करें, वह उसी समय उन्हें दी जाये। उनको किसी तरहका शारीरिक या मानसिक कष्ट न व्यापे, इसकी ओर आप सदा लक्ष्य रखें, यही सबका अनुरोध है। महाराज! अधिक क्या कहा जाये? सबलोग दिन रात यही मनाते हैं, कि सीतादेवीके आपकेही समान रूपवान्, गुणवान् और सौभाग्यवान् पुत्र उत्पन्न हो।"

इस सुखकर सन्देशको सुन, परम प्रसन्न हो, रामचन्द्रने कहा,—"ऋषिकुमार! आप जाकर सबसे मेरा प्रणाम कहना और कह देना, कि मैं उनके इन आशीर्वचनोंको बड़े आदरसे सिर-आँखोंपर रखता हूँ। सीतादेवी जब जिस वस्तुकी इच्छा करती हैं, तभी वह उन्हें प्राप्त हो जाती हैं। इसमें मैं क्षणभरका भी आलस्य नहीं करता।"

अष्टावक्र कहने लगे,—"महाराज! गुरु वसिष्ठने एक और सन्देसा आपके लिये भेजा है। उन्होंने कहा हैं, कि आपको राज्यका शासनदण्ड ग्रहण किये अभी थोड़ेही दिन हुए हैं, अतएव प्रजाका मन मुट्ठीमें किये रहनेका सदैव यत्न करते रहियेगा। प्रजा सदा प्रसन्न और सुखी रहे—उसपर कभी किसी तरहका अत्याचार न हो—इसका सदा ध्यान रखियेगा। रघुवंशका गौरव इसीलिये है, कि इस वंशके राजा प्रजाको पुत्र-समान मानते हैं।

यह सुन, रामचन्द्रने कहा,—"ऋषिकुमार! गुरुकी इन हित

शिक्षाओंको सुनकर मैं बड़ाही सुखी हुआ। आप जाकर उनसे कहेंगे, कि मैंने अबतक उनकी आज्ञाकेही अनुसार कार्य्य किया है और आगे भी ऐसाही करता रहूँगा। प्रजाके प्रति राजाका क्या कर्त्तव्य है, यह मैं अच्छी तरह जान गया हूँ। मैं प्रजाके साथ सदा न्याय और धर्म्मके अनुसार व्यवहार करता हूँ। उसके मङ्गलके लिये मैं सब कुछ करनेको तैयार रहता हूँ। अधिक क्या कहूँ ? प्रजाको प्रसन्न रखनेके लिये मैं स्नेह, दया, सौख्य, प्राण—सब कुछ—यहाँतक कि, अपनी प्राण-प्रिया सीताको भी परित्याग कर सकता हूँ। इस विषयमें उनके चिन्तित और शङ्कित होनेका कोई कारण नहीं है।"

रामके इस बड़प्पन और राजधर्म्मकी निष्ठापर सीताका अन्तःकरण प्रफुल्ल हो गया। वे बहुतही प्रसन्न होकर कह उठीं,—"नाथ! यदि आप ऐसे उदार न होते, तो रघुवंशके अलङ्कार क्यों कहे जाते ?"

किन्तु हाय! उस समय स्वप्नमें भी किसीको इस बातकी कल्पना नहीं हो सकती थी, कि रामचन्द्रको सचमुच प्रजा रञ्जनके निमित्त अपनी प्राण-प्रिया सीताका जन्मभरके लिये विसर्ज्जन करनाही पड़ेगा !! कौन जानता था, कि आज जो बात सहजही उनके मुँहसे निकल पड़ी है, वह कल सचही होकर रहेगी ! किसे मालूम था, कि यह बात रामने नहीं कही, किन्तु स्वयं सरस्वती देवी उनकी जिह्वापर आरूढ़ होकर बोल गयीं हैं ?

अस्तु; रामने बड़े प्रेमसे अष्टावक्रको विदा किया और फिर सीताका मन बहलानेकी चेष्टा करने लगे। एक चतुर

चित्रकारसे रामने अपने जीवनकी समस्त घटनाओंके चित्र अङ्कित कराये थे। चित्रशालामें जानेसे सीताका मन बहुत बहलेगा—यही सोचकर, रामचन्द्र उन्हें वहीं ले चले। वहाँ जाकर एक-एक चित्रको दिखलाते हुए वे कभी हर्षसे पुलकित, कभी शोकसे चिन्तित और कभी करुणासे अभिभूत हो जाते थे। सीतादेवी भी उन गये दिनोंकी स्मृति मनमें जाग उठनेसे इन भावोंके प्रभावसे न बचीं। उनके भी मुख-मण्डलपर उन चित्रोंको देख, कभी आनन्दकी ज्योति छिटक जाती, तो कभी विषादकी काली छाया पड़ जाती थी।

वनवासके चित्रोंको देखते-देखते एकाएक सीता कह उठीं—"नाथ! न जाने क्यों मेरे मनमें यह इच्छा होती है, कि एक बार फिर ऋषि-पत्नियोंके दर्शन कर आती और उनके शान्त तपोवनकी शोभा देख, आत्माको प्रसन्न करती।"

यह सुन, रामने कहा,—"प्रिये! गुरुजनोंकी आज्ञा है, कि तुम्हारे सारे अभिलाष पूर्ण किये जायें, तदनुसार मैं तुम्हारी कठिन-से कठिन इच्छाको भी पूर्ण करनेके लिये प्रस्तुत हूँ—फिर भला यह-कौनसी बड़ी बात है? जाओ, कलही मुनिवर वाल्मीकिके आश्रमके दर्शनकर आओ।"

सीताने प्रसन्न होकर कहा,—"परन्तु नाथ! आपको भी मेरे साथ चलना होगा। मैं अकेली न जाऊँगी।"

रामने कहा,—"तुम भी कैसी भोली हो? भला, मैं तुम्हें कैसे अकेली जाने दूँगा? क्षण भरके लिये भी तुम्हें आँखोंकी ओट होने देना, मेरे लिये कठिन है। वनकी सैर तो हमलोगोंकी

सायही हुई थी और एक साथही होगी। मैं तो चाहता हूँ, कि लक्ष्मणको भी सङ्ग ले लूँ। वनमें सदासे हम तीनोंका साथ रहता आया है।"

यह सुन, सीतादेवीके हर्षका पार न रहा। इसके बाद बड़ी देतरक तरह-तरहकी बातें होती रहीं। बातेंही करते-करते सीतादेवीको तन्द्रा घेरने लगी और वे देखते-ही देखते रामचन्द्रकी उसी भुजाके सहारे सिर रखकर सो गयीं, जो विवाहके समयसे लेकर आजतक—क्या घरमें, क्या वनमें—सर्वत्र ही, उनके उपाधानका ( तकियेका ) काम करती आयी है। रामचन्द्र एकटक नेत्रोंसे उस सुप्त-सौन्दर्य्यकी शोभा निरखने लगे।



राज्य-शासनके भिन्न-भिन्न अङ्गोंमें गुप्तचर-विभाग भी एक प्रसिद्ध और आवश्यक विभाग है। आजकल भी सभी सभ्य देशोंकी सरकारोंने अपने यहाँ जासूसोंका खूब अच्छा प्रबन्ध कर रखा है, जिनके द्वारा राज्यके अनेक गुप्त समाचार राजा और राज-कर्मचारियोंको बराबर मिलते रहते हैं। प्रजाका भी इस विभागसे बहुत काम निकलता है, क्योंकि चक्करदार चोरियाँ और भयानक घटनापूर्ण हत्याओंके असली अपराधी इन्हीं जासूसोंकी बुद्धिसे पकड़े जाते हैं, नहीं तो कितनीही बार ऊधोकी जगह माधोको दण्ड भोगना पड़ता।

रामचन्द्रने भी, अपनी रीति-नीति और शासन-व्यवस्थाके सम्बन्धमें प्रजाका हार्दिक अभिप्राय जाननेके लिये, दुर्मुख नामक

एक जासूस रख छोड़ा था। वह प्रतिदिन नगर भरमें चक्कर लगाता और छिपे-छिपे सब श्रेणीके लोगोंसे मिलकर उनके मनकी थाह लिया करता था। वह सब दिन सबके मुँहसे राम-राज्यकी बड़ाई सुनकर प्रसन्नचित्तसे रामचन्द्रको आकर सुनाया करता था। उसके मुँहसे नित्यही प्रजाकी की हुई वे प्रशंसाएँ सुन सुनकर रामचन्द्र मन-ही मन बड़े सुखी होते थे। ऊपरसे कहते,—"दुर्मुख! मैंने तुम्हें केवल स्तुति सुनानेके लिये नौकर नहीं रखा है। तुम क्या कभी, किसी दिन, किसीके मुँहसे, मेरे किसी दोष या त्रुटिकी बात नहीं सुनते? देखो, तुम जब कभी ऐसी बात सुनो, तब निःसङ्कोच मुझसे आकर कहना, भय या सङ्कोच न करना, क्योंकि मुझे इससे जितनी प्रसन्नता होगी, उतनी तुम्हारे इन नित्यके प्रशंसाके गीतोंसे नहीं होती।"

परन्तु दुर्मुख न कभी कोई बुरी बात सुनता, न उनसे आकर कहता। अतएव रामचन्द्र, सन्तुष्ट चित्तसे, अपनी नीतिपर दृढ़ रहते हुए, प्रजा-पालन करते रहे। कहींसे किसी दिन कोई कटु बात नहीं सुनाई पड़ती थी।

जिस दिन सीतादेवीको चित्रशालाके चित्र दिखलाते हुए रामचन्द्र उनका मन बहला रहे थे और देखते-ही-सुनते सीता उनकी गोदमें एकाएक सो गयी थीं, उसी दिनकी बात कहते हैं। जब सीताको अच्छी तरह नींदने आ घेरा, तब रामचन्द्र चुपचाप अपने प्राणोंके प्राण, जीवनकी आनन्ददायिनी, सुख दुःखकी सहचरी और पूर्ण पतिव्रता पत्नीके उस निद्रित सौन्दर्य्यको देख-देखकर मन-ही मन आनन्दित होने लगे। उन्हें देख-देखकर सैकड़ों

सुखमयी कल्पनाएँ उनके मस्तिष्कमें उत्पन्न होने लगीं और ऐसी साध्वी स्त्रीको सहधर्म्मिणी-रूपमें पानेके लिये वे अपने भाग्यकी बारबार बड़ाई करने लगे।

इसी समय द्वारपालने आकर कहा,—"महाराज! आपका दूत दुर्मुख द्वारपर खड़ा है।"

दुर्मुखकी कहीं और कभी रोट-टोक नहीं होती थी। वह सदा, सब समय, सब जगह महाराजके सम्मुख उपस्थित हो सकता था, अतएव वह वहीं बुलवा लिया गया। और दिन दुर्मुख बड़ा हँसता हुआ चेहरा लिये आता और आतेही रामकी बिरदावली का वर्णन करने लग जाता था, पर आज न जाने क्यों वह चुप चाप प्रणाम कर मुँह लटकाये खड़ा रह गया। उसके मुखड़ेपर प्रसन्नताका लेश-मात्र न था—उदासीकी छाप पड़ी हुई थी। यह देख रामचन्द्रने पूछा—"क्यों दुर्मुख! आज कैसा संवाद ले आये?"

अपने मनका भाव छिपाते और हृदयका आवेग दबाते हुए दुर्मुखने कहा,—"महाराज! अच्छा संवाद है, सब लोग आपकी भूरि-भूरि प्रशंसा करते हैं। यह कहते-कहते उसने और भी मुँह लटका लिया।

उसकी बातें सुन और उसकी वह बिगड़ी हुई सूरत देख, रामचन्द्र समझ गये, कि यह अवश्यही आज कोई बुरी बात सुन आया है, पर मुझसे छिपाना चाहता है। वे उत्सुकता और कौतूहलके मारे अधीर हो, बोले,—"दुर्मुख! डरो मत। तुम कोई बात मुझसे न छिपाओ। चाहे वह बात कितनीही मर्म्म-भेदिनी क्यों न हो, उसको सुनकर मेरे प्राणोंके पर्दे-पर्देमें चिनगारीही

क्यों न लग जाये, परन्तु वह बात, जो तुम्हारे पेटमें है और मुँहपर नहीं आती, मुझसे झटपट कह डालो। बात सचसच कह दोगे, तो मैं तुमसे बड़ाही प्रसन्न हूँगा और छिपाओगे तो तुमपर अत्यन्त क्रोधित और असन्तुष्ट हो जाऊँगा।"

दुर्मुखने देखा, कि उसने बात तो छिपानी चाही, परन्तु उनके मुखके भावनेही भण्डाफोड कर दिया! अतएव दुःखी होकर वह कहने लगा,—"महाराज! मैं आपसे वह बात कैसे कहूँ? आप भलेही मुझे प्राण दण्ड दे डालिये, जिसमें उसके कहनेसे मेरा पीछा छूट जाये, किन्तु मुझसे कुछ न कहलवाइये। हाय! मैंने अपने ऊपर कैसा बुरा उत्तर-दायित्व लिया था? राजन् क्यों आपने इस अधमको यह काम सौंपा था?" यह कह, वह आँखोंसे टपाटप आँसू गिराता हुआ, अधीर होकर रोने लगा।

रामका धीरज छूट गया। वे बड़े आग्रहके साथ बोले,— "दुर्मुख! अब देर न करो, मैं उत्कण्ठा और कौतूहलके मारे अधीर हुआ जा रहा हूँ। यदि न बतलाओगे, तो मैं तुम्हें जन्म-भरके लिये अपने राज्यसे निकाल दूँगा।"

यह सुन, दुर्मुखने भय और दुःखसे लडखडाते हुए स्वरसे कहा,—"महाराज! मेरा अपराध क्षमा करेंगे। आप नहीं मानते, इसीलिये इच्छा न होते हुए भी मुझे ऐसी अप्रिय बात कहनी पड़ती है, जिसे कहनेके पहलेही मेरी जिह्वा कटकर गिर पड़े, तो मैं बड़ा सुखी होजाऊँ। अच्छा, महाराज! मैं छातीपर पत्थर रखकर कहे देता हूँ। आप भी जी कड़ाकर सुनिये। यों तो सभी लोग आपकी बड़ाई करते हैं, पर कोई कोई महारानीके

द्वारा हरी जाने और साल-भरतक लङ्कामें रहनेकी बातको लेकर बडी आपत्तिजनक बातें कहते हैं। वे कहते हैं, कि 'राजाने इतने समयतक पराये घरमें रही हुई स्त्रीको विना विचारे घरमें डाल लिया, अब भला यदि हमलोग अपनी-अपनी स्त्रियोंको दबाना चाहेंगे, तो वे कैसे दबेंगी? वे तो मनमाने तौरसे घर-घर घूमाही करेंगी! राजा धर्म्माधर्म्मके कर्त्ता हैं। उन्होंनेही जब ऐसा किया, तब हमलोग क्या कर सकते हैं? बडे लोगोंकी बडी बातें होती हैं, पर वे यह नहीं सोचते कि छोटे लोग भी उनका अनुकरण कर चौपट होंगे।' महाराज! आज मैं लोगोंके मुँहसे यही सर्वनाशी बात सुन आया हूँ। नाथ! परम सती रानी-माताके सम्बन्धमें मुझे ये बातें सुनकर जो दुःख हुआ था, वह आपके आगे दुहरानेसे दूना हो गया। विधाताने आज मेरा 'दुर्मुख' नाम सार्थक कर दिया। ऐसे मुँहमें आग लगे, कीडे पड जायें, सो अच्छा।" यह कह, दुर्मुख रोता हुआ वहाँसे चला गया रामचन्द्र वज्रकी चोट खाये हुएके समान बैठे रह गये। उनके नेत्रोंसे चौधारे आँसू बह चले।

भरपेट रो लेनेके बाद, वे आप-ही-आप कहने लगे,—"अ[illegible] सोच-विचारका क्या काम है? जब प्रजाके विचार ऐसे हैं, त[illegible] उसके अनुकूल काम करनाही पडेगा। चाहे मेरे हृदयमें सहस्र[illegible] तीर क्यों न चुभें, सिरपर सैकडों बिजलियाँ क्यों न गिरें, परन्[illegible] सीताको जीवन-भरके लिये विसर्ज्जन करनाही इस समय मेर[illegible] कर्त्तव्य है। अहा! कैसे बुरे क्षणमें मेरा जन्म हुआ था? सदा दु[illegible] उठातेही बीता! हाय! क्यों नहीं मैं चिरजीवनके लिये वनमेंही र[illegible]

गया ? क्यों अपने सिरपर राज्यका यह भार और प्रजारञ्जनका उत्तरदायित्व लेने गया ? प्राणेश्वरी सीते ! तुम्हारे भाग्यमें क्या सब दिन दुःख भोगनाही लिखा था ? रावणके यहाँसे उबर आनेपर तुमने सोचा था, कि अब इस जीवनमें तुम्हें फिर दुःख नहीं देखना पडेगा, परन्तु हाय ! आजही तुम्हारी सुख निशाका अन्त हो जायेगा, तुम उससे भी घोर दुःखमें पड जाओगी, यह बात किसे मालूम थी ? मैं जानता हूँ, कि तुमसी सती साध्वी इस धरा-धाममें दूसरी नहीं है, तो भी लोकापवादसे बचनेके लिये मैं तुमको त्याग करूँगाही, यह निश्चय है। तुम्हारे वियोगमें मैं घुल-घुलकर मर जाऊँ, परन्तु प्रजाके प्रति राजाका जो धर्म्म है, उसका अवश्यमेव पालन करूँगा।

इस तरह अपने मनको धैर्य्य दे, दृढता अवलम्बन करनेपर भी, इस कठिन समस्याने रामचन्द्रको बडा विचलित कर दिया। सतीके निरपराध सतायी जानेकी कल्पनाने उनकी अन्तरात्माको जलाना आरम्भ कर दिया। वे चुपचाप आँखोंके आँसू पोंछते-पोंछते वहाँसे दूसरे कमरेमें चले गये।



वहाँ जाकर रामचन्द्रने अपने भाइयोंको बुलवाया। भाइयोंने आतेही देखा, कि राम शोककी मूर्ति बने बैठे हुए चुपचाप रो रहे हैं। यह देखतेही वे चञ्चल हो गये, क्योंकि किसी सामान्य कारणसे भैया ऐसे घबरानेवाले नहीं हैं—यह बात वे अच्छी तरह जानते थे। कुछ देरतक तो वे चुपचाप खडे रहे, पर जब

घबराहट सीमा पार कर गयी, तब लक्ष्मणने कहा,—"भैया आज आपका यह क्या हाल हो रहा है ? आपके नेत्रोंसे आँसू क्यों गिर रहे हैं ? अवश्यही कोई बड़ी भारी दुर्घटना हुई है। अतएव शीघ्र कहिये, नहीं तो हमलोग मारे चिन्ताके मरे जाते हैं।"

यह सुन, रामचन्द्र, आँसू-भरे नेत्रोंसे भाइयोंकी ओर देख, सिसकते हुए कहने लगे,—"भाइयो ! आज मैं बड़ी भारी विपत्ति में हूँ। मैं अच्छी तरह समझ गया, कि मुझसा अभागा और कोई नहीं। आज मैंने सुना है, कि मेरी प्रजा सीताके ऊपर कलङ्क लगाती और कहती है, कि पराये पुरुष द्वारा हरी हुई और उसके यहाँ सालभरतक रही हुई सीताको घरमे लाकर मैंने बडा भारी अधर्म्म किया और अपने निर्म्मल कुलमें धब्बा लगाया है। अतएव मुझे अपनी प्राण-प्रिया सीताको घरसे निकाल देना पडेगा; नहीं तो प्रजा सन्तुष्ट न होगी। मैं बार बार लोगोंसे कहा करता था, कि प्रजाके सन्तोषके लिये मैं सीतातकको त्याग कर सकता हूँ। मैं देखता हूँ, कि भगवान् मेरी उसी प्रतिज्ञाकी परीक्षा ले रहे हैं। हाय ! ऐसी वज्र-वाणी सुननेके पहलेही मेरी मृत्यु क्यों नहीं होगयी ? अच्छा, जो भाग्यमें है, वही हो रहा है, इसमे अपना क्या वश है ? लक्ष्मण ! तुम कलही सीताको मुनिवर वाल्मीकिके तपोवनमें पहुँचा आओ। उन्होंने मुझसे वन-भ्रमणके लिये अपनी इच्छा भी प्रकट की है और मैंने उन्हें आज्ञा भी दे रखी है। इसी बहाने तुम उन्हें सदाके लिये अयोध्याके राजमहलोंसे दूर कर आओ।" यह कहते-कहते उनका गला भर आया, बोली बन्द हो गयी और आँखें सजल हो उठीं।

रामचन्द्रकी ये बातें सुन, तीनों भाई, शोकसे अधीर हो, चुपचाप रोने लगे। जब रोते-रोते मन कुछ ठिकाने हुआ, तब लक्ष्मणने कहा,—"भैया ! आप यह क्या सब कह रहे हैं ? अथवा मैं आपकी सभी आज्ञाएँ सिर झुकाकर पालन करता हूँ, या नहीं, इसकी परीक्षा ले रहे हैं ? भाभी रावणके यहाँ किस तरह रहीं, वहाँसे आनेपर किस प्रकार साक्षात् जलती चितामें प्रवेश कर उन्होंने अपनी निष्कलङ्कता प्रमाणित कर दी, वह क्या आप भूल गये ? यदि नहीं भूले, तो फिर आप क्यों ऐसे वैसे आदमियोंके कहनेसे उनका त्याग करेंगे ?"

रामचन्द्र कहने लगे,—"भाई ! सीतापर मेरा अटल विश्वास है, उनकीसी देवी-मूर्त्तिको पापकी छायातक स्पर्श करनेका साहस नहीं कर सकती, यह मेरी ध्रुव धारणा है, उनकी अग्नि-परीक्षा भी मैं इस जीवनमें कभी न भूलूँगा, परन्तु अयोध्या-वासियोंने तो वह परीक्षा अपनी आँखों नहीं देखी ? फिर वे क्यों मानने लगे ? अतएव जिन प्रजावर्गोंको पालने-पोसने और प्रसन्न रखनेके लिये मैं धर्म्मसे बाध्य हूँ, उनका मन मैं अवश्यही रखूँगा। तुम क्या यही सलाह देते हो, कि मैं उनकी बातकी उपेक्षा कर जाऊँ ?"

लक्ष्मणने कहा,—"आर्य ! आपको सलाह देना न तो मेरा कर्त्तव्य है, और न उतनी बुद्धिही मुझमें है, तोभी मेरा कहना यह है, कि वह अग्नि-परीक्षा तो कुछ गुप चुप नहीं हुई थी, लाखों आदमियोंने आँखें पसारकर देखी थी ? फिर क्या चाहिये ? रही लोगोंके निन्दा करनेकी बात। सो, जो लोग बुरे हैं जिनका व्यवसायही पर-निन्दा है, वे तो आप लाख करेंगे, तो भी

किये विना न मानेंगे। ऐसे लोगोंको कौन प्रसन्नकर सकता है ? यों तो आपकी जो आज्ञा होगी, उसका पालन मैं अवश्यही करूँगा , परन्तु इतना निवेदन किये विना मेरा जी नहीं मानता कि ओछे लोगोंकी बातमें पड़ना, उनके इशारेपर चलना, कभी अच्छा नहीं। जब आपकी आत्मामें भाभीके सम्बन्धमें किसी तरहका सन्देह या विकार नहीं है, तब आप संसारकी निन्दा-स्तुतिकी क्यों परवा करते हैं ?"

यह सुन, रामने कहा,—"भाई ! यह कठिन कर्म करते हुए मैं कितनी मानसिक वेदना पा रहा हूँ, वह तुम्हें क्या बतलाऊँ ! मेरे प्राणोंके पर्दे-पर्देमें शोक और दु:खकी आग सुलग रही है। पर बहुत कुछ सोचने-विचारनेके बाद मैंने यही स्थिर किया है, कि सीताको त्याग देनेके सिवा और कोई उपाय नहीं है। तुम कलही उन्हें पहुँचा आओ—इधर-उधर न करो। लेकिन देखना, लौटकर आनेके पहले उन्हें कदापि न बतलाना, कि मैंने उनका त्याग किया है। जाओ, मैं अब दूसरी बात नहीं सुनना चाहता।

यह कह, रामचन्द्र चुप हो गये। तीनों भाई रोते हुए वहांसे चले गये। सीतादेवीकी ! निर्दोषता और रामकी इस कठोर व्यवस्थाकी बात सोच-सोचकर उनका हृदय फटा जाता था, परन्तु बड़े भाईकी आज्ञासे उन्हें मौनही रह जाना पड़ा।




सीता, बड़ी तत्परता और आनन्दके साथ रात-भर अपने तपोवन-दर्शनकी तैयारी करनेमें लगी रहीं। पलभरको भी उनकी

इन्हें न लगीं। भोर होतेही सुमन्त्रने रथ लाकर महलके द्वारपर खड़ा कर दिया और लक्ष्मण उन्हें लिवा ले जानेके लिये आ पहुँचे।

सीताने मुनि पत्नियोंको देनेके लिये तरह तरहके वस्त्र और अलङ्कार अपने साथ ले लिये और वे बड़े पुलकित मनसे रथपर आ सवार हुईं। लक्ष्मण अपने मनके भावको बड़ी चेष्टासे छिपाते हुए रथपर आ बैठे और उसे हाँक ले चले।

रथ जब कुछ आगे बढ़ा, तब सीतादेवीने कहा,—"वत्स! तपोवनमें चलनेकी चिन्ताके मारे मैं कल रात-भर सोयी नहीं, बड़ी उत्कण्ठाके साथ भोर होनेकी बाट देखती रही। बड़े तड़के तुम्हारे बड़े भैयाके दर्शन नहीं होंगे, इसीलिये मैंने रातकोही उनसे विदा लेली थी। मैंने उनसे साथ चलनेके लिये भी बहुत कहा था, पर राजकार्यके कारण उन्होंने जाना नहीं स्वीकार किया। फिर मैं उनके कर्त्तव्यमें क्योंकर बाधा डालती? इसीसे अधिक आग्रह न कर मैं अकेलीही आनेको प्रस्तुत हो गयी।"

सीताके ये सरल वचन लक्ष्मणके हृदयपर कटेपर नमककासा काम करने लगे। वे मन-ही-मन बड़े दुःखी हुए। कैसे कठोर कर्मका भार लेकर मैं आया हूँ—यही सोच-सोचकर वे अपने आपको बार बार धिक्कार देने लगे।

दो दिनतक किसी-किसी प्रकार यात्रा कटी। तीसरे दिन जब रथ गङ्गा-किनारे आ पहुँचा, तब लक्ष्मण बड़ेही व्याकुल हो गये। उनके नेत्रोंसे बेरोक आँसू गिरने लगे,—हृदयमें शोकका समुद्र लहरें मारने लगा। उनको इस प्रकार

कुल होते देख, सीताने कहा,—"वत्स! तुम अकस्मात् ऐसे दु:खी क्यों हो गये? कहो, कोई अमङ्गलकी बात तो नहीं है? मैंने यह बड़ी भूल की, जो आते समय आर्यपुत्रके चरण-कमलोंके दर्शन नहीं करती आयी। वे अच्छी तरहसे हैं न? भैया! न जाने क्यों, मेरा चित्त भी एकाएक चञ्चल हो उठा है! कुछ ऐसीही चञ्चलता मुझे उस दिन भी मालूम हुई थी, जिस दिन राक्षस-राज रावण मुझे हर ले गया था।"

यह सुन, भाईकी आज्ञाका स्मरण कर, लक्ष्मण, सच्ची बात-को छिपाते हुए कहने लगे,—"देवी! बहुत दिनोंके बाद माता गङ्गाके दर्शन करनेके कारण कई तरहके विचार मनमें उठनेसेही मेरी ऐसी अवस्था हुई है। आप चिन्ता न करें, सब मङ्गलही मङ्गल है।"

सरल-स्वभावा सीता, लक्ष्मणकी बात मान, स्थिर हो गयीं, परन्तु यह झूठ बोलनेसे लक्ष्मणका मन और भी चञ्चल हो उठा। उनकी आत्माके भीतर भारी अन्धड़-तूफान जारी हो गया। बड़े कष्टसे उन्होंने अपने मनका दु:ख मुखड़ेपर नहीं प्रकट होने दिया।

यथा समय गङ्गा पारकर, वे मुनिवर वाल्मीकिके आश्रमके निकट आ पहुँचे। वहाँ आतेही लक्ष्मण, बिना कुछ कहे-सुने अधीर होकर बालककी नाईं रोने लगे।

लक्ष्मणकी यह दशा देख, सीताकी सारी सुध-बुध जाती रही। वे घबराहटके साथ कहने लगीं,—"क्यों लक्ष्मण! अब क्या हुआ? मैं तो पहले ही जानती थी, कि तुम कोई बड़ी भयानक बात कहनेवाले हो; फिर तुमने अबतक कही क्यों

नहीं? अच्छा अब तो कह दो। मैं सुनना चाहती हूँ, कि मेरे भाग्यमें और क्या कष्ट लिखा है? लक्ष्मण! मेरी साध पूरी हो गयी। मैं अभी ये वस्त्राभूषण मुनि पत्नियोंको देकर तुम्हारे साथ अयोध्याको लौट चलूँगी। मारे आशङ्काके मेरे प्राण बड़े व्याकुल हो रहे हैं। कहो, क्या बात है?" यह कहते-कहते सीताका हृदय भयसे काँप उठा।

लक्ष्मण रुँधे हुए कण्ठसे कहने लगे,—"देवी! क्या पूछती हो? वह बात मैं कैसे अपने मुँहसे निकालूँ? यह वज्रकीसी कठोर बात कहनेके पहलेही मेरे सिरपर बिजली टूट पड़े, मेरी मृत्यु हो जाये, तो मैं अपनेको बड़ा सौभाग्यशाली समझूँ। हाय! मैं कैसी बुरी घड़ीमें छोटा भाई होकर जन्मा था, जो आज मुझे यह हत्यारेकासा काम करना पड़ता है।" कहते कहते लक्ष्मण, छातीमें घूँसा मार, चिल्ला-चिल्लाकर रोते हुए पृथ्वीपर गिर पड़े।

यह हाल देख, सीताके तो एकबारही काठ मार गया। वे कुछ देरतक अचरजमें पड़ी खड़ी रहीं, बादको लक्ष्मणका हाथ पकड़, उनके आँसू अपने आँचलसे पोंछती हुई बोलीं,—"प्यारे देवर! तुम्हारी यह दशा देख, मैं बड़ी व्याकुल हो रही हूँ। कहो, तुम क्यों अपनी मृत्यु मना रहे हो? मैंने तुम्हें इतना व्याकुल और अधीर होते कभी नहीं देखा; कहो, आर्यपुत्रका तो कुछ अमङ्गल नहीं हुआ? तुम्हारे प्राण उन्हींमें रहते हैं, अतएव तुम्हारा यह भाव देख, मुझे डर लगता है, कि कहीं उनकी बुराई तो नहीं हुई? इधर तुम्हारा यह हाल है, उधर मेरा चित्त भी रह-रहकर चञ्चल हो उठता है।

मेरी यह शङ्का और भी प्रबल हो रही है। लक्ष्मण! जल्दी कहो, क्या बात है? मेरी उत्कण्ठा सीमा पार कर रही है। अभी न कहोगे, तो मेरे अधीर प्राण शरीरसे बाहर निकल जायेंगे।"

सीताकी ऐसी व्याकुलता देख, लक्ष्मणका शोक सहस्रगुण प्रबल हो उठा। रोते-रोते उनका कण्ठ रुद्ध होने लगा। चाहे कैसीही कठोर बात क्यों न हो, अन्तमें तो कहनीही पड़ेगी, यह सोचकर उन्होंने कई बार कहनेकी चेष्टा की, पर कुछ कह न सके। सीताने, उनको ऐसी विचित्र अवस्थामें पड़ा देख, कहा,—"बस, अब मुझसे नहीं रहा जाता। तुम शीघ्र कहो, नहीं तो मैं प्राण त्याग कर दूँगी। यदि मुझे मरी हुई नहीं देखना चाहते, तो शीघ्र कहो। वह बात मेरा सर्व्वनाश कर देनेवालीही क्यों न हो, परन्तु यदि आर्यपुत्र कुशलसे हों, तो लक्ष्मण! तुम उस बातके कहनेमें तनिक भी न सकुचाओ।"

अब लक्ष्मणने सोचा, कि नहीं कहनेसे कोई बड़ा भारी अनर्थ हो जायेगा, अतएव छातीपर पत्थर रख, बड़े कष्टके साथ कहने लगे,—"देवी! क्या कहूँ? जिस मुँहसे ये बातें कहनी पड़ती हैं, वह सौ-सौ खण्ड होकर पृथ्वीपर गिर पड़े, तो मैं समझूँ, कि मैं सब कुछ पा गया। भाभी! भैयाने आज तुम्हें जीवन-भरके लिये अलग कर दिया है, मैं तुम्हें वनवास देने आया हूँ। प्रजाके कुछ लोग तुम्हारे रावण द्वारा हरी जाने और बारह महीनेतक लङ्कामें रहनेकी बात कहकर तुम्हारे नाममें कलङ्क लगाते हैं। इसीसे प्रजाका मन रखनेके लिये आज भैयाने सारे स्नेह, समस्त दया और सकल ममताका विसर्ज्जन कर,

तुम्हें परित्याग कर दिया है। मुझे आज्ञा हुई है, कि तुम्हें वाल्मीकिके आश्रमतक पहुँचाकर चला जाऊँ। वही देखो, सामने वालमीकि-मुनिका आश्रम दिखाई देता है।"

यह कह, लक्ष्मण पृथ्वीपर गिरकर मूर्च्छित हो गये। उनकी बात पूरी होते-न-होतेही सीता भी प्रचण्ड हवाके झोंकेसे टूटी हुई लताकी भाँति पट्से पृथ्वीपर गिर पडी और बेसुध हो गयी। कुछ देर बाद जब लक्ष्मणकी मूर्च्छा टूटी, तब उन्होंने बडे यत्नसे सीताकी मुर्च्छा दूर की। होशमें आतेही सीता पगलीकी तरह आँखें तरेरकर लक्ष्मणकी ओर देखने लगीं। वे भी चित्रमें लिखे हुएकी नाईं आँखोंमें आँसू भरे चुपचाप खडे उनकी ओर देखते रहे। सीता, बिना कुछ बोले चाले, सिसकती और लम्बी साँसें ले रही थीं। लक्ष्मण न समझ सके, कि उन्हें क्या कहकर समझाये? किस बातसे ढाढस बँधायें? उनकी बुद्धि लोप हो गयी। वे भी हथेलीपर सिर रख, सिसक-सिसक कर रोने लगे।




रोते-रोते जब कुछ स्थिरता हुई, तब सीतादेवी कहने लगीं,—"वत्स! तुम व्यर्थ क्यों कातर होते हो? यह अपराध न तो तुम्हारा है, न आर्यपुत्रका, यह सब मेरे भाग्यकाही दोष है। आज मैंने जाना, कि सदा दुःख भोगनेकेही लिये मेरा जन्म हुआ था। भाग्यके इस लिखेको कौन मेट सकता है? पूर्व-जन्ममें मैंने अवश्यही किसी पतिप्राणा कामिनीका पतिसे [illegible] कराया होगा, उसीका मैं फल भोग रही हूँ। ऐसा न

तो जो आर्यपुत्र स्नेह दया और ममताके अवतार हैं, जो सौ-सौ प्रकारसे मेरी परीक्षा लेकर मुझे परम पतिव्रता और शुद्धाचारिणी समझ चुके हैं, वे अनायासही मुझे क्यों छोड देते! लक्ष्मण! यह इस दुखियाके भाग्यका लेख है। मैं वनवाससे दु:ख नहीं मानती, क्योंकि मैं उनके साथ तेरह वरसोंतक वन वन फिरती फिरी,पर मैंने कभी दु:ख अनुभव नहीं किया। मुझे दु:ख केवल इसी बातका है, कि उन चरणोंसे मैं दूर हटा दी गयी। उनसे बिछुडकर क्षणभर जीना भी मुझे बडा कष्टकर मालूम होता हैं, परन्तु जब उनकी ऐसीही आज्ञा है, तब मैं उसका सहर्ष पालन करूँगी। तुम उनका आदेश पालन कर चुके—अब आनन्दसे अयोध्याको लौट जाओ। इस दुखियाके दुःखसे कातर न होना और आर्यपुत्रको भी न होने देना; क्योंकि यह मैं भली-भाँति जानती हूँ, कि उन्होंने मुझे केवल राजमहलोंसेही निकाला है, हृदयसे नहीं।"

यह कह, सीता थोडी देरके लिये चुप हो गयी। कहनेको तो वे सब कुछ कह गयीं, पर जो दु:खका पहाड उनपर आ टूटा था, उसकी अनुभूतिसे वे परे न हो सकीं। अतएव उनका शोक-प्रवाह किसी तरह न रुक सका और वे अविरल अश्रुधारा विसर्जन करने लगीं। कुछ देर इसी तरह रोनेके बाद वे आप ही-आप कहने लगीं,—"हाय! क्या-से-क्या हो गया? निर्दय दैवने किस निष्ठुरतासे मुझे स्वामीके आश्रयसे दूर कर दिया। अब ये प्राण काहेको शरीरमें टिके हैं? शायद मेरे मर जाने ...ने जो मुझे जला-जलाकर मारनेका सङ्कल्प किया

उसमें विघ्न पड़ जायेगा, इसीलिये मैं अबतक जीती हूँ। मेरे जैसा स्नेह-शील स्वामी किस सौभाग्यवतीने पाया था? परन्तु उन्हीं दयामयने मुझे इस प्रकार दूधकी मक्खीकी तरह निकाल फेंका! यह वज्रपात स्त्रीका कोमल हृदय कैसे सह सकता है? सीताकी छाती कुछ वज्रकी तो बनी नहीं है! हा नाथ! त्राहि परमेश्वर!!" यह कह, वे फिर भी हाहाकार करती हुई मूर्च्छित हो गयीं।

उनकी यह विकलता और अपने हाथों परोक्ष या प्रत्यक्षरूपसे पहुँचे हुए उनके दुःखको देख, लक्ष्मण रो रोकर कहने लगे,—"हाय! भाभीकी यह वियोग-विकल अवस्था देखनेके पहलेही मैं मर क्यों नहीं गया? मैंने भाईकी आज्ञा निरन्तर धर्म समझकर पालन की है, पर यदि इस एक आज्ञाको नहीं मानता, तो कुछ अधर्म नहीं होजाता। मेरी बुद्धिमें क्या भाँग पड़ गयी थी, जो मैं उनकी इस धर्म-विगर्हित आज्ञाका पालन करनेके लिये तैयार होगया? हाय! मैं कैसा अभागा हूँ, कितना निष्ठुर हूँ, जो इस सरल हृदया, पतिगत-प्राणा, शुद्धाचारिणी कामिनीको ऐसी कठोर बात कहते हुए भी न हिचकिचाया! मैंने इस बार बड़े भाईकी आज्ञा मानकर बड़ा भारी पाप किया है—इसमें कोई सन्देह नहीं। भैया! मैं नहीं जानता था, कि आपका हृदय इतना कठोर है। जब आपके मनमें यही था, तब आपने झूठमूठ लङ्काका वह समर क्यों किया था? वन वनमें उस तरह रोते क्यों फिरते थे? क्या वह सब स्वांग था? जो हो आपसा कठिन, कठोर और निठुर व्यक्ति दूसरा न होगा।

यह कहते हुए वे फिर सीताको होशमें ले आये। चैतन्य लाभ कर, वे थोड़ी देरतक चुपचाप बैठी हुई कुछ सोचती रहीं। इसके बाद बोलीं,—"लक्ष्मण! अब तुम जाओ। महाराजने मुझे घरसे निकालकर प्रजाको सन्तुष्ट किया है—राजाका कर्त्तव्य पालन किया है। तुमने भी अपने बड़े भाईकी आज्ञा मानी है। अब मैं भी अपने स्वामीके आदेशको सिर-आँखोंपर रख, हँसते हँसते सारे कष्ट सहनेको तैयार होती हूँ। दु:ख कैसा? मैं निश्चय जानती हूँ, कि उनके मनमें मेरे प्रति अब भी वही प्रेम भाव बना होगा। वे मेरे चरित्रपर कभी सन्देह नहीं कर सकते। उनका मेरे ऊपर जो विश्वास है, भगवान् करे, वह सब दिन ऐसाही बना रहे, क्योंकि ऐसा न होनेसे मैं नरक-गामिनी हूँगी। उसी दिन रौरव नरकका द्वार मेरे लिये खुल जायेगा, जिस दिन मैं उनके हृदयसे भी निर्वासित हो जाऊँगी। आँखोंकी ओट होनेपर भी वे मुझे हृदयसे दूर न कर दें—यही मेरे लिये सारे सौभाग्यका मूल है। मैं उन्हें दोष नहीं दे सकती। वे मेरे स्वामी हैं, मैं उनकी दासी हूँ। वे जो आज्ञा करें, उसे मानना ही मेरा एकमात्र कर्त्तव्य है। मैं कहीं क्यों न रहूँ—सदा उनकी पत्नी, सेविका और दासीही बनी रहूँगी। यही मेरा गौरव है—इसी गौरवके आसनपर मैं सदा बैठी रहूँ—यही परमेश्वरसे वर माँगती हूँ। तुम उनसे जाकर मेरी ओरसे कहना, कि मुझे उन्होंने अयोध्यासे निकाल दिया है सही, परन्तु मैं अब भी उनके राज्यकी एक प्रजा हूँ, क्योंकि वे ससागरा पृथ्वीके अधीश्वर हैं। जैसे प्रजाकी प्रसन्नताके लिये उन्होंने पत्नीका त्याग

किया है, वैसेही मुझे अपनी प्रजा समझकर मुझपर दया रखेंगे। वही दया इस भीषण वियोग और दारुण वनवासमें मेरा कल्याण करेगी। वत्स! तुम अब यहाँ समय न विताओ। शीघ्र चले आओ। उनको सदा सब तरहसे सुखी और प्रसन्न रखना। वे कभी इस दुःखिनीकी याद कर दुःखी हों—ऐसा मत होने देना। लोगोंसे यह सुन-सुनकर, कि वे सानन्द और सकुशल हैं—मैं अपने ये विपद्के दिन सुखसे बिता दूँगी। निमन्त्रण पूरा कर जब माताएँ घर लौटें, तब उनसे उनकी दुखिया पुत्रवधूका प्रणाम कह देना। मेरी बहनोंको मेरा प्यार कहना और तुम तीनों भाई उनपर कदापि ऐसा वज्र न छोड़ना, जैसा तुम्हारे बड़े भाईने मुझपर प्रहार किया है, नहीं तो वे कदापि उस आघातको न सह सकेंगी और प्राणत्याग कर देंगी। मेरे कर्मोंका फल मैं आनन्दसे भोगूँगी, तुमलोग उसके लिये दुःखी न होना। लक्ष्मण! अब तुम शीघ्र चले जाओ!"

इतना कह, सीताने आंचलसे अपना मुँह छिपा लिया। लाचार, लक्ष्मण उन्हें प्रणामकर चल पड़े। जाते समय वे बार-बार पीछे फिरकर देखते जाते और मन-ही-मन परम दुःखी हो रहे थे। जबतक दृष्टि पहुँची, तबतक दोनों एक दूसरेको देखते रहे। देखते-देखते लक्ष्मण, गङ्गा पार हो, रथपर सवार हुए और कुछही क्षणमें आँखोंकी ओट हो गये। उस समय दोनों हृदयोंमें शोकका जो उच्छ्वास उमड़ उठा, वह किस लेखनीकी सामार्थ्य है, जो वर्णन करे? वह शोकोच्छ्वास कुछ ऐसाही था, जिसका वर्णन सर्वथा असम्भव है।

यह कहते हुए वे फिर सीताको होशमें ले आये। चैतन्य लाभ कर, वे थोडी देरतक चुपचाप वैठी हुई कुछ सोचती रहीं। इसके वाद वोलीं,—"लक्ष्मण! अव तुम जाओ। महाराजने मुझे घरसे निकालकर प्रजाको सन्तुष्ट किया है—राजाका कर्त्तव्य पालन किया है। तुमने भी अपने वडे भाईकी आज्ञा मानी है। अव मैं भी अपने स्वामीके आदेशको सिर-आँखोंपर रख, हँसते हँसते सारे कष्ट सहनेको तैयार होती हूँ। दुःख कैसा? मैं निश्चय जानती हूँ, कि उनके मनमें मेरे प्रति अव भी वही प्रेम भाव वना होगा। वे मेरे चरित्रपर कभी सन्देह नहीं कर सकते। उनका मेरे ऊपर जो विश्वास है, भगवान् करे, वह सव दिन ऐसाही वना रहे, क्योंकि ऐसा न होनेसे मैं नरक-गामिनी हूँगी। उसी दिन रौरव नरकका द्वार मेरे लिये खुल जायेगा, जिस दिन मैं उनके हृदयसे भी निर्वासित हो जाऊँगी। आँखोंकी ओट होनेपर भी वे मुझे हृदयसे दूर न कर दें—यही मेरे लिये सारे सौभाग्यका मूल है। मैं उन्हें दोष नही दे सकती। वे मेरे स्वामी हैं, मैं उनकी दासी हूँ। वे जो आज्ञा करें, उसे माननाही मेरा एकमात्र कर्त्तव्य है। मैं कहीं क्यों न रहूँ—सदा उनकी पत्नी, सेविका और दासीही वनी रहूँगी। यही मेरा गौरव है—इसी गौरवके आसनपर मैं सदा वैठी रहूँ—यही परमेश्वरसे वर माँगती हूँ। तुम उनसे जाकर मेरी ओरसे कहना, कि मुझे उन्होंने अयोध्यासे निकाल दिया है सही, परन्तु मैं अव भी उनके राज्यकी एक प्रजा हूँ, क्योंकि वे ससागरा पृथ्वीके अधीश्वर हैं। ~, जैसे प्रजाकी प्रसन्नताके लिये उन्होंने पत्नीका त्याग

किया है, वैसेही मुझे अपनी प्रजा समझकर मुझपर दया रखेंगे। वही दया इस भीषण वियोग और दारुण वनवासमें मेरा कल्याण करेगी। वत्स! तुम अब यहाँ समय न विताओ। शीघ्र चले जाओ। उनको सदा सब तरहसे सुखी और प्रसन्न रखना। वे कभी इस दु:खिनीको याद कर दु:खी हों—ऐसा मत होने देना। लोगोंसे यह सुन-सुनकर, कि वे सानन्द और सकुशल हैं—मैं अपने ये विपद्के दिन सुखसे विता दूँगी। निमन्त्रण पूरा कर जब माताएँ घर लौटें, तब उनसे उनकी दुखिया पुत्रवधूका प्रणाम कह देना। मेरी बहनोंको मेरा प्यार कहना और तुम तीनों भाई उनपर कदापि ऐसा वज्र न छोड़ना, जैसा तुम्हारे बड़े भाईने मुझपर प्रहार किया है, नहीं तो वे कदापि उस आघातको न सह सकेंगी और प्राणत्याग कर देंगी। मेरे कर्म्मोंका फल मैं आनन्दसे भोगूँगी, तुमलोग उसके लिये दु:खी न होना। लक्ष्मण! अब तुम शीघ्र चले जाओ!"

इतना कह, सीताने आँचलसे अपना मुँह छिपा लिया। लाचार, लक्ष्मण उन्हें प्रणामकर चल पड़े। जाते समय वे बार-बार पीछे फिरकर देखते जाते और मन-ही-मन परम दु:खी हो रहे थे। जबतक दृष्टि पहुँची, तबतक दोनों एक दूसरेको देखते रहे। देखते-देखते लक्ष्मण, गङ्गा पार हो, रथपर सवार हुए और कुछही क्षणमें आँखोंकी ओट हो गये। उस समय दोनों हृदयोंमें शोकका जो उच्छ्वास उमड़ उठा, वह किस लेखनीकी सामर्थ्य है, जो वर्णन करे! वह शोकोच्छ्वास कुछ ऐसाही था, जिसका वर्णन सर्वथा

भाग्य कैसा अच्छा है! तुम ऐसे अवसरपर प्रसन्न होनेके बदले शोक क्यों करती हो?"

यह सुन, सीताने कहा,—"सखियो! पुत्र-जन्म नारीके लिये बड़े सौभाग्यका विषय है, यह मैं मानती हूँ, परन्तु किस अवस्थामें? मैंने तो जीवनभरके लिये अपने सारे सुखोंका विसर्जन कर दिया है—मेरी सब साध मिट गयी है। मुझसे आनन्द और प्रसन्नताने सदाको विदा ले ली है। हाय! यदि ये अभागे मेरे गर्भमें न होते, तो मैं ये दुःखके दिन गिननेके लिये काहेको जीती रहती? जैसेही लक्ष्मणने वह वज्रसी वाणी मुझे सुनायी थी, वैसेही छाती फटकर मर न जाती? गङ्गामें डूब न गयी होती? तब काहेको यह दुखिया जीवन और कलङ्कित मुखड़ा लेकर संसारके सामने आती?" यह कहती हुई सीता फुक्का फाड़कर रोने लगीं।

मुनि-कन्याओंसे भी न रहा गया—वे भी रो पड़ीं, परन्तु शीघ्रही अपनी आँखे पोंछ, सीताको धीरज बँधाती हुई बोलीं,—"सीता! पिताजी कहते हैं, कि जल्दीही तुम अयोध्यामें बुला ली जाओगी। महाराज फिर तुम्हें अपनी शरणमें रख लेंगे। देखो, ऐसी निराश न हो, एकदम अधीर मत बनो।"

इस प्रकार बातें होही रही थीं, कि तुरतके पैदा हुए वे दोनों बच्चे रोने लग गये। फिर तो मातृस्नेहने सब कुछ भुला दिया। सारे दुःख-शोक भूल, सीता उन बच्चोंको दूध पिलाने लगीं। ऋषि-कन्याएँ आधी प्रसन्नता और उदासी लिये वहाँसे उठकर चली गयीं।

उस दिनसे रामचन्द्रकी मूर्त्तिके समान वे दोनों बच्चेही सीताकी घोर अन्धकारमयी दुःख-निशाके युगल चन्द्रमा हुए। उन्हेंही देख देखकर वे अपनी विपत्तिके दिन किसी-किसी तरह बिताने लगीं। वाल्मीकिने उन बालकोंके जन्म संस्कार ठीक उसी भाँति किये, जिस तरह वे अपनी कन्याके पुत्र उत्पन्न होनेपर करते।

धीरे धीरे बच्चे शुक्लपक्षकी प्रतिपदाके चन्द्रमाकी नाईं बढ़ने लगे। बड़े स्नेहसे सारे तपोवनके लोग उन्हें खिलौनेकी भाँति हाथोंहाथ लिये फिरने लगे।

परन्तु राम विरह दुःखिता सीताका मन किसी भाँति सुखी नहीं होता था। वे सदा पतिपदोंका ध्यान करती हुई इस दारुण वियोगकी चिन्तामें घुली जा रही थीं। उनका वह सोनेकासा चमकता हुआ रङ्ग उड़ गया और वह शरीर, जो शोभाकी खान तथा सौन्दर्यका भाण्डार मालूम होता था, बेरङ्ग और बेडौल दिखाई देने लगा। वे दिन-दिन छीजने लगीं।

दिन दुःखके हों या सुखके, वे रहते नहीं, चलेही जाते हैं। विरहिणी सीताके सिरपरसे भी कितनी वर्षाकी प्रचण्ड वारि-धाराएँ, ग्रीष्मका प्रखर उत्ताप और शीतकी कँपकँपी आकर चली गयी। दिन-पर-दिन, महीने पर-महीना, वर्ष-पर वर्ष बीत गये! किन्तु साध्वी सीताके मनमें कोई विकार न हुआ। स्थानका दूरत्व अथवा समयका प्रवाह उनके प्रेममें अन्तर न डाल सका। "मेरे पतिदेव सुखी हों"—यही एक कामना उनकी तपस्याका आधार थी। उनके सभी व्रतोपवास इसी अभिलाषासे होते थे

कि पतिके चरणोंमें मेरी जो प्रीति है, वह दिन-दिन बढ़ती रहे।

देवता दर्शन दें या न दें, पर भक्त उनके नामपर भक्तिके फूल चढ़ानेसे थोड़े चूकता है? सीताके देवता भी उनसे दूर हैं; उन्होंने उनको अपने चरणोंकी सेवासे दूरकर जङ्गलमें खदेड़ दिया है, पर सीताका मन सदाही उन चरणोंमें चञ्चरीक होकर मँडराया करता है। सीताका तन वनमें है, पर मन रामके चरणोंमेंही है, परन्तु अपने शरीरका यह अभाग्य भी सीताको परम सन्ताप दे रहा है।

जबतक बच्चे बिलकुल अबोध रहे, तबतक सीताको उनके लालन-पालनमें कुछ अधिक मन लगाना पड़ा, परन्तु जब वे चलने फिरने लगे, तब उन्होंने उनकी चिन्तासे भी मनको फेर लिया और वे एकमात्र पतिदेवके चरणोंके ध्यानमेंही लीन रहने लगीं। उन्हें दिन-रात एकही काम रह गया—पतिका स्वरूप-चिन्तन और गुण-स्मरण करते हुए एकान्तमें बैठकर अपने अभाग्यपर फूट-फूटकर रोना!

काल पाकर सभीका शोक कम हो जाता है परन्तु सीताके रोएँ-रोएँमें जो विकट शोक प्रवेश कर गया था, वह नित्य नया होता जाता था। चिन्ता, शोक और मनोवेदनाने सीताको सुखाकर काँटा बना दिया। वे जीते-जी एकदम मरी हुईके समान दिखाई पड़ने लगीं!

इसी तरह सीताने अपने दुर्भाग्यके बारह बरस बिता दिये!

# सीताका पाताल-प्रवेश



प्रजाकी प्रसन्नताके लिये रामचन्द्रने अपनी प्राणोपमा पत्नी और सती सहधर्म्मिणी सीताको वनमें भेज तो दिया, पर उसी दिनसे उनके लिये सुख सपना हो गया। उनके जीवनका आनन्द सदाके लिये विदा हो गया। वे जिधर देखते, उधरही उन्हें अन्धकार दिखाई पडता था। लक्ष्मण, सीताके सामने की हुई प्रतिज्ञाके अनुसार, सदा उनका जी बहलानेकी चेष्टा किया करते थे, पर वह दुःख, वह पछतावा, वह हाहाकार क्या ऐसा-वैसा था, जो समझाने-बुझानेसे मिट जाता!

वे राज्यके सब काम-काज भली भाँति देखते; परन्तु वे जो कुछ करते, ऊपरकेही मनसे करते। भीतर सीताका शोक सौ-सौ शाखा-प्रशाखाओंमें विभक्त होकर सारा हृदय छेंके हुए था। सब दिन, सब समय, उन्हें सीतादेवीकाही ध्यान बना रहता था।

"यह सरलताकी मूर्त्ति, धर्मका अवतार, सतीत्वकी प्रतिमा मेरे द्वारा इस प्रकार पैरोंसे ठुकरा दी गयी! जो फूल शिरको शोभा बढानेवाला था, वह यों चरणोंसे दल-मसल दिया गया! हाय! मैंने यह क्या कर ... राज्यके लिये, ... मानापमानके विचारसे,

किया ! हाय ! इस पापका क्या कोई प्रायश्चित नहीं है ? सचमुच राज्य करना कोई हँसी खेल नहीं—खाँडेकी धारपर चलना है ! न मालूम, किस सुखके लिये लोग राज्यका अधिकारी होना चाहते हैं ? इसी राज्यके लिये मुझे मनुष्यता और ममता छोड़ देनी पड़ी—निर्दोष, निरपराधिनी सीताको छोड़ देना पड़ा ! आनेवाली सन्तानें मुझ जैसे क्रूर पतिके नामपर क्यों न गालियाँ देंगी ? क्यों न वे मुझे निष्ठुर, निर्दयी और निरपराधको सताने वाला समझेंगी ?" यही सब सोच-सोचकर रामचन्द्र अपने जीवनके दिन बड़े कष्टसे बिता रहे थे। राज्य-भोग उन्हें विषके समान प्रतीत हो रहा था। लक्ष्मण, भरत और शत्रुघ्न उन्हें तरह-तरहसे धीरज धराते थे, परन्तु उनका मन किसी तरह न मानता था।

यद्यपि उनको ऐसा अपार शोक था, तथापि वे राज्य-कार्यमें किसी प्रकारकी त्रुटि न होने देते थे। भला, जिस प्रजारञ्जनके लिये उन्होंने सीतासी सती त्यागी, उसी काममें वे किस प्रकार शिथिलता प्रकट कर सकते थे ? बाहरसे सब लोग देखते, कि वे पूर्ववत् धैर्यशील, कार्य्य-परायण और कर्त्तव्य निष्ठ हैं, पर भीतर अन्तःसलिला फल्गुकी भाँति अनन्त शोक-प्रवाह निरन्तर जारी रहता था।

धन्य सीते ! ऐसा साधु, ऐसा नीति-निष्ठ स्वामी पानेका तुम्हाराही सौभाग्य था ! इस धरातलमें कौनसी रमणीने तुम्हारे पति जैसा उदार, कर्त्तव्य-पालनमें दक्ष और धर्मके लिये सब कुछ छोड़ देनेवाला स्वामी पाया है ?




धीरे धीरे समय बीतता गया। कितनेही दिन, सप्ताह, पक्ष, महीने और वर्ष आकर काल-प्रवाहमें मिल गये, पर रामचन्द्रका दुःखी हृदय किसी भाँति चैन न पा सका। वैसेही ऊपरसे धीर, पर भीतर अधीर, जीवन बीत रहा था। जिस दिन लक्ष्मण सीताको वनमें अकेली छोड़, सूना रथ लिये हुए अयोध्यामें लौट आये, उस दिन जो शोकाग्नि उनके हृदयमें प्रज्वलित हुई, वह फिर किसी तरह न बुझ सकी!

वर्षों बीत गये, परन्तु न तो सीता आयीं, न रामने उनकी कोई सुध पायी। कौन जाने, वे प्रबल शोकके कारण गङ्गामें डूब मरीं या जङ्गली पशुओंका कलेवा बन गयीं?

देखते-देखते बारह वर्षका समय निकल गया। राज्यका कार्य ज्यों-का-त्यों चलता रहा। प्रजाके सुख-सौभाग्यकी 'दिन दूनी रात चौगुनी' उन्नति होती रही। इस प्रकार बहुत दिनोंतक अपने सुन्दर शासनसे सबको सुखी करनेके कारण, रामचन्द्रकी आत्माको वह अलौकिक आनन्द प्राप्त होता था, जो एक कर्त्तव्य निष्ठ व्यक्तिही अपने कर्त्तव्यका पूरा-पूरा पालन करनेपर अनुभव कर सकता है; दूसरा नहीं समझ सकता, कि यह अपूर्व आनन्द कैसी स्वर्गीय सामग्री है!

एक दिन रामचन्द्रने भरी हुई सभामें अश्वमेध-यज्ञ करनेकी अपनी अभिलाषा प्रकट की। सुन, गुरु आनन्दित होकर कहा,—

अद्वितीय सम्राट् हो। तुमने जिस तरह अपना राज्य चारों ओर फैलाया है, वैसा आजतक कोई न कर सका। तुम्हारे राज्यमें प्रजा जैसी सुखी और सन्तुष्ट है, वैसी किसीके राज्यमें नहीं हुई। भला किसने प्रजाको इतनी स्वाधीनता दी थी, जितनी तुमने दे रखी है ? राजाको जो कुछ करना चाहिये, वह सब तुम कर चुके और करते जाते हो। बड़े-बड़े राजा-महाराज सदासे अश्वमेध-यज्ञ करते आये हैं, अतएव यह काम भी तुम्हें अवश्यही करना चाहिये, फिर तुम्हें कुछ भी करनेको न रह जायेगा।"

गुरुके इन वचनोंका सभी लोगोंने हृदयसे अनुमोदन किया। इसके बाद रामचन्द्रने अपने भाइयोंको बुलवाकर तुरतही यज्ञकी तैयारी आरम्भ कर देनेकी आज्ञा दे डाली, क्योंकि जब सबकी सम्मति होही चुकी और किसी तरहकी गड़बड़ न रही, तब शुभ कार्य्यमें व्यर्थ विलम्ब क्यों किया जाये ?

उन्हें इस प्रकार जल्दी करते देख, वसिष्ठने कहा,—"लेकिन महाराज! मैं एक बात बड़े असमञ्जसकी देख रहा हूँ। शास्त्रकारोंके वचनके अनुसार सभी धार्म्मिक कार्य्योंका अनुष्ठान सहधर्म्मिणीके साथही किया जाता है, परन्तु महारानी तो हैं नहीं, तुम यज्ञ कैसे करोगे ?"

यह सुन, रामने कहा,—"भगवन्! मेरी बुद्धि तो इस विषयमें काम नहीं करती, आपही कहिये, क्या करूँ ?"

वसिष्ठने कहा,—"सिवा दूसरा विवाह मुझे तो और कोई उपाय नहीं दिखाई देता।"

यह सुनतही रामचन्द्रका चेहरा उतर गया। वे थोड़ी देरके लिये मौन हो रहे। उनके जिस हृदय-सिंहासनपर सीता राज-राजेश्वरी-रूपसे विराजती थीं, उसपर वे किस प्रकार एक अन्य रमणीको बैठानेको तैयार होते? जिन नेत्रोंमें वह अलौकिक सती-प्रतिमा बसी हुई थी, उनसे वे किस तरह किसी औरको देख सकते थे? उनको इस तरह चुप देख, सब लोग समझ गये, कि यह चुप्पी सम्मतिका लक्षण नहीं, अस्वीकारकाही परिचय देनेवाली है।

सबको अपनी ओर चुपचाप एकटक देखते हुए देख, रामचन्द्रने कहा,—"गुरुदेव! यह नहीं हो सकता। मैंने सीताके सिवा किसी अन्य रमणीकी ओर कभी देखातक नहीं है, देखा भी है, तो माताकी दृष्टिसे। पत्नी एक बारही ग्रहण की जाती है, बार-बार विवाह करना विडम्बना-मात्र है। मेरे विचारसे जो एक स्त्रीके रहते हुए, दूसरी स्त्रीका पाणिग्रहण करते हैं, वे अच्छा नहीं करते। अतएव, मैं आपकी यह बात नहीं मान सकता, क्षमा करेंगे। मैंने सोचते-सोचते यही निश्चय किया है, कि सीताकी सोनेकी एक मूर्त्ति तैयार कराऊँ और उसीको सहधर्म्मिणीके स्थानपर रखकर यज्ञके सारे कार्य्य करूँ।"

यह सुन, सब लोग "साधु-साधु कहने लगे। सारे सभासद सौ सौ मुँहसे उनके इस एकपत्नी-प्रेमकी बड़ाई करने लगे।

देखते-देखते यज्ञकी सारी तैयारी पूरी हो गयी। देश विदेशके राजा-रईस, ऋषि मुनि, ब्राह्मण पण्डित, योगी यती एक एक करके अयोध्यामें आने लगे।



सीताकी आँखोंके तारे, उनके दुखिया जीवनके सहारे, वे दोनों यमज कुमार लडकपनसेही वाल्मीकिकी शिक्षा-दीक्षामें रहने लगे। मुनिने उनके नाम क्रमशः कुश और लव रखे। ब्राह्मण-ऋषियोंके बालकोंको जैसी शिक्षा दी जाती है, वैसी शिक्षा देने लगे, क्योंकि त्रिकाल दर्शी मुनि यह जानते थे, कि एक दिन वे अयोध्याके राजसिंहासनको अलङ्कृत करेंगे; अतएव उनके लिये राजकुमारोंकीसी शिक्षाही उचित है।

मुनिराज उन राज-कुमारोंको पढना-लिखना सिखानेके साथही-साथ धनुर्बाण और अन्यान्य अस्त्र-शस्त्रोंका प्रयोग करना भी सिखलाते जाते थे। धीरे-धीरे थोड़ी अवस्थामेंही वे दोनों बालक कई शस्त्रों और शास्त्रोंका हाल जान गये। उनकी माता परम दु खिनी होनेपर भी अपनी सन्तानोंके भविष्यकी चिन्तासे एकबारगी अलग न थीं। वे भी सच्ची सुमाताकी भाँति उन्हें अच्छे-अच्छे उपदेश देतीं और उन्हें उनके पूर्वजोंकी कीर्त्ति-कथा सुनाकर वीरता, धीरता, गम्भीरता और अन्यान्य सद्गुणोंकी प्रवृत्ति उनके बाल-हृदयमें उत्पन्न करती थीं। इन दो सुयोग्य शिक्षकोंके हाथोंमें पडकर, वे दोनों बालक सचमुच सुशिक्षित होनेका परिचय प्रदान करने लगे।

वाल्मीकि-मुनि रामचन्द्रको बडी श्रद्धाकी दृष्टिसे देखते थे। उन्होंने समझ लिया था, कि 'इस युगमें रामकीसी आत्म दूसरी नहीं है। क्या घरमें, क्या राज-दरबारमें, सर्वत्र

उनकी महिमाका विस्तार दिखाई देता है। वे आदर्श पुत्र, आद
बन्धु, आदर्श स्वामी, आदर्श राजा और आदर्श गृहस्थ हैं।
यही सोचकर उन्होंने रामचन्द्रका एक जीवन वृत्तान्त सुललि
छन्दोंमें लिखना आरम्भ किया था। लवकुशके बड़े होनेतक
उनकी रामायण पूरी हो गयी—उसमें रामका आजन्मका
इतिहास लिख गया। अतएव मुनिने और-और विषयोंके साथ-
साथ उन बालकोंको इस रामायणके विशेष विशेष अंशोंको
वीणाके सहारे गाना भी सिखला दिया। परन्तु मुनिने बड़ी
चतुराईसे यह बात उनके कानोंतक न पहुँचने दी, कि जिन
देवताका नाम 'रामचन्द्र' है, वेही उनके जनक और देवी सीताही
उनकी जननी हैं। उन्हें यह नहीं मालूम हो पाया, कि उनकी
यह दुखिया माताही मिथिला-महीपकी पुत्री और अयोध्या-
नरेशकी प्राणप्रिया सीता हैं।

इसी तरह समय निकला जाता था। आजकल करते-करते
बारह वर्षका समय व्यतीत हो गया। सीता मरणके किनारे
पहुँची हुईसी मालूम पड़ने लगीं। उनके शरीरमें केवल हड्डी
और चमड़ा रह गया। यह देख, मुनिराज वाल्मीकिने सोचा,—
"अब सीताको उसके पतिके पास पहुँचाये बिना काम न
चलेगा। उसके पुत्र भी बड़े हो चले हैं, इस समय यदि वे
अपने पिताके पास रहकर राजधर्मको शिक्षा न ग्रहण करेंगे,
तो कोरेही रह जायेंगे। इसलिये कोई-न कोई ढंग रचनाही
चाहिये। न हो, तो एक दिनके लिये अयोध्याही चला जाऊँ
और इस विषयमें ......।"

परन्तु प्रतिदिन अयोध्या जानेकी बात सोचकर भी मुनि आश्रमसे न टल सके। दिन-पर-दिन बीतते चले गये। इसी बीच एक दिन अयोध्यासे एक राजदूतने आकर कहा,—"मुनि-राज! महाराज रामचन्द्र अश्वमेध-यज्ञ कर रहे हैं, अतएव, उन्होंने बडी विनयके साथ आपको उपस्थित होनेके लिये निमन्त्रण दिया है, कृपाकर उनकी प्रार्थना स्वीकार करें।" मुनिने सहर्ष निमन्त्रण स्वीकार कर दूतको विदा किया और आप-ही आप कहने लगे,—"बस, अब मेरा काम बन गया। इसी बहाने मैं रामके सम्मुख उनकी आत्माके इन युगल प्रतिबिम्बोंको रखूँगा। देखा जायेगा, कि वे कैसे अपने मनको वशमें रखते और माता-सहित अपने इन लालोंको अपने घरमें स्थान नहीं देते हैं!"

मुनिने कुटीके भीतर जाकर सीताको यह संवाद सुनाया। सुनकर सीता बड़ीही दु:खित हुई। उन्होंने मन-ही-मन सोचा,—"अबतक तो मैं इसी बातको सोच-सोचकर सुखी होती थी, कि यद्यपि प्रजाके सन्तोषके लिये राजा-भावसे स्वामीने मुझे वनवासिनी बना दिया है, तथापि आदर्श स्वामी-भावसे उन्होंने अपने हृदयमे मुझे उसी तरह राजराजेश्वरी रूपमें बिठला रखा है, जिस तरह मैं, क्या अयोध्याके महलोंमें, क्या वनवासके कठिन दिवसोंमें, क्या दु:खमें, क्या सुखमें, सदैव बैठती आयी हूँ, परन्तु हाय! अब वह सुख भी छीन गया, मालूम होता है, क्योंकि जब वे यज्ञ करने जा रहे, हैं तब उन्होंने दूसरा विवाह अवश्यही किया होगा?" यह कल्पना सहस्र जिह्वावाले सर्पकी नाई सीताके हृदयको काट-काटकर व्यथित करने लगी।

इसी समय कहींसे लवकुश नाचते-कूदते हुए वहाँ आ पहुँचे और बोले,—"माँ! कल हम दोनों महर्षिके साथ अयोध्या जायेंगे और जिनका चरित गा-गाकर हमलोग नित्य सुखी हुआ करते हैं, उन्हीं रामायणके नायक रामचन्द्रका अश्वमेध-यज्ञ आँखों देखेंगे। भला, माँ! ऐसा महापुरुष दुनियामें दूसरा कहाँ दिखाई पड़ेगा, जो प्रजाकी प्रसन्नताके लिये अपनी प्राणसमान पत्नीतक-का परित्याग कर दे? माँ! सचमुच उनके सभी कार्य्य अलौकिक महत्वसे भरे और आश्चर्य्यमें डालनेवाले हैं। हमलोगोंने उनके दूतसे पूछा था, कि जब रामचन्द्रने अपनी पत्नीको निकाल दिया है, तब इस यज्ञमें उनकी सहधर्म्मिणी कौन बनेगी? क्या उन्होंने फिर विवाह किया है? इसपर उसने कहा, 'नहीं। उनके गुरुजोंने लाख कहा, पर वे विवाह करनेको प्रस्तुत न हुए। उन्होंने अपनी निर्वासिता महारानी सीताकी एक सोनेकी प्रतिमूर्त्ति बनवायी है, उसीको साथ लेकर वे यज्ञका कार्य्य पूरा करेंगे।' माँ! इसीसे विदित हो जाता है, कि अपनी पत्नीपर उनका कितना अपार स्नेह है और ऐसी प्यारी पत्नीको प्रजाके लिये छोड़कर उन्होंने कितना बड़ा त्याग किया है! माँ! आज्ञा दो, तो हम-लोग उन महात्माके चरण-कमलोंके दर्शन कर आयें।"

सीताके मनसे सारा शोक, समस्त विकार, सकल सन्देह कपूरकी तरह उड़ गये। स्वामीका स्नेह वैसाही बना हुआ है—मेरे नामसे, मूर्त्तिसे, चिन्तासे वे अबतक पृथक् नहीं हुए हैं—यह विचारकर उनकी दहकती छाती बहुत कुछ ठण्ढी हुई। उन्होंने प्रसन्नमनसे पुत्रोंको अनुमति दे

परन्तु प्रतिदिन अयोध्या जानेकी बात सोचकर भी मुनि आश्रमसे न टल सके। दिन-पर-दिन बीतते चले गये। इसी बीच एक दिन अयोध्यासे एक राजदूतने आकर कहा,—"मुनि-राज! महाराज रामचन्द्र अश्वमेध-यज्ञ कर रहे हैं, अतएव उन्होंने बड़ी विनयके साथ आपको उपस्थित होनेके लिये निमन्त्रण दिया है, कृपाकर उनकी प्रार्थना स्वीकार करें।" मुनिने सहर्ष निमन्त्रण स्वीकार कर दूतको बिदा किया और आप ही आप कहने लगे,—"बस, अब मेरा काम बन गया। इसी बहाने मैं रामके सम्मुख उनकी आत्माके इन युगल प्रतिबिम्बोंको रखूँगा। देखा जायेगा, कि वे कैसे अपने मनको वशमें रखते और माता-सहित अपने इन लालोंको अपने घरमें स्थान नहीं देते हैं!"

मुनिने कुटीके भीतर जाकर सीताको यह संवाद सुनाया। सुनकर सीता बड़ीही दुःखित हुई। उन्होंने मन-ही-मन सोचा,—"अबतक तो मैं इसी बातको सोच-सोचकर सुखी होती थी, कि यद्यपि प्रजाके सन्तोषके लिये राजा-भावसे स्वामीने मुझे वनवासिनी बना दिया है, तथापि आदर्श स्वामी-भावसे उन्होंने अपने हृदयमे मुझे उसी तरह राजराजेश्वरी रूपमें बिठला रखा है, जिस तरह मैं, क्या अयोध्याके महलोंमें, क्या वनवासके कठिन दिवसोंमें, क्या दुःखमें, क्या सुखमें, सदैव बैठती आयी हूँ, परन्तु हाय! अब वह सुख भी छीन गया, मालूम होता है, क्योंकि जब वे यज्ञ करने जा रहे, हैं तब उन्होंने दूसरा विवाह अवश्यही किया होगा?" यह कल्पना सहस्र जिह्वावाले सर्पकी नाईं सीताके हृदयको काट-काटकर व्यथित करने लगी।

इसी समय कहींसे लवकुश नाचते-कूदते हुए वहाँ आ पहुँचे और बोले,—"माँ! कल हम दोनों महर्षिके साथ अयोध्या जायेंगे और जिनका चरित गा-गाकर हमलोग नित्य सुखी हुआ करते हैं, उन्हीं रामायणके नायक रामचन्द्रका अश्वमेध-यज्ञ आँखों देखेंगे। भला, माँ! ऐसा महापुरुष दुनियाँमें दूसरा कहाँ दिखाई पड़ेगा, जो प्रजाकी प्रसन्नताके लिये अपनी प्राणसमान पत्नीतक-का परित्याग कर दे? माँ! सचमुच उनके सभी कार्य्य अलौकिक महत्त्वसे भरे और आश्चर्य्यमें डालनेवाले हैं। हमलोगोंने उनके दूतसे पूछा था, कि जब रामचन्द्रने अपनी पत्नीको निकाल दिया है, तब इस यज्ञमें उनकी सहधर्म्मिणी कौन बनेगी? क्या उन्होंने फिर विवाह किया है? इसपर उसने कहा, 'नहीं। उनके गुरुजीने लाख कहा, पर वे विवाह करनेको प्रस्तुत न हुए। उन्होंने अपनी निर्वासिता महारानी सीताकी एक सोनेकी प्रतिमूर्त्ति बनवायी है, उसीको साथ लेकर वे यज्ञका कार्य्य पूरा करेंगे।' माँ! इसीसे विदित हो जाता है, कि अपनी पत्नीपर उनका कितना अपार स्नेह है और ऐसी प्यारी पत्नीको प्रजाके लिये छोड़कर उन्होंने कितना बड़ा त्याग किया है! माँ! आज्ञा दो, तो हम-लोग उन महात्माके चरण-कमलोंके दर्शन कर आयें।"

सीताके मनसे सारा शोक, समस्त विकार, सकल सन्देह कपूरकी तरह उड़ गये। स्वामीका स्नेह वैसाही बना हुआ है—मेरे नामसे, मूर्त्तिसे, चिन्तासे वे अबतक पृथक् नहीं हुए हैं— यह विचारकर उनकी दहकती हुई छाती बहुत कुछ ... उन्होंने प्रसन्नमनसे पुत्रोंको यज्ञमें जानेकी अनुमति दे

हृदयमें उस समय जो सौभाग्यका गर्व पैदा हुआ, आँखोंने जैसे आनन्दके आँसू गिराये, उसका अनुभव प्रत्येक सहृदय व्यक्ति कर सकता है। सीताने मन-ही-मन देवताओंको प्रणाम कर कहा,—"अभागिनी सीता और कुछ नहीं चाहती। उसकी एक मात्र चाहना यही है, कि सभी सुहागिनें उसीकासा स्नेहमय स्वामी पायें; पर एकको भी उसकी तरह ऐसे नेह-सागरसे एक दिनके लिये भी बिछुड़नेका दुर्भाग्य न देखना पड़े!"




अयोध्यामें जैसी धूमधाम अश्वमेधके दिनोंमें देखी गयी, वैसी न कभी देखी गयी और न सुनी। निमन्त्रण राजा महाराजों, अमीर उमरावों, सैन्य-सामन्तों, नेही नातेदारों, बड़े-बूढ़ों, सखा सहायकों, ब्राह्मण-पण्डितों और ऋषि मुनियोंके मारे अयोध्या तो भरही गयी, नगरके बाहर भी नये-नये डेरे-तम्बुओंका ताँता लग गया और वस्त्रावासोंकी एक नयीही नगरी बस गयी। सब लोग एक मुँहसे कहने लगे, कि ऐसा यज्ञ तो आजतक किसी राजाने नहीं किया था।

इन्हीं डेरोंमेंसे एक मुनिवर वाल्मीकिको भी मिला था। वहाँ वे अपने चेलोंसे नित्य बीनके सहारे रामायण गवाने लगे। उस सुन्दर स्वर-लहरीसे आसपासके सब लोगोंका मन मुग्ध होने लगा। हजारों आदमी उनके चेलोंका गाना सुननेके लिये उनके डेरेको घेरे रहने लगे। तब मुनिने उन बालकोंको घूम-घूमकर डेरेमें यह पवित्र संगीत-सुधा बरसानेकी आज्ञा दे दी। सब

लोग अचल भाव और अतुल आनन्दसे उस गानको सुनने और आँसुओंकी धारासे धरा सिक्त करने लगे। भला जिस सङ्गीतमें रामके अति विचित्र चरित्रका वर्णन था, जो आदि-कवि वाल्मीकिकी सरस और सहज काव्यकलाका नमूना था, जिसके गानेवाले परले सिरेके सुन्दर और ऐसे सुरीले कण्ठ स्वरवाले थे, जिसके आगे कोयल भी मात थी, जिसके साथ वीनकी मधुर झङ्कार भी मिली हुई थी, वह सङ्गीत भला किसके कानोंमें अमृतकी वर्षा नहीं करता? कौन ऐसा नीरस-हृदय था, जिसमें सहानुभूति और आनन्दके साथ साथ अनेक अलौकिक भाव नहीं पैदा होते?

होते-होते यह सवाद रामके कानोंमें भी पहुँचा। उन्होंने उन बालकोंको बुलवा भेजा। आतेही उन्होंने बड़ी विनय और भक्तिके साथ 'महाराजकी जय' कहा और अपने लिये रखे हुए आसनोंपर बैठ गये। उनको एक बार सिरसे पाँवोंतक देखतेही रामचन्द्रका मन, न जाने क्यों, चञ्चल हो उठा। उन्होंने देखा, कि इन दोनोंके शरीरके अगोंमें तो मेरे और जानकीके अगोंके सारे लक्षण विद्यमान हैं। यह विचार उत्पन्न होतेही उनके हृदय-समुद्रमें भयानक ज्वार आने लगा; अपने हृदयके इस उछलते हुए वेगको बड़े कष्टसे रोककर उन्होंने उन्हें गानेकी आज्ञा दी।

तुरतही सबके कानोंमें वह सुधा समुद्र-लहरीकी भाँति अद्भुत सगीत लहरी क्रीडा करने लगी। कविके अद्भुत काव्य-कौशल और उन बालकोंकी निपुणताने एक एकका मन मोह लिया। रामचन्द्र वह प्रबल प्रवाह, जो

हृदयके भीतर जारी था, रोक रखनेमें असमर्थ हुए। अतएव उन्होंने गाना बन्द करवा दिया और पूछा,"—प्यारे बच्चो! तुम लोगोंने यह गाना कहाँ सीखा?" इसके उत्तरमें उन्होंने कहा,—"महाराज! महर्षि वाल्मीकि हमारे गुरु हैं। यह काव्य उन्हींका बनाया हुआ है और गाना-बजाना भी हमने उन्हींसे सीखा हैं।" यह सुन, रामचन्द्रके मनमें और भी सन्देह तथा चिन्ता पैदा होने लगी। उन्होंने कहा,—"अच्छा, आज तो तुम लोग जाओ, मैं फिर किसी दिन तुम्हें बुलवाऊँगा।"

उनके जाने बाद रामचन्द्र अपने एकान्त निवासमें आकर सोचने लगे,—"न जाने क्यों, इन बालकोंको देखकर मेरे मनमें वैसेही भाव उठ रहे हैं, जैसे अपनी सन्तानको देखकर पिताके मनमें उठा करते हैं। कहीं ये सीताकेही बालक तो नहीं हैं? वे भी तो वाल्मीकिके आश्रममेंही छोड दी गयी थीं? परन्तु जिस बुरी तरह वे घरसे निकाल जगलमें छोड दी गयी हैं, उससे तो उनके जीती रहनेका विश्वास नहीं होता। इन बालकोंकी भौंओं नासिकाओं, आँखों, कानों, ठोरियों, होठों और मोतीकेसे दाँतोंके ऊपर तो सीतादेवीकेही इन अवयवोंकी छाप पडी हुई मालूम होती है। परन्तु जिस निष्ठुरने एकदम निरपराधिनी होनेपर भी अपनी पतिव्रता पत्नीको वनमें भिजवा दिया, उसकी यह आशा दुराशाही नहीं, अनुचित भी है। हाय! न जाने वैसी साध्वी, पतिगत-प्राणा सरल-हृदया और शुद्धताकी साकार प्रतिमा मेरे जैसे कपटी, कुटिल और पाषाण-हृदयके पाले क्यों पडी? नहीं तो बेचारीका ऐसा हाल क्यों होता?

यही सोचते-सोचते उनका हृदय व्याकुल होने लगा, आँखें वे रोक आँसू गिराने लगी। थोड़ी देरतक चुप रह, एक लम्बी साँस ले रामचन्द्र फिर आप-ही-आप कहने लगे,—हाँ, वे अवश्य क्षत्रिय-बालकही हैं। नहीं तो उनका उपनयन-संस्कार आठही वर्षकी उमरमें हो जाता। उनको देखनेसे मालूम होता था, कि उनका यह संस्कार अभी हालमें ही हुआ है। ऐसी अवस्थामें उनका सीताके पुत्र होना जितना सम्भव है, उतना दूसरेकी सन्तान होना सम्भव नहीं। नहीं तो दूसरा कौन ऐसा अभागा क्षत्रिय होगा, जिसके बालक मुझ भाग्यहीनके बालकोंकी नाईं वन-वन भटकते फिरेंगे? वे अवश्यही अभागे रामकीही सन्तान हैं।"

यही सब सोचते-विचारते और तरह-तरहकी कल्पनाएँ करते उन्होंने सारी रात तारेही गिनते गिनते बिता दी—"नींद ऐसी सो गयी, कि न आयी तमाम रात।"



दूसरे दिन भरे दरबारमें उन बालकोंको संगीत-निपुणताका चमत्कार देखनेके लिये रामचन्द्रने सर्वसाधारणको आनेकी आज्ञा दे दी। सुनतेही दलके दल दर्शक दरबारमें आने लगे। जितने लोग यज्ञके लिये निमन्त्रित होकर आये थे, उनमेंसे तो कोई ऐसा न था, जो बिना आये रहा हो। दरबार जैसाही सजा था, वैसाही जनसमूहसे भरा हुआ भी था। नियत समयपर राजा रामचन्द्र राजसिंहासनपर आ विराजे। भरत, लक्ष्मण, शत्रुघ्न और लङ्का-की लड़ाईके सहायक, सुग्रीव, विभीषण आदि सभी लोग

अपनी योग्यताके अनुसार सिंहासनके दाहिने-बाँयें बैठ गये। कौसल्या, कैकेयी, सुमित्रा, ऊर्म्मिला, माण्डवी और श्रुतकीर्ति आदि राज परिवारकी स्त्रियाँ अन्यान्य स्त्रियोंके साथ निश्चित स्थानोंमें आ बैठीं।

देखते-देखते लव और कुशको साथ लिये हुए वाल्मीकि भी आ पहुँचे। उनके आतेही बड़ा कोलाहल होने लगा। जो लोग उन बालकोंका गाना पहले सुन चुके थे, वे बड़ी प्रसन्नताके साथ उँगली द्वारा उनकी ओर इशारा करते हुए अपने पास बैठे हुए लोगोंको उनका परिचय देने लगे। मुनि और उन बालकोंके बैठतेही सारी सभामें सन्नाटा छा गया। सब लोग उत्सुकताके साथ संगीत आरम्भ होनेकी बाट जोहने लगे।

वाल्मीकिके सिखलाये अनुसार राजाकी आज्ञा पातेही, वे दोनों बालक चुन-चुनकर उन्हीं अंशोंको गा-गाकर सुनाने लगे, जिनमें राम और सीताके पारस्परिक अलौकिक अनुराग और प्रेमका वर्णन था। सुनते-सुनते रामचन्द्रका हृदय गलकर पानी होगया और उनकी आँखोंसे आँसू गिरने लगे। उनका यह विश्वास दृढ़ होने लगा, कि अवश्यही ये दोनों सीताकेही हृदयके टुकड़े हैं। रामने अपने शोकके वेगको रोक, धैर्य्य लक्ष्मणसे कहा—"लक्ष्मण! अभी एक स मुद्राएँ उपहार दो।"

सुनतेही लव-कुशने हाथ वनके रहनेवाले थे आवश्यकता तो उन्हें रहती

हमारा भोग-विलास तो पत्तोंकी कुटीमें रहना, पेड़ोंकी छाल पहनना और कन्द-मूल-फल खाकर जीवन-रक्षा करनाही है। गुरुने हमें बड़े परिश्रमसे यह कविता कण्ठस्थ करायी है। इसे आज आपके आगे सुनानेका अवसर मिला, यही हमारा यथेष्ट पुरस्कार है। आपको हमारा गाना पसन्द आया, इसीसे हम अपनेको कृतार्थ मानते हैं।"

बालकोंकी यह चतुरता और निर्लोभता देख, सबको बड़ा अचम्भा हुआ। रामचन्द्रने मन ही मन उन्हें सौ-सौ बार सराहा।

इधर रामचन्द्रकी माता कौसल्याने जो उन बालकोंको देखा, तो उनमें राम और सीताके अंगोंकी परछाईं देख, वे बड़ी व्याकुल हो गयीं और "हाय सीता! हाय जानकी!! मेरी प्राण-समान पुत्रवधू!!! तू कहाँ गयी!" कहकर पृथ्वीमें गिर पड़ीं और गिरतेही मूर्च्छित हो गयीं। चैतन्य होतेही वे सिसक सिसक कर रोने और कहने लगीं,—"भाइयो! न जाने क्यों, मुझे ऐसा मालूम होता है, कि वे बालक हो-न-हो, सीताकेही गर्भसे उत्पन्न हुए हैं। मैं उनके प्रत्येक अङ्गमें अपने बेटे और बहूके लक्षण देख रही हूँ। सबको धोखा हो तो हो, पर माताकी आँखोंको कभी धोखा नहीं हो सकता। तुम लोग उन्हें मेरे पास ले आओ। मैं उनका मुँह चूमकर, उन्हें गोदमें लेकर, सीताका शोक भूलनेकी चेष्टा करूँगी।"

माताका यह रोना पीटना देख, रामचन्द्र रो पड़े, उनके [illegible] भी व्याकुल हो गये और सारी उपस्थित जन मण्डली [illegible] मूर्त्ति बन गयी। लक्ष्मणने यह [illegible] [illegible]ता,

कर दी और उन बच्चोंको लिये हुए कौसल्याके पास चले आये। उनके पास आतेही कौसल्याने दौड़कर उन्हें कलेजेसे लगा लिया और "बेटी सीता ! तुम कहाँ हो ?" कह-कहकर बार-बार उनका मुँह चूमते हुए आँसुओंकी धारा बहाने लगीं। सुमित्रा और ऊर्म्मिला आदि जितनी स्त्रियाँ वहाँ बैठी थीं, वे सब यह हाल देख, हाहाकार कर उठीं।

कुछ देर बाद सन्देह मिटानेके लिये कौसल्याने पूछा,—"बच्चो ! तुम्हारे माता-पिताका क्या नाम है ? तुम दोनोंके नाम क्या हैं ?"

बड़ी विनयके साथ अपने नाम बतलाते हुए, वे कहने लगे,—"माता ! हमें नहीं मालूम, कि हमारे पिता कौन हैं उनका नाम क्या है ? आजतक न हमने यह बात किसीसे पूछी और न किसीने अपने आपही हमें बतलायी। हाँ, हमारे एक दुखिया माँ हैं। वे दिन-रात तपस्यामें लगी रहती हैं। हमने आजतक उनका नाम भी किसीसे नहीं सुना। ऋषिवर वाल्मीकिने हमें पाल-पोसकर बड़ा किया और शिक्षा दी है, हम उन्हींके शिष्य हैं। हमारी माँ रात-दिन ऐसी उदास रहती हैं, कि जीते-ही-जी मरी हुईसी मालूम पड़ती हैं। उनका शरीर जिस प्रकार दिन-दिन छीजता जाता है, उससे मालूम होता है, कि वे अधिक दिन तक न जियेंगी, आगे हमारे भाग्य !" इसके बाद कौसल्याके पूछनेपर उन्होंने अपनी माताके शरीरके डीलडौल और गठनका जो वर्णन किया, उससे किसीके मनमें यह सन्देह न रहा, कि वे सीताके बालक नहीं हैं।

तदनन्तर कौसल्याने वाल्मीकिको बुलाकर सारा हाल पूछा। उत्तरमें उन्होंने आदिसे अन्ततक सारी कथा कह सुनायी। "हाय! सती सीताके भाग्यमें ऐसा भोग बदा था!" यह कहकर सिर पीटते-पीटते कौसल्याने राम और वासिष्ठको वहाँ बुला भेजा। उनके आतेही उन्होंने जो कुछ वाल्मीकि-मुनि और उन बालकोंसे सुना था, वह कह सुनाया। सुनते-सुनते रामकी छाती आँसुओंसे भींग गयी। दाम्पत्य और वात्सल्य-प्रेमकी नदियोंका सङ्गम हो गया।

कौसल्याने उसी समय सीताको लिवा लानेके लिये वाल्मीकिके आश्रममें पालकी कहार भेज दिये।



धीरे-धीरे यह सम्वाद सर्वत्र फैला गया, कि जो दो बालक आज कई दिनोंसे राम-चरित्र गा-गाकर सबका मन मोहे हुए हैं, वे महाराजकेही पुत्र हैं। वे महाराजके घरसे निकाल देनेपर उनकी महारानीके गर्भसे वनमें पैदा हुए थे। लोगोंने यह भी सुना, कि महारानीको बुला लानेके लिये पालकी-कहार भेज दिये गये हैं।

अधिकांश मनुष्य इस समाचारको सुन, सुखी हुए, परन्तु परनिन्दक, दूसरेकी बुराईसे प्रसन्न होनेवाले मनुष्य रूपी पिशाच, कनक कटोरेमें भरे हुए विष-रस, इतनी यातना पहुँचाकर भी सीतापर सदय न हुए। इस बार भी जहाँ तहाँ कुटिल लोगोंके मुँहसे विष उगला जाने [illegible] बातें रामचन्द्रके कानोंमें [illegible]

रामचन्द्रने विना किसी अपराधकेही अपनी सहधर्म्मिणी सीताको जङ्गलमें छुडवा दिया था। कुछ दुष्ट लोगोंके दुष्टता-भरे वचन सुन, उन्होंने जो निष्ठुर कार्य्य किया है, उसका प्रायश्चित्त आज भी हो सकता है, यदि आपलोग एक मुँहसे उन्हें सीताको पुन ग्रहण कर लेनेकी सम्मति दे दें, क्योंकि प्रजाकी प्रसन्नताके लियेही उन्होंने हृदयपर वज्र रखकर ऐसा काम किया है और विना उसकी सम्मतिके वे उन्हें ग्रहण करनेको आज भी तैयार नहीं हैं। मैं शपथ-पूर्व्वक कहता हूँ, कि सीता परम सती हैं। जो मनुष्य इनके सतीत्वपर शङ्का करे, वह नरकका अधिकारी होगा। यदि मेरे इस कथनमें तनिक भी असत्यता हो, तो मैं अपनी सारी तपस्याके फलोंको खो दूँ।"

वाल्मीकिकी यह बात सुन, बहुतोंने हर्षसे जय-जयकार करते हुए राय दे दी, परन्तु दुष्टोंकी एक टोली कुछ न बोली। यह देख, रामचन्द्रका मुँह कुम्हला गया। वे बड़ी निराशासे मुनिकी ओर देखने लगे।

दूसरा कोई उपाय न देख, वाल्मीकिने कहा,—"बेटी सीता! मैं देखता हूँ, कि तुम्हारे ऊपर प्रजा-पक्षके कुछ लोगोंका अबतक सन्देह बना हुआ है। मैं जानता हूँ, ये सूर्य्य, चन्द्र, नक्षत्र, पवन, पानी, पृथ्वी—सब जानते हैं, तुम्हारे स्वामी भी जानते हैं; तुम्हारे देवरों और तुम्हारी सासुओंको भी मालूम है, कि तुम परम सती, बड़ीही शुद्धाचारिणी हो, पर सारी प्रजा नहीं जानती, कि तुम किन लोक-दुर्लभ गुणोंका आधार हो। सभी मनुष्य समान नहीं हैं, सबकी आँखें हृदयको तहतक नहीं पहुँचतीं, इसलिए पुत्री!

तुम सबके सामने अपने सतीत्वका प्रत्यक्ष प्रमाण और पातिव्रत धर्म्मकी परीक्षा दो।"

मुनिकी एक एक बातने सीताके हृदयपर वज्रकासा काम किया। उनके रोम-रोममें आगकी चिनगारियाँ प्रवेश करने लगीं। उनका सारा आकाश-दुर्ग मिट्टीमें मिल गया, सुखकी आशा मिट गयी! जो सन्तोषकी निर्म्मल किरणें सवेरे सहस्र-सूर्य-रश्मिके समान उनके हृदयाकाशमें छिटकी थीं, वे मध्याह्न होनेके पहलेही घोर बादलोंकी ओटमें हो गयीं!

"हाय! अब भी प्रमाण!! फिर भी परीक्षा!!! बारह वर्षतक निरन्तर जलती रहनेपर भी क्या मेरा प्रायश्चित्त पूरा न हुआ? समझी! अब समझी, कि सीताका जन्म सुखकी कणामात्र भी भोगनेके लिये नहीं हुआ था! आज मेरी सारी आशाओंका अन्त है! जब इस जीवनमें स्वामीका वियोगही मेरे भाग्यमें लिखा है, तब मेरा जीनाही व्यर्थ है! माता वसुमती! यदि मैं निष्पापा हूँ, यदि मैंने भगवान् रामचन्द्रको छोड़, किसी औरका कभी नाम भी न स्मरण किया हो, यदि इस शरीरके रोम रोममें रामकाही पवित्र नाम खुदा हुआ हो, यदि उनके चरणोंमें मेरी विमल प्रीति हो, तो तू अभी फट जा, मैं तेरी गोदमें सदाके लिये सो जाऊँ।"

इतना कहते कहते सीता, मूर्च्छित हो, गिर पड़ी। इसी समय सबने चकित नेत्रोंसे देखा, कि पृथ्वी फट गयी और एक सिंहासन प्रकट हुआ, जिसपर एक तेजोमयी देवी बैठी हुई हैं। प्रकट होतेही देवीने सीताको गोदमें ले लिया और देखते-देखते वह सिंहासन देवी ... लीन ...

सुलभ साहित्यमाला नं० १

# * परीक्षागुरु *

लेखक

स्वर्गीय लाला श्रीनिवासदास ।

प्रकाशक

मोतीलाल लाठ

मन्त्री,—ज्ञानवर्द्धक विभाग ।

( मारवाड़ी ट्रेड्स एसोसियेशनके अन्तर्गत )

सुलभ साहित्यमाला नं० १

# * परीक्षागुरु *

लेखक

स्वर्गीय लाला श्रीनिवासदास ।

प्रकाशक

मोतीलाल लाठ

मन्त्री,—ज्ञानवर्द्धक विभाग ।

( मारवाड़ी ट्रेड्स एसोसियेशनके अन्तर्गत )

द्वितीयवार ] सम्वत् १९७० वि० [ मूल्य [illegible]

# निवेदन।



हुत दिनोंसे अनेक मित्रोंकी यह इच्छा थी कि यहासे भिन्न २ विषयोंकी उत्तमोत्तम पुस्तकें सुलभ मूल्यमें प्रकाशित करनेके लिए एक सस्था स्थापित की जाय। इसी बीचमें यहा मारवाडी ट्रेड्स् एसोसियेशन की स्थापना हुई और उसीके अन्तर्गत एक ज्ञानवर्द्धक विभाग भी खुला। उसी समय यह निश्चय हुआ कि इसी विभाग की ओरसे एक *"सुलभ साहित्य माला"* निकाली जाय। आज उस मालाका यह प्रथम पुष्प स्व० लाला श्रीनिवासदास जी का "परीक्षा गुरु" आपको भेंट किया जाता है। यद्यपि यह पुस्तक एक बार पहले निकल चुकी है, इससे कुछ लोगोंको यह आपत्ति हो सकती है कि कोई नई पुस्तक न निकाल कर यह पुरानी क्यों निकाली गई। इसके उत्तरमे यह निवेदन है कि नई साधारण पुस्तक निकालने की अपेक्षा प्राचीन उत्तम पुस्तक का प्रकाश प्रत्येक दशामें प्रशसनीय समझा जाना चाहिए। जैसे रामायण और गीताके आज तक हजारों सस्करण हो चुके हैं और होते जा रहे हैं वैसे ही अन्य उपयोगी पुस्तकोंके भी सस्करण पर सस्करण होने चाहिए। "परीक्षा गुरु"का पहला सस्करण प्रकाशित हुए ३० वर्षसे ऊपर हो गये। पर अब उस सस्करण की प्रतिया दुर्लभ हो गई हैं। ऐसी उपयोगी पुस्तक का हिन्दी ससारसे लुप्त

जाना हिन्दी वालोंके लिये लज्जा की बात थी। यह लालाश्री-निवासदासजीकी रचनाओंमें सर्वश्रेष्ठ पुस्तक होनेके कारण उनके स्मृति चिन्ह की भांति हिन्दीमें इसका रहना बहुत ही आवश्यक है। पुस्तक की उपयोगिता तथा अन्यान्य बातें सोच कर पहले इसीका प्रकाशित करना उचित जान पड़ा। आशा है कि हिन्दी पाठकोंको "परीक्षा गुरु"के इस दूसरे संस्करणसे विशेष लाभ पहुंचेगा। हिन्दी कोविद रत्नमालासे ले कर स्व० लालाश्रीनिवास-जीकी जीवनी भी इस पुस्तकमें छाप दी गई है।

इस पुस्तक की भाषा तथा चिन्हादि पुरानी छपी हुई कापी के अनुसार ज्योंके त्यों रखे गये हैं।

पुस्तकका मूल्य यथा साध्य कम रखा गया है। आजकल जिस दरसे पुस्तकोंका मूल्य रखा जाता है उससे यह ठीक आधा है। तिसपर भी मारवाड़ीट्रेड्सएसोसियेशनके सदस्यों को पुस्तक नियत मूल्यसे आधे दामोंमें ही मिलती है।

आशा है हम शीघ्र ही और दूसरी अच्छी पुस्तक लेकर आपकी सेवामें उपस्थित होंगे।

प्रकाशक—



# लाला श्रीनिवासदासका जीवन चरित।



ला श्रीनिवासदास जाति के वैश्य थे। उनके पिताका नाम लाला मगलीलाल जी था। वे मथुरा के सुप्रसिद्ध सेठ लक्ष्मीचदजी के प्रधान मुनीब थे। कहने को तो वे मुनीब थे पर वास्तव में वे सेठजी के दीवान थे। वे दिल्ली की कोठी के कारिन्दे थे और वहीं रहते थे।

लाला श्रीनिवासदास का जन्म सवत् १९०८ सन् १८५१ ई० में हुआ था। ये बाल्यावस्था ही से बडे शीलवान, सदाचारी और चतुर थे। इन्होंने आरभ में हिन्दी और फिर उर्दू, फारसी, सस्कृत और अगरेज़ी आदि भाषाओं में अभ्यास करके शीघ्र ही अच्छी योग्यता प्राप्त कर ली।

लाला श्रीनिवासदास ने छोटी उम्र में बडी योग्यता प्राप्त कर ली थी। महाजनी कारोबार में तो इन्होंने ऐसी दक्षता प्राप्त कर ली थी कि केवल अठारह वर्ष की अवस्था में दिल्ली की कोठी का सारा कारोबार हाथों हाथ सभाल लिया। इनकी ऐसी योग्यता देखकर पजाब प्रात की गवर्नमेंट ने इन्हें म्युनिसिपल कमिश्नर बनाया और आनरेरी मजिस्ट्रेट की पदवी प्रदान की। इनकी जैसी पूछ बूझ सरकार में थी वैसे ही बिरादरी वाले और शहर के महाजन लोग भी इनको मानते थे।

लाला श्रीनिवासदास को दिल्ली की कोठी का कारबार करने के अतिरिक्त इधर उधर दौरा करके और कोठियों की भी देख भाल करनी पडती थी, इससे इन्हें अपनी बुद्धि को परिमार्जित करने का और भी अच्छा अवसर हाथ लगा। इन्हें मातृभाषा

हिन्दी से स्वाभाविक प्रेम था। आप जहां कहीं बाहर जाते और वहा कोई हिन्दी का लेखक या रसिक होता तो उससे अवश्य ही मिलते। यदि इनके यहा कोई हिन्दी का गुणग्राही जाता तो सब काम छोड कर उससे बडे प्रेम से मिलते और उसका अच्छा सत्कार करते थे।

एक बार आप पडित प्रतापनारायण मिश्र के यहा मिलने गए और बडी नम्रतापूर्वक इन्होंने उन्हें एक मोहर नज़र करनी चाही। इस पर पडित प्रतापनारायण बेतरह बिगडे और बोले आप हमारे पास अपनी धन की गरूरी बतलाने आए हो। इसके उत्तर में इन्होंने नम्रतापूर्वक हाथ जोड कर उत्तर दिया कि नहीं महाराज मैं तो मातृभाषा के मन्दिरपर अक्षत चढाता हू।

लाला श्रीनिवासदास को हिन्दी से बडा प्रेम था और इसकी सेवा करने का बडा उत्साह था परन्तु काम काज की झंझट के कारण इन्हें अवकाश बहुत कम मिलता था। इसलिये इनके लिखे हुए तप्तासवरण, सयोगितास्वयवर, रणधीरप्रेममोहिनी, और परीक्षागुरु ये ही चार ग्रन्थ हैं, पर फिर भी ये चारों ग्रन्थ एक से एक बढ कर हैं। परीक्षागुरु में इन्होंने जो एक साहूकार के पुत्र के जीवन का दृश्य खीचा है उसे देख कर स्पष्ट प्रगट होता है कि इन्हें सासारिक व्यवहारों का कैसा अच्छा अनुभव था।

खेद के साथ कहना पडता है कि लाला श्रीनिवासदास केवल ३६ वर्ष की अवस्था में सवत् १९४४ (सन् १८८७ ई०) में काल-कवलित हुए। यदि ये कुछ दिन और रहते तो हिन्दी भाषा की बहुत कुछ सेवा करते। इनका चरित्र और स्वभाव आदर्श के योग्य है।

———

# निवेदन ।

अबतक नागरी और उर्दू भाषामें अनेक तरहकी अच्छी, अच्छी पुस्तकें तैयार हो चुकी हैं परन्तु मेरे जान इसरीतिसे कोई नहीं लिखी गई इसलिये अपनी भाषामें यह नई चालकी पुस्तक होगी परंतु नई चाल होनेंसे ही कोई चीज अच्छी नहीं हो सक्ती बल्कि साधारण रीतिसे तो नई चालमें तरह, तरहकी भूल होनेंकी सभावना रहती है और मुझको अपनी मन्द बुद्धिसे और भी अधिक भूल होनेंका भरोसा है इसलिये मैं अपनी अनेक तरहकी भूलोंसे क्षमा मिलने का आधार केवल सज्जनोंकी कृपा दृष्टि पर रखता हूं।

यह सच है कि नई चालकी चीज देखनेंको सबका जी लल-चाता है परतु पुरानी रीतिके मनमें समाये रहने और नई रीतिको मन लगाकर समझनेंमें थोडी मेहनत होनेंसे पहले पहल पढनेंवाले का जी कुछ उलझने लगता है और मन उछट जाता है इस्से उसका हाल समझमें आनेंके लिये मैं अपनी तरफसे यहां कुछ खुलासा किया चाहता हूं —

पहले तो पढनेंवाले इस पुस्तकमें सौदागरकी दुकानका हाल पढतेही चकरावेंगे क्योंकि अपनी भाषामें अबतक वार्तारूपी जो पुस्तकें लिखी गई हैं उन्में अक्सर नायक, नायका वगैरेका हाल ठेटसे सिलसिलेवार (यथाक्रम) लिखा गया है "जैसे कोई राजा, बादशाह, सेठ, साहूकारका लडका था उसके मनमें इस बातसे यह रुचि हुई और उस्का यह परिणाम निकला" ऐसा सिल

सिला इसमें कुछभी नहीं मालूम होता "लाला मदनमोहन एक अङ्गरेजी सौदागरकी दूकानमें अस्बाब देख रहे हैं लाला ब्रजकिशोर, मुन्शीचुन्नीलाल और मास्टर शिभूदयाल उनके साथ हैं" इन्में मदनमोहन कौन, ब्रजकिशोर कौन, चुन्नीलाल कौन और शिभूदयाल कौन है? इन्का सभाव कैसा है? परस्पर-सम्बन्ध कैसा है? हरेककी हालत क्या है? यहा इस्समय किस लिये इकट्ठे हुए हैं? यह बातें पहलेसैं कुछ भी नही जताई गई! हा पढनें वाले धैर्यसैं सब पुस्तक पढ लेंगे तो अपनें, अपनें मौकेपर सब भेद खुलता चला जायगा और आदिसैं अन्त तक सब मेल मिल जायगा परन्तु जो साहब इतना धैर्य न रक्खेंगे वह इस्का मतलब भी नही समझ सकेंगे

अलबत्ता किसी नाटकमें यहरीति पहलेसे पाई जातीहै परतु उसकी इस्की लिखनेंकी रीति जुदी जुदी है नाटकोंमें जिस्का वचन होता है उस्का नाम आदिमें लिख देते हैं और वह पैरेग्राफ* उस्का वचन समझा जाता है परतु इस्मैं ऐसा नही होता इस्मैं ऐसा "" चिन्ह ( अर्थात इन्वरटेडकोमा या कुटेशन ) के भीतर कहनेंवाले का वचन लिखा जाता है और कहनेंवालेका नाम वचनके बीचमैं या अतमैं जहा पुस्तक रचनें वालेको जगह मिल्ती है, वह लिख-देता है अथवा नाम लिखे बिना पढनेंवालेको कहनेंवालेका वचन मालूम हो सके तो नहीं भी लिखता एक आदमीका वचन बहुत करके एक पैरेग्राफमैं पूरा होता है परतु कहीं, कहीं किसी, किसीके

* पैराग्राफके प्रारम्भमें हर जगह नई सतरसे ज़रासी लकीर छोडकर लिखा जाता है और वह पूरा होजाय वहां बाकी लकीर खाली छोडदी जातीहै जैसे यह पैरेग्राफ "" से प्रारम्भ होकर "होगई" पर समाप्त हुआ है

वचनमें और और विषय आजाते हैं तो ऐसे "चिन्ह (इन्वरटेडकोमा) से पहला वचन पूरा किये बिना दूसरे पैरेग्राफके आदिमें ऐसे" चिन्ह लगाकर उसीका वचन जारी रक्खा जाताहै और वचनके बीचमें दूसरेका वचन आजाता है तो वहा उस वचनको अलग दिखानेंके लिये उसपर भी अक्सर इन्वरटेडकोमा लगा दिये जातेहैं परन्तु जो वचन ऐसे" " चिन्होंके भीतर नहीं होते वह पुस्तक रचनें वालेकी तरफसे होते हैं

और चिन्होंमें ऐसा , ( कोमा ) किंचित विश्राम, ऐसा , ( सिमीकोलन ) अथवा ( कोलन ) अर्धविश्राम, ऐसा. ( फुलिस्टोप ) पूर्णविश्राम, ऐसा ? ( इन्ट्रोगेशन ) प्रश्नकी जगह, ऐसा ! ( एक्सक्लेमेशन ) आश्चर्य अथवा सबोधन वगैरेके जो शब्द जोर देकर बोलनें चाहियें उन्के आगे ऐसा–चिन्ह बात अधूरी छोडनेंके समय लगाया जाता है और ऐसे ( ) चिन्हों ( पेरेनथिसेस ) के भीतर पहले पदका खुलासा अर्थ या चल्ते प्रसगमें कोई दूसरकी अथवा विशेष बात जतानी होती है वह लिख देते हैं

इस पुस्तकमें दिल्लीके एक कल्पित ( फर्जी ) रईसका चित्र उतारा गया है और उस्को जैसेका तैसा ( अर्थात् स्वाभाविक ) दिखानेंके लिये सस्कृत अथवा फारसी अरबीके कठिन कठिन, शब्दोंकी बनाई हुई भाषाके बदले दिल्लीके रहनेंवालोंकी साधारण बोलचालपर ज्याद दृष्टि रक्खी गई है अलबत्ता जहा कुछ विद्याविषय आ गया है वहा विवस होकर कुछ, कुछ शब्द संस्कृत आदिके लेनें पडे हैं परन्तु जिनको ऐसी बातोंके समझनेंमें कुछ झमेल मालूम हो उन्की सुगमताके लिये ऐसे प्रकरणोंपर ऐसा +

चिन्ह लगा दिया गया है जिस्सै उन प्रकरणोंको छोड़कर हरेक मनुष्य सिलसिले वार वृतान्त पढ़ सका है.

इस पुस्तकमैं संस्कृत, फारसी अङ्गरेजीकी कविताका तर्जुमा अपनी भाषाके छंदोंमैं हुआ है परंतु छंदोंके नियम और दूसरे देशोंका चाल चलन जुदा होनेकी कठिनाईसै पूरा तर्जुमा करनेंके बदले कही, कही भावार्थ ले लिया गया है

अब इस पुस्तकके गुणदोषों पर विशेष विचार करनेंका काम बुद्धिमानोंकी बुद्धिपर छोडकर मैं केवल इतनी बात निवेदन किया चाहता हूं कि कृपाकरके कोई महाशय पूरी पुस्तक बांचे बिना अपना विचार प्रगट करनेंकी जल्दी न करैं और जो सज्जन इस विषयमैं अपना विचार प्रगट करैं वह कृपाकरके उस्की एक नकल मेरे पासभी भेजदें ( यदी कोई अखबारवाला उस अंककी कीमत चाहेगा तो वह तत्काल उस्के पास भेज दी जायगी ) जो सज्जन तरफदारी ( पक्षपात ) छोडकर इस विषयमैं स्वतत्रतासै अपना-विचार प्रगट करैंगे मैं उन्का बहुत उपकार मानूंगा

इसपुस्तकके रचनेंमैं मुझको महाभारतादि संस्कृत, गुलिस्तां वगैरे फारसी, स्पेक्टेटर, लार्ड बेकन, गोल्डस्मिथ, विलियमकूपर आदिके पुरानें लेखों और स्त्रीबोध आदिके वर्तमान रिसालोंसै बड़ी सहायता मिली है इसलिये इन् सबका मैं बहुत उपकार मान्ता हूं और दीनदयालु परमेश्वरकी निर्हेतुक [illegible] मनसै अमित उपकार मान[illegible] [illegible] समाप्त क[illegible]



## प्रकरण १.

### सौदागरकी दुकान.

चतुर मनुष्य को जितने खर्च में अच्छी प्रतिष्ठा अथवा धन मिलसक्ताहै मूर्ख को उस्से अधिक खर्चन पर भी कुछ नहीं मिलता
लार्ड चेस्टर फील्ड.

लाला मदनमोहन एक अंग्रेजी सौदागर की दुकान में नई, नई फाशन का अंग्रेजी असबाब देख रहे हैं लाला ब्रजकिशोर, मुन्शी चुन्नीलाल, और मास्टर शिभूदयाल उन्के साथ हैं

"मिस्टर ब्राइट! यह बडी काच की जोडी हमको पसंद है इस्की कीमत क्या है?" लाला मदनमोहन नें सौदागर से पूछा

"इस साथकी जोडी अभी तीनहजार रुपे में हमनें एक हिन्दुस्थानी रईस को दी है लेकिन आप हमारे दोस्त हैं आपको हम चारसौ रुपे कम कर देंगे."

"निस्सन्देह ये काच आपके कमरेके लायक हैं इन्के लगनें से उसकी शोभा दुगुनी हो जायगी' शिभूदयाल बोले

"आहा! मैं तो इन्के चोपटोंकी कारीगरी देखकर चकित हूं! ऐसे अच्छे फूल पत्ते बनाये हैं कि सच्चे बेल बूटों को मात

हैं जी चाहता है कि कारीगर के हाथ चूम लू" मुन्शी चुन्नीलालनें कहा

"इन्के विना आपका इस्समय कौन्सा काम अटक रहा है ?" लाला ब्रजकिशोर कहनें लगे "खेल तमाशेकी चीजों से भोलेभाले आदमियोंका जी ललचाता है वह सौदागर की सब दुकान को अपनें घर लेजाया चाहते हैं परन्तु बुद्धिमान अपनी जरूरी चीजोंके सिवाय किसी पर दिल नही दौड़ाते" लाला ब्रजकिशोर बोले.

"ज़रूरत भी तो अपनी, अपनी रुचि के समान अलग, अलग होती है" मुन्शी चुन्नीलालनें कहा

"और जब दरिद्रियोंकी तरह धनवान भी अपनी रुचि के समान काम न करसकें तो फिर धनी और दरिद्रियों मैं अन्तरही क्या रहा ?" मास्टर शिभूदयाल नें पूछा

"नामुनसिब काम करके कोई नुक्सानसै नही बच सक्ता।

"धनी दरिद्री सकल जन हैं जग के आधीन।
चाहत धनी विशेष कछु तासों तै अति दीन॥"

लाला ब्रजकिशोर कहनें लगे." मुनासिब रीति सै थोडे खर्च मैं सब तरहका सुख मिल सक्ता है परन्तु इन्तजाम और कामके सिल्सिले विना बडीसै बडी दौलत भी जरूरी खर्चों को पूरी नहीं हो सक्ती जब थोथी बातों मैं बहुतसा रुपया खर्च हो जाता है तो जरूरी कामोंके लिये पीछेसै जरूर तकलीफ उठानी पडती है"

"चित्त की प्रसन्नता के लिये मनुष्य सब काम करते हैं फिर जिन चीजों के देखनें से चित्त प्रसन्नहो उन्का खरीदना थोथी कैसे समझा जाय ?" मुनशी चुन्नीलालनें कहा

"चित्त प्रसन्न रखनें की यह रीति नही है चित्त तो उचित व्यवहारसे प्रसन्न रहता है" लाला ब्रजकिशोरनें जवाब दिया

"परन्तु निरी फिलासफीकी वातोंसे भी तो दुनियादारीका काम नहीं चल सक्ता" लाला मदनमोहन नें दुनियादार बन कर कहा

"वलायत की सब उन्नति का मूल लार्ड बेकन की यह नीति है कि 'केवल विचार, ही विचार में मकडी के जाले न बनाओ आप परीक्षा करके हरेक पदार्थ का स्वभाव जानों" मिस्टर ब्राइट नें कहा

"क्यों साहब ! ये काच कहां के बने हुए हैं ?" मुन्शीचुन्नी-लाल नें सौदागरसे पूछा

"फ्रान्स के सिवाय ऐसी सुडोल चीज कहीं नहीं बन सक्ती जब से ये काच यहां आए हैं हर वक्त देखनेंवालों की भीड लगी रहती है और कई कारीगर तो इन्का नक्शा भी खींच लेगये हैं"

"अच्छा जी ! इन्की कीमत हमारे हिसाब में लिखो और ये हमारे यहां भेज दो"

"मैंनें एक हिन्दुस्थानी सौदागर की दुकान में इसी मेल के काच देखे हैं उन्के चोखटों में निस्सन्देह ऐसी कारीगरी नहीं है परन्तु कीमत में वह इन्से बहुत ही सस्ते हैं" लाला ब्रजकिशोर बोले

"मैं तो अच्छी चीज का गाहक हूं चीज पसन्द आये पीछे मुझको कीमत की कुछ परवा नहीं रहती"

'अंग्रेजों की भी यही चाल है" मास्टर शिभूदयाल नें कहा

"परन्तु सब बातों मैं अंग्रेजों की नकल करनी क्या जरुर है ?" लाला ब्रजकिशोर नें जवाब दिया

"देखिये ! जबसै लाला साहब यह अमीरी चाल रखनें लगे हैं लोगोंमैं इन्की इज्ज़त कितनी बढ़ती जाती है।" मास्टर शिंभूदयालनें कहा.

"सर सामानसै सच्ची इज्जत नहीं मिल सक्ती सच्ची इज्जत तो सच्ची लियाकतसै मिल्ती है" लाला ब्रजकिशोर कहनें लगे "और जब कोई मनुष्य बुद्धिके विपरीत इस रीतिसै इज्जत चाहता है तो उस्का परिणाम बडा ही भयङ्कर होता है।"

"साहब ! इतनी बात तो मैं हिम्मतसे कहता हूं कि जो इस साथकी जोडी इस शहरमैं दूसरी जगह निकल आवेगी तो मैं ये काच मुफ्त नज़र करूंगा" मिस्टर ब्राइटनें ज़ोर देकर कहा.

"कदाचित इस साथकी जोडी दिल्ली भरमैं न होगी परन्तु कीमतकी कम्ती बढती भी तो चीजकी हैसियतके बमूजिब होनी चाहियें" लाला ब्रजकिशोर नें जवाब दिया

"जिस तरह मोतियोंके हिसाब मैं किसी दानेकी तोल ज़रा ज्याद होनेंसै दाम बहुत ज्याद बढ जाते हैं इसी तरह इन शीशोंकी क़ीमतका भी हाल है मुझको लाला साहबसै ज्याद नफा लेना मंजूर न था इस वास्ते मैंने पहले ही असली क़ीमत मैं चार सौ रुपे कम कर दिये इसपर भी आपको कुछ सन्देह हो तो आप तीसरे पहर मास्टर साहबको यहां भेज दें मैं बीजक इन्सै क़ीमत ठैरा लूंगा".

"अच्छा ! मास्टर शिंभूदयाल सै लोटर

पास थायगे पर ये काच हमसें पूछे विना आप और किसीको न दें" लाला मदनमोहनने कहा

इस वातसें सव अपने अपने जीमें राजी हुए, व्रजकिशोरने इतना अवकाश वहुत समझा मदनमोहनके मनमें हाथसे चीज निकल जानेंका खटका न रहा, चुन्नीलाल और शिभूदयालको अपने कमीशन सही करनेंका समय हाथ आया और मिस्टर ब्राइटको लाला मदनमोहनकी असली हालत जान्ने के लिये फुरसत मिली

"वहुत अच्छा" मिस्टर ब्राइटने जवाव दिया "लेकिन आपको फुरसत हो तो आप एक वार यहा फिर भी तशरीफ लाय हालमें नई नई तरहकी वहुतसी चीजें वलायतसें ऐसी उम्दा आई हैं जिन्को देखकर आप वहुत खुश होंगे परंतु अभी वह खोली नही गई हैं और इस्समय मुझको रुपे की कुछ जरूरत है इन चीजों-की क़ीमतके विलका रुपया देना है आप मेहरवानी करके अपने हिसाव मैंसें थोडा रुपया मुझको इस्समय भेज दें तो वडी इनायत हो"

इस वचनमें मिस्टर ब्राइट अपनें अस्वावकी खरीदारीके लिये लाला मदनमोहनको ललचाता है परंतु अपने रुपे के वास्ते मीठा तकाजा भी करता है चुन्नीलाल और शिभूदयालके कारण उस्को मदनमोहनके लेन देनमें वहुत कुछ फायदा हुआ परंतु उसके पचास हजार रुपे इस समय मदनमोहनकी तरफ़ वाकी हैं और शहर में मदनमोहन की वावत तरह, तरहकी चर्चा फ़ैल रही हैं वहुत लोग मदनमोहन को फिजूल खर्च, दिवालिया वताते हैं और हकीकत में मदनमोहन का खर्च दिन पर

दिन बढता जाता है इस्सै मिस्टर ब्राइट को अपनी रकम का खटका है इसी लिये उसने इन् काचों का सौदा इससमय अटकाया है और तीसरे पहर मास्टर शिभूदयाल को अपनें पास बुलाया है.

"रुपया ! ऐसी जल्दी !" लाल ब्रजकिशोरनें मिस्टर ब्राइट को वहम में डालनें के लिये आश्चर्य से इतनी बात कह कर मनमें कहा" हाय ! इन् कारीगरोकी निरर्थक चीजोंके बदले हिन्दुस्थानी अपनी दौलत वृथा खोये देतेहैं"

"सच है पहले आप अपना हिसाब तैयार करायें, उस्को देख कर अंदाज सें रुपे भेजे जायगे" मुन्शीचुन्नीलालनें बात बनाकर कहा.

"और बहुत जल्दी हो तो बिल कर के काम चला लीजिये. जब तक कागज के घोडे दौडते हैं रुपे की क्या कमी है ?" ब्रजकिशोर बीच में बोल उठे

"अच्छा ! मैं हिसाब अभी उतरवाकर भेजता हूं मुझको इससमय रुपे की बहुत ज़रूरतहै" मिस्टर ब्राइटनें कहा.

"आपनें साढे नो बजे मिस्टर रसल को मुलाकातके लिये बुलायाहै इस्से वास्ते अब वहां चलना चाहिये" मास्टर शिभूदयाल नें याद दिवाई.

- "अच्छा मिस्टर ब्राइट ! इन् काचों की याद रखना और नया असबाब खुलें जब हम को जरूर बुला लेना" यह कह कर लाला मदनमोहन नें मिस्टर ब्राइट से हाथ मिलाया और अपने साथियों समेत जोडी की एक निहायत उम्दा बलायती फिटन में सवार होकर रवाने हुए

जब बग्गी कपनी बाग में पहुची तो सवेरे का सुहावना समय देखकर सब का जी हरा होगया उस्समयकी शीतल, मद, सुगधित हवा बहुत प्यारी लगती थी वृक्षों पर हर तरहके पक्षी मीठे मीठे सुरों सें चहचहा रहे थे ! नहरके पानी की धीरी, धीरी आवाज़ कानको बहुत अच्छी मालूम होती थी ! पन्नेसी हरी घास की भूमिपर मोतीसी ओस की बूदें बिखर रहीं थी ! और तरह, तरहको फुलवाडी हरी मखमल में रंग रंगके बूटोंकी तरह बडी बहार दिखा रही थी इस स्वाभाविक शोभाको देखकर लाला ब्रज-किशोरनें मदनमोहन से थोडी देर वहा ठैरनें के वास्ते कहा

इस्समय मुन्शीचुन्नीलाल नें जेबसें निकालकर घडी में चाबी दी और घडी देखकर घबराटसें कहा "ओ ! हो ! नोपर बीस मिनिट चलेगए तो अब मकान को जल्दी चलना चाहिये "

निदान लाला मदनमोहन की बग्गी मकानपर पहुची और ब्रजकिशोर उन्सें रुखसत् होकर अपनें घर गए

---

## प्रकरण २

*अकालमें अधिकमास*

अप्रापति के दिनन में खर्च होत अविचार
घर आवत है पाहुनो बणिज न लाभ लगार

वृन्द

"हैं अभी तो यहा के घन्टे में पोनें नो ही बजे हैं तो क्या मेरी घडी आध घन्टे आगे थी ?" मुन्शी चुन्नीलालनें मकान प-

ते ही बड़े घन्टे की तरफ देख कर कहा. परन्तु ये उस्की चालाकी थी उसने ब्रजकिशोर सै पीछा छुडाने के लिये अपनी घडी चावी देने के बहाने सै आध घन्टे आगे कर दी थी!

"कदाचित् ये घन्टा आध घन्टे पीछे हो" मास्टर शिंभूदयाल ने बात साध कर कहा.

"नहीं, नहीं ये घन्टा तोप सै मिला हुआ है" लाला मदनमोहन बोले.

"तो लाला ब्रजकिशोर साहब की लच्छेदार बातैं नाहक अधूरी रह गई?" मुन्शी चुन्नीलाल नें कहा

"लाला ब्रजकिशोर की बातैं क्या हैं चकाबू का जाल है वह चाहते हैं कि कोई उन्के चक्कर सै बाहर न निकलने पाय" मास्टर शिंभूदयाल ने कहा.

"मैं यौं तो ये काच लेता या न लेता पर अब उन्की ज़िद सै अदबद कर लूंगा"

"निस्सन्देह जब वे अपनी ज़िद नहीं छोड़ते तो आपको अपनी बात हारनी क्या जरूर है?" मुन्शी चुन्नीलाल ने छींटा दीया.

हितोपदेश में कहा है "आज्ञालोपी सुतहु कों क्षमै न नृपति विनीत॥ को विशेष नृप, चित्रमै जो न गहे यहरीति"॥ * पंडित पुरुषोत्तमदासने मिल्तीमै मिलाकर कहा.

"बहुत पढने लिखने सै भी आदमी की बुद्धि कुछ ऐसी निर्बल हो जाती है कि बडे, बडे फिलासफर छोटी, बातों मैं चक्कर खाते हैं" मास्टर शिंभूदयाल कहने लगे. "सर आईजिक न्यूटन

* आज्ञा भङ्गकरान् राजा न क्षमेत सुतानपि। विशेष कोनु राज्ञश्च राज्ञ चित्रगतस्य च॥

कितनी ही यार खाना खाकर भूल जाते थे, जरमन का प्रसिद्ध विद्वान लेसिंग एक यार वहुत रात गए अपने घर आया और कुन्दा खडकाने लगा, नोकर नें गैर आदमी समझ कर भीतर से कहाकि "मालिक घर मैं नहीं हैं कल आना " इसपर लेसिंग सच मुच लौट चला !!! इटली का मारीनी नामी कवि एक दिन कविता यनाने मै ऐसा मग्न हुआ कि अंगीठी सै उस्का पैर जल गया तोभी उसै कुछ खवर न हुई !"

"लाला व्रजकिशोर साहव का भी कुछ, कुछ ऐसा ही हाल है यह सीधी, सीधी यातों को विचार ही विचार मैं खेंच तान कर ऐसो पेचीदा वनालेते हैं कि उनका सुल्झाना मुश्किल पड जाता है" मुन्शी चुन्नीलाल वोले

"मैनें तो मिस्टर ब्राइट के रोवरू ही कह दिया था कि कोरी फिलासोफी की यातों से दुनियादारी का काम नहीं चलता" लाला मदनमोहन ने अपनी अकल म दी जाहर की

इतने मै मिस्टर रसल की गाडी कमरे के नीचे आ पहुंची और मिस्टर रसल खट, खट करते हुए कमरे मैं दाखिल हुए लाला मदनमोहन ने मिस्टर रसल से शेकहेंड करके उन्हें कुर्सी पर विठाया और मिज़ाज की खैरोआफियत पूछी

मिस्टर रसल नील का एक होसले मंद सोदागर है परंतु इस्के पास रुपया नही है यह नील के सिवाय रुई और सन वगैरे का भी कुछ, कुछ व्यापार कर लिया करता है इस्का लेन देन डेढ, पौने दो वरस से एक दोस्तकी सिफारश पर लाला मदनमोहन के यहा हुआ है पहले वरसमैं लाला मदनमोहन का जितना रुपया लगा था माल की विकी से व्याज

समेत वसूल होगया परन्तु दूसरे साल रुई की भरती की जिस्में सात आठ हज़ार रुपे टूटते रहे इस्का घाटा भरने के लिये पहले से दुगनी नील बनवाई जिस्में एक तो परता कम बैठा दूसरे माल कलकत्ते पहुंचा उससमय भाव मंदा रह गया जिस्से नफ़े के बदले दस, बारह हज़ार इसमें टूटते रहे लाला मदनमोहन के लेन देन से पहले मिस्टर रसल का लेन देन रामप्रसाद बनारसीदास से था उन्के आठ हज़ार रुपे अबतक इस्की तरफ़ बाकी थे जब उन्की मयाद जाने लगी तो उन्होंने नालिश करके साढेग्यारह हज़ारकी डिक्री इसपर कराली अब उन्की इजराय डिक्री में इस्का सब कारखाना नीलाम पर चढ रहा है और नीलाम की तारीखमें केवल चार दिन बाकी हैं इस लिये यह बडे घबराट में रुपे का बदोबस्त करने के लिये लाला मदनमोहन के पास आया है

"मेरे मिज़ाज का तो इससमय कोसों पता नहीं लगता परन्तु उस्को ठिकाने लाना आपके हाथ है" मिस्टर रसल ने मदनमोहन के कुशलप्रश्न (मिज़ाजपुर्सी) पर कहा "जो आफत एकाएक इससमय मेरे सिर पर आपडी है उस्को आप अच्छी तरह जान्ते हैं, इस कठिन समय में आपके सिवाय मेरा सहायक कोई नहीं है आप चाहैं तो दम भर में मेरा बेडा पार लगा सक्ते हैं नहीं तो मैं तो इस तूफ़ान में ग़ारत हो चुका"

"आप इतने क्यों घबराते हैं? ज़रा धीरज रखिये" मुन्शी चुन्नीलाल ने पहले की मिलावट के अनुसार सहारा लगाकर कहा "लाला साहब के सभाव को आप अच्छी तरह जान्ते हैं जहां तक हो सकेगा यह आप की सहायता में कभी कसर न करेंगे."

"पहले आप मुझे यह तो बताइये कि आप मुझसैं किस तरह की सहायता चाहते हैं ?" लाला मदनमोहन ने पूछा

"मैं इस्समय सिर्फ इतनी सहायता चाहता हू कि आप रामप्रसाद बनारसीदास की डिक्री का रुपया चुकादें मुझसैं हो सकेगा जहा तक मैं आपका सब कर्जा एक बरसके भीतर चुका दू गा" मिस्टर रसल ने कहा "मुझको अपनी बरबादी का इतना खयाल नही है जितनी आपके कर्जे की चिन्ता है रामप्रसाद बनारसीदास की डिक्रीमें मेरी जायदाद बिक गई तो और लेन-दार कोरे रह जाय गे और मै ने इन्साल्वन्ट होनें की दरख्वास्त की तो आप लोगों के पल्ले रुपे मैं चार आने भी न पडैंगे"

"अफ्सोस ! आपकी यह हकीकत सुन् कर मेरा दिल आप सैं आप उमड़ा आता है" लाला मदनमोहन बोले

"सच है महा कवि शेक्सपीअर नें कहा है" मास्टर शिंभूदयाल कहनें लगे —

"कोमल मन होत न किये होत प्रकृति अनुसार।
जो पृथवी हित गगन ते बारिद द्रवति फुहार॥
बारिद द्रवति फुहार द्रवहि मन कोमलताई।
लेत, देत शुभ हेत दोउनको मन हरषाई॥
मन गुनते उतकृष्ट सकल बभव को भूषन।
राजहु ते कछु अधिक देत शोभा कोमलमन॥" ॥ §

§ The quality of mercy is not strained
It droppeth as the gentle rain from heaven
Upon the place beneath, it is twice blessed
It blesseth him that gives, and him that takes
'Tis mightiest in the mightiest it becomes
The throned monarch better than his crown
William
Shakespeare

"हज़रत सादी कहते हैं कि "दुर्बल तपस्वी सै कठिन समय मै उस्के दुःख का हाल न पूछ और पूछै तो उस्के दुःख की दवा कर" * मुन्शी चुन्नीलाल ने कहा

"अच्छा इस रुपे के लिये ये हमारी दिल जमई क्या कर देंगे ?" लाला मदनमोहन ने बडी गम्भीरता सै पूछा.

"हां हां लाला साहब सच कहते हैं आप इस रुपे के लिये हमारी दिल जमई क्या कर देंगे ?" मुन्शी चुन्नीलाल ने दिल-जमई की चर्चा हुए पीछे अपनी सफाई जताने के लिये मिस्टर रसल सै पूछा.

"मैं थोडे दिन मै शीशे बरतन का एक कारख़ाना यहां बनाया चाहता हूं अबतक शीशे बरतन की सब चीज़ें बलायत सै आती हैं इस लिये ख़र्च और टूट फूट के कारण उन्की लागत बहुत बढ जाती है जो वह सब चीज़ें यहां तैयार की जायगी तो उन्मै ज़रूर फ़ायदा रहेगा और ख़ुदा ने चाहा तो एक बरस के भीतर भीतर आपकी सब रकम जमा हो जायगी परन्तु आपको इस्समय इस बात पर पूरा भरोसा न हो तो मेरा नील का कारख़ाना आपकी दिलजमई के वास्ते हाज़िर है" मिस्टर रसल ने जवाब दिया.

"हिंदुस्थान मै अब तक कलों के कारख़ाने नहीं हैं इस्सै हिंदुस्थानियों को बडा नुक्सान उठाना पडता है मैं जान्ता हूं कि इस्समय हिम्मत करके जो कलों के कारख़ानें पहले जारी करेगा उस्को ज़रूर फायदा रहेगा" मास्टर शिम्भूदयाल ने कहा

---

*दरवेश ज़ईफ़ हालरा दरतंगिये रोज़ गार मपुरस कि चूनी इल्ला बशर्ते आंकि मरहम बनिही

मामलों मैं मन लगानें के बदले ऊपर, ऊपर सै इन्को देख भाल कर केवल बडे, बडे कामों मैं अपने ताईं लगाये रखनें और बडे आदमियों मैं प्रतिष्ठा पानें की विशेष रुचि रखता था उस्नें हरेक अमीर के हां अपनी आवा जाई कर ली थी और वह सबसै मेल रखता था. उस्के स्वभाव मैं जल्दी होनें के कारण वह निर्मूल बातों पर सहसा विश्वास कर लेता था और झट पट उन्का उपाय करने लगता था उस्के बिना विचारे कामों सैं जिस्तरह बिना विचारा नुक्सान होजाता था इसी तरह बिना विचारे फायदे भी इतने हो जाते थे जो विचार कर करने सैं किसी प्रकार सभव न थे जब तक उस्के काम अच्छी तरह सम्पन्न हुए जाते थे, उस्को प्रति दिन अपनी उन्नति दिखाई देती थी, सब लोग उस्की बात मान्ते थे, उस्का मन बढ़ता जाता था और वो अपना काम सम्पन्न करने के लिये अधिक, अधिक परिश्रम करता था परन्तु जहा किसी बात मैं उस्का मन रुका उस्की इच्छानुसार काम न हुआ किसीने उस्की बात दुलख दी अथवा उस्को शाबासी न मिली वहा वह तत्काल आग हो जाता था हरेक काम को बुरी निगाह सै देखनें लगता था उस्की कारगुजारी मैं फर्क आजाता था और वह नुकसान सैं खुश होनें लगता था इसलिये उस्की मित्रता भय सै खाली न थी.

कोई साहसी पुरुष स्वार्थ छोड कर ससार के हितकारी कामों मैं प्रवृत्त हो तो कोलम्बसकी तरह बहुत उपयोगी होसक्ता है और अब तक ससार की बहुत कुछ उन्नति ऐसे ही लोगों सैं हुई है इस लिये साहसी पुरुष परित्याग करनें के लायक नहीं

है परन्तु युक्ति से काम लेने के लायक हैं हा। ऐसे मनुष्यों से काम लेने में उन्का मन बराबर बढाते जाय तो आगे चल कर काबू से बाहर होजाने का भय रहता हे इसलिये कोई बुद्धिमान तो उन्का मन ऐसी रीति से घटाते बढाते रहते है कि न उन्का मन बिगडने पावै न हद्‌से आगे बढनें पावै कोई अनुभवी मध्यम प्रकृति के मनुष्यों को बीचमैं रखते हैं कि वह उन्को बाजबी राह बताते रहैं परन्तु लाला मदनमोहन के यहा ऐसा कुछ प्रबन्ध न था दूसरे उस्के विचार मूजिब मदनमोहन नें अपनें झूटे अभिमान सैं भलाई के बदले जान बूझ कर उस्की इज्जत ली थी इस्कारण हरकिशोर इस्समय क्रोध के आवेश में लाल होरहा था और बदला लेनेंके लिये उस्के मनमें तरगें उठती थी उस्नें मदनमोहन के मकान सें निकलते ही अपने जी का गुबार निकालना आरम्भ किया.

पहलै उस्को निहालचन्द मोदी मिला उस्ने पूछा "आज कितने की बिक्री की ?"

"खरीदारी की तो यहा कुछ हद ही नही है परन्तु माल बेच कर दाम किससैं लें जिस्को बहुत नफे का लालच हो वह भले ही बेचें मुझको तो अपनी रकम डबोनी मञ्जूर नहीं" हरकिशोरनें जवाब दिया

"हैं। यह क्या कहते हो ? लाला साहब की रकम में कुछ धोका है ?"

"धोके का हाल थोडे दिन में खुल जायगा मेरे जान तो होना था वह हो चुका"

"तुम यह बात क्या समझ कर कहते हो ?" मोदीने घबरा

तो सेरीज है परन्तु साहब का कर्जा बहुत बडा है जो साहब की इस रकम में कुछ धोका हुआ तो साहब का काम चलना कठिन हो जायगा." ये कहकर मिस्टर ब्राइट का मुन्शी घर जानें के बदले साहब के पास दोड़ गया.

लाला हरकिशोर आगे बढ़े तो मार्ग में लाला मदनमोहन की पचपनसो की ख़रीद के तीन घोडे लिये हुए आगाहसनजान लाला मदनमोहन के मकान की तरफ जाता मिला उसको देख-कर हरकिशोर कहनें लगे "ये ही घोडे लाला मदनमोहन नें कल ख़रीदे थे मोल तो बडे फायदे से बिका पर दाम पट जाय तब जानिये."

"दामों को क्या है ? हमारा हजारों रुपे का काम पहले पड चुका है' आगाहसनजान नें जबाब दिया और मन में कहा "हमारी रकम तो अपनें लालच से चुन्नीलाल और शिभूदयाल घर बैठे पहुचा जायगे"

"वह दिन गए आज लाला मदनमोहन का काम डिगमिगा रहा है उस्के ऊपर लोगों का तगादा जारी है जो तुम किसी के भरोसे रहोगे तो धोका खाओगे जो काम करो, अच्छी तरह सोच समझकर करना"

"कल शाम को तो लाला साहब नें हमारे यहां आकर ये घोडे पसंद किये थे फिर इतनी देर में क्या होगया ?"

जब तेल चुक जाता है तो दिये बुझनें में क्या देर लगती है ? चुन्नीलाल, शिभूदयाल सब तेल चाट गए ऐसे चूहों की घात लगे पीछे भला क्या बाकी रह सक्ता था ?"

"मैं जान्ता हूं कि लाला साहब का बहुतसा रुपया लोग

खागए परंतु उन्के काम बिगडनें की बात मेरे मन मैं अबतक नही बैठती तुमने' यह हाल किस्सै सुना है ?"

"मै आप 'वहा सें आया हू मुझको झूट बोलने सें क्या फायदा है ? मैं तो अभी जाकर नालिश करता हू निहालचन्द मोदी नालिश करनें को तैयार है ब्राइट साहब का मुन्शी अभी सब हकीकत निश्चय करके साहब के पास दौडा गया है तुमको भरोसा न हो निस्सदेह न मानो तुम न मानोगे इस्सै मेरी क्या हानि होगी" यह कहकर हरकिशोर वहा से चल दिया "

पर अब मदनमोहन की तरफ सें आगाहसनजान को धैर्य न रहा असल रुपे का लालच उस्को पीछै हटाता था और नफेका लालच आगे बढाता था पहले रुपे के विचार मैं तबियत और भी घबराई जाती थी निदान यह राह ठैरी कि इससमय घोडों को फेर ले चलो मदनमोहन का काम बना रहैगा तो पहले रुपे वसूल हुए पीछे ये घोडे पहु चा देंगे नहीं तो कुछ काम नहीं."

इधर हरकिशोरको मार्गमैं जो मिलता था उस्सै वह मदनमोहन के दिवाले का हाल बराबर कहता चला जाता था और यह सब बातैं बाजार मैं होती थीं इसलिये एक सें कहनें में पाच और सुन लेते थे और उन पाच के मुख से पचासों को यह हाल तत्काल मालूम हो जाता था फिर पचास सैं पाच सौ मैं और पाच सौ सै पाच हजार मै फैल्ते क्या देर लगनी थी ? और अधिक आश्चर्य की बात यह थी कि हरेक आदमी अपनी तरफ सें भी कुछ, न कुछ नोंन मिर्च लगाही देता था , जिस्को एक के कहनें सें भरोसा न आया दो के कहनें सैं आगया, दो के कहनेंसै

न आया चार के कहनें सै आगया मदनमोहन के चाल चलन सैं अनुभवी मनुष्य तो यह परिणाम पहले ही सै समझ रहे थे जिस्पर मास्टर शिभूदयाल नें मदनमोहन की तरफ सै एक दो जगह उधार लेनें की बात चीत की थी इसलिये इस चर्चा में किसी को संदेह न रहा. बारूद बिछ रही थी बत्ती दिखाते ही तत्काल भभक उठी.

परन्तु लाला मदमोहन या ब्रजकिशोर वगैरे को अबतक इस्का कुछ हाल मालूम न था.

---

## प्रकरण २६.

### *दिवाला.*

कीज समझ, न कीजिए बिन बिचार ब्यवहार ॥
आय रहत जानत नहीं ? सिरको पायन भार ॥

वृंद.

लाला मदनमोहन प्रात काल उठते ही कुतब जानें की तैयारी कर रहे थे साथ जानेंवाले अपनें, अपनें कपडे लेकर आते जाते थे इतनें में निहालचन्द मोदी कई तकाजगीरों को साथ लेकर आ पहुंचा.

इस्नें हरकिशोर से मदनमोहन के दिवाले का हाल सुना था उसी समय सें इस्को तलामली लग रही थी कल कई बार यह मदनमोहन के मकान पर आया पर किसी नें इस्को मदनमोहन के पास तक न जानें दिया और न इस्के आनें की इत्तला की.

सन्ध्या समय मदनमोहन के सवार होनें के भरोसे वह दरवाजे पर बैठा रहा परन्तु मदनमोहन सवार न हुए इस्सै इस्का सन्देह और भी दृढ़ होगया. शहर मैं तरह, तरह की हजारों बातें सुनाई देती थी इस्सै वह आज सवेरे ही कई लेनदारों को साथ लेकर एकदम मदनमोहन के मकान मैं घुस आया और पहुंचते ही कहने लगा "साहब! अपना हिसाब करके जितने रुपे हमारे बाकी निकलें हम को इसी समय दे दीजिये हमें आप का लेन देन रखना मंजूर नहीं है कल से हम कई बार यहां आए परन्तु पहरे वालों नें आप के पास तक नहीं पहुंचनें दिया".

"हमारा रुपया खर्च करके हमारे तकाजे सै बचनें के लिये यह तो अच्छी युक्ति निकाली!" एक दूसरे लेनदार नें कहा "परन्तु इस्तरह रकम नहीं पच सकती नालिश करके दमभर मैं रुपया धरा लिया जायगा"

"बाहर पहरे चौकी का बन्दोबस्त करके भीतर आप असबाब बांध रहे हैं!" तीसरे मनुष्य नें कहा "जो दो, चार घडी हम लोग और न आते तो दरवाजे पर पहरा ही पहरा रह जाता लाला साहब का पता भी न लगता"

"इस्मैं क्या सन्देह है? कल रात ही को लाला साहब अपनें बाल बच्चों को तो मेरठ भेज चुके हैं" चौथे नें कहा "इन्सालवन्सी के सहारे सै लोगों को जमा मारनें का ढंग, दिनों दिन बहुत फैलता होगया है"

"क्या इस जमानें मैं रुपया पैदा करने का लोगों ने यही ढंग समझ रक्खा है" एक और मनुष्य कहनें लगा "पहले अपनी साहूकारी, मातबरी, और रसाई दिखाकर लोगों के चित्त मैं

विश्वास वैठाना, अन्त में उन्की रक़म मारकर एक किनारे हो वैठना "

"मेरी तो जन्म भर की कमाई यही है मैंने समझा था कि थोडीसी उमर बाकी रही है सो इस्में आराम से कट जायगी परंतु अब क्या करूं ?" एक बुड्ढा आखों में आसू भरकर कहनें लगा "न मेरी उमर महनत करनें की है न मुझको किसी का सहारा दिखाई देता है जो तुम से मेरी रकम न पटेगी तो मेरा कहा पता लगेगा ?"

"हमारे तो पाच हजार रुपे लेनें हैं परन्तु लाओ इस्समय हम चार हजार में फैसला करते हैं" एक लेनदार नें कहा.

औरों की जमा मारकर सुख भोगनें मे क्या आनन्द आता होगा ?" एक और मनुष्य बोल उठा.

इतनें में और बहुतसे लोगों की भीड आगई. वह चारों तरफ से मदनमोहन को घेरकर अपनी, अपनी कहनें लगे. मदनमोहन की ऐसी दशा कभी काहे को हुई थी ? उस्के होश उड गए चुन्नीलाल, शिभूदयाल वगैरे लोगों को धैर्य देनें की कोशिश करते थे परतु उन्को कोई बोलनें ही नही देता था जब कुछ देर खूब गडबड हो चुकी लोगों का जोश कुछ नरम हुआ तब चुन्नीलाल पूछनें लगा "आज क्या है ? सब के सब एक एक ऐसी तेजी में कैसे आ गए ? ऐसी गडबड सै कुछ भी लाभ न होगा जो कुछ कहना हो धीरे से समझा कर कहो"

"हम को और कुछ नहीं कहना हम तो अपनी रकम चाहते हैं" निहालचन्द नें जवाब दिया.

"हमारी रकम हमारे पल्ले डालो फिर हम कुछ गड़बड़ न करेंगे" दूसरे नें कहा.

"तुम पहले अपने लेने का चिट्ठा बनाओ, अपनी अपनी दस्तावेज दिखाओ, हिसाब करो, उस्समय तुम्हारा रुपया तत्काल चुका दिया जायगा" मुन्शी चुन्नीलाल नें जवाब दिया.

"यह लो हमारे पास तो यह रुक्का है" "हमारा हिसाब यह रहा" "इस रसीद को देखिये" "हमने तो अभी रकम भुगताई है" इस तरह पर चारों तरफ सै लोग कहने लगे

"देखो जी! तुम बहुत हल्ला करोगे तो अभी पकड़ कर कोतवाली मैं भेज दिए जाओगे और तुम पर हतक इज्जत की नालिश की जायगी नहीं तो जो कुछ कहना हो धीरज सै कहो" मास्टर शिभूदयाल ने अवसर पाकर दबाने की तजवीज की

"हम को लडने झगडने की क्या जरूरत है? हम तो केवल जवाब चाहते हैं जवाब मिले पीछे आप सै पहले हम नालिश कर देंगे" निहालचन्द ने सब की तरफ सै कहा.

"तुम वृथा घबराते हो हमारा सब माल मता तुम्हारे साम्हनें मौजूद है हमारे घर मैं घाटा नहीं है ब्याज समेत सब की कौडी, कौडी चुका दी जायगी" लाला मदनमोहन ने कहा

"कोरी बातोंसै जी नहीं भरता" निहालचन्द कहने लगा "आप अपना वही खाता दिखादें क्या लेना है? क्या देना है? कितना माल मौजूद है? जो अच्छी तरह हमारा मन भर जायगा तो हम नालिश नहीं करेंगे"

"कागज तो इस्समय तैयार नहीं है" लाला मदनमोहन नें लजा कर कहा

"तो खातरी कैसे हो? ऐसी अंधेरी कोठरी में कोन रहे? (वृन्द) जो पहले कारये जतन तो पीछे फल होय। आग लगे खोदे कुआ कैसे पावे तोय॥ इस काठ कवाड के तो समय पर रुपे में दो आनें भी नही उठते" एक लेनदार नें कहा.

"ऐसे ही अनसमझ आदमी जल्दी करके वेसवव दूसरों का काम विगाड़ दिया करते हैं" मास्टर शिभूदयाल कहने लगे.

इतनें में हरकिशोर अदालत के एक चपरासी को लेकर मदनमोहन के मकान पर आ पहुंचे और चपरासी नें सम्मन पर मदनमोहन सै कायदे मूजिब इत्तला लिखा ली

उस्को गए थोडी देर न वीतनें पाई थी कि आगा हसनजान के वकील की नोटिस आ पहुंची उस्मैं लिखा था कि 'आगा हसनजान की तरफ सें मुझको आपके जताने के लिये यह फर्मायश हुई है कि आप उस्के पहले की खरीद के घोडों की क़ीमत का रुपया तत्काल चुका दें और कल की खरीद के तीन घोडों की कीमत चोवीस घन्टे के भीतर भेज कर अपने घोडे मंगवालें जो इस मयाद के भीतर कुल रुपया न चुका दिया जायगा तो ये घोडे नीलाम कर दिये जायँगे और इन्की कीमत में जो कमी रहेगी पहले की बाकी समेत नालिश करके आप सै वसूल की जायगी"

थोडी देर पीछे मिस्टर ब्राइट का सम्मन और कच्ची कुरकी एक साथ आ पहुंची इस्सै लोगों के घबराहट की कुछ हद न रही घर में मामला होने की आशा जाती रही सवको अपनी, अपनी रकम गलत मालूम होने लगी और सब नालिश करनें के लिये कचहरी को दोड गए.

"यह क्या है ? किस दुष्ट की दुष्टता सै हम पर यह गजब का गोला एक साथ आ पडा ?" लाला मदनमोहन आखों मैं आसू भर कर बडी कठिनाई सै इतनी बात कह सके

"क्या कहू ? कोई बात समझ मैं नहीं आती" मुन्शी चुन्नीलाल कहने लगे "कल लाला ब्रजकिशोर यहा सै ऐसे बिगड कर गए थे कि मेरे मन मैं इसी समय खटका हो गया था शायद उन्हीं ने यह बखेडा उठाया हो बाजे आदमियों को अपनी बात का ऐसा पक्ष होता है कि वह औरों की तो क्या ? अपनी बरबादी का भी कुछ विचार नहीं करते. परमेश्वर ऐसे हटीलों सै बचाय हरकिशोर का ऐसा होसला नहीं मालूम होता और वह कुछ बखेडा करता तो उस्का असर कल मालूम होना चाहिये था अब तक क्यों न हुआ ?"

प्रथम तो निहालचन्द कल सै अपने मन मैं घबराहट होनेंका हाल आप कह चुका था, दूसरे हरकिशोर की तरफ से नालिश दायर होकर सम्मन आगया, तीसरे चुन्नीलाल ब्रजकिशोर के स्वभाव को अच्छी तरह जान्ता था इस्लिये उस्के मन मैं ब्रजकिशोर की तरफ सै जरा भी सदेह न था परन्तु वह हरकिशोर की अपेक्षा ब्रजकिशोर सै अधिक डरता था इसलिये उस्नें ब्रजकिशोर ही को अपराधी ठैराने का विचार किया अफ़सोस ! जो दुराचारी अपने किसी तरह के स्वार्थ सै निर्दोष और धर्मात्मा मनुष्यों पर झूटा दोष लगाते हैं अथवा अपना कसूर उन्पर बरसाते हैं उन्के बराबर पापी ससार मैं और कौन होगा ?

लाला मदनमोहन के मन मैं चुन्नीलाल के कहने का पूरा विश्वास होगया उस्नें कहा "कि मैं अपने मित्रों को रुपे की

सहायता के लिये चिट्ठी लिखता हूं मुझको विश्वास है कि उन्की तरफ़ से पूरी सहायता मिलेगी परन्तु सब से पहले ब्रजकिशोर के नाम चिट्ठी लिखूंगा कि अब वह मुझको अपना काला मुह जन्म भर न दिखलाय" यह कह कर लाला मदनमोहन चिट्ठियां लिखने लगे.

---

## प्रकरण २७.

### लोक चर्चा ( अफ़वाह )

निन्दा, चुगली, झूठ अरु पर दुखदायक बात।
जे न करहिं तिन पर द्रवहिं मधुवर बहुभात॥ +

*विष्णुपुराणे.*

उस तरफ़ लाला ब्रजकिशोर ने प्रात काल उठ कर नित्य नियम से निश्चिन्त होतेही मुन्शी हीरालाल को बुलाने के लिये आदमी भेजा

हीरालाल मुन्शी चुन्नीलाल का भाई है यह पहले बदोबस्त के महकमे में नौकर था जब से वह काम पूरा हुआ, इस्की नौकरी कहीं नहीं लगी थी.

"तुमने इतने दिन से आकर सूरत तक नहीं दिखाई घर बैठे क्या किया करते हो?" हीरालाल को आते ही ब्रजकिशोर कहनें

---

+ परापवादपैशुन्य मनृतं च न भाषते।
अन्योद्वेगकर चापि तोष्यते तेन केशव॥

लगे " दफ्तर में जाते थे जब तक तो खैर अवकाश ही न था परन्तु अब क्यों नहीं आते ? "

" हुजूर ! मैं तो हरवक्त हाजिर हू परन्तु बेकाम आनें में शर्म आती थी आज आपने याद किया तो हाजिर हुआ फरमाइये क्या हुक्म है ? " हीरालाल नें कहा

" तुम खाली बैठे हो इस्की मुझे बडी चिन्ता है तुह्मारे विचार सुधरे हुए हैं इस्सै तुमको पुराने हक का कुछ खयाल हो या न हो ( ! ) परन्तु मैं तो नहीं भूल सक्ता तुह्मारा भाई जवानी की तरंग में आकर नौकरी छोड गया परन्तु मैं तो तुम्हैं नहीं छोड सक्ता. मेरे यहा इन दिनों एक मुहर्रिर की चाह थी सब सें पहले मुझको तुह्मारी याद आई ( मुस्करा कर ) तुह्मारे भाई को दस रुपे महीना मिल्ता था परन्तु तुम उस्सै बड़े हो इसलिये तुम को उस्सै दूनी तनख्वाह मिलेगी "

" जी हा ! फिर आप को चिन्ता न होगी तो और किस्को होगी ? आप के सिवाय हमारा सहायक कौन है ? चुन्नीलाल ने निस्सदेह मूर्खता की परन्तु फिर भी तो जो कुछ हुआ आप ही के प्रताप सें हुआ "

" नहीं मुझको चुन्नीलाल की मूर्खता का कुछ विचार नहीं है मैं तो यही चाहता हू कि वह जहा रहै प्रसन्न रहै हा मेरी उपदेश की कोई, कोई बात उस्को बुरी लगती होगी परन्तु मैं क्या करू ? जो अपना होता है उस्का दर्द आता ही है "

" इस्में क्या सन्देह है ? जो आप को हमारा दर्द न होता तो आप इस समय मुझको घर सें बुलाकर क्यों इतनी कृपा कर ते ? आपका उपकार मान्नें के लिये मुझ को कोई शब्द नहीं

मिल्ते परन्तु मुझ को चुन्नीलाल की समझ पर बडा अफसोस आता है की उस्नें आप जैसे प्रतिपालक के छोड जानें की ढिठाई की. अब वह अपनें किये का फल पावेगा तब उस्की आखें खुलेंगी"

"मैं उस्के किसी, किसी काम को निस्सन्देह नापसन्द कर-ता हूं परन्तु यह सर्वथा नहीं चाहता कि उस्को किसी तरह का दु ख हो"

"यह आप की दयालुता है परन्तु कार्य कारण के सम्बन्ध को आप कैसे रोक सक्ते हैं? आज लाला मदनमोहन पर तका-जा होगया. जो ये लोग आप का उपदेश मान्ते तो ऐसा क्यों होता?"

"हाय! हाय! तुम यह क्या कहते हो? मदनमोहन पर तकाज़ा होगया! तुमने यह बात किस्से सुनी? मैं चाहता हूं कि परमेश्वर करे यह बात झूट निकले" लाला ब्रजकिशोर इतनी बात कह कर दु ख सागर में डूब गए उन्के शरीर में बिज-ली का सा एक झटका लगा, आखों में आसू भर आए, हाथ पाव शिथिल होगए मदनमोहन के आचरण से बडे दु ख के साथ वह यह परिणाम पहले हीं समझ रहे थे इस लिये उन्को उस्का जित-ना दु ख होना चाहिये पहले होचुका था तथापि उन्को ऐसी जल्दी इस दुखदाई खबर के सुन्नें की सर्वथा आशा न थी इस लिये यह खबर सुन्ते ही उन्का जी एक साथ उमड आया परन्तु वह थोडी देर में अपनें चित्तका समाधान करके कहने लगे -

"हा! कल क्या था! आज क्या होगया!! शृङ्गाररसका सुहावना समा एका एक करुणा से बदलगया! बेलजिअम की

राजधानी ब्रसेलस पर नैपोलियन नें चढाई कीथी उस्समय की दुर्दशा इस्समय याद आती है, लार्डबायरन लिखता है –

"निशि मे बरसेलस गाजि रह्यो ॥
बल, रूप बढाय विराजि रह्यो
अति रूपवती युवती दरसैं ॥
बलवान सुजान जवान लसैं
सब के मुख दीपनसों दमकैं ॥
सब के हिय आनँद सों धमकैं
बहुभाति विनोद प्रमोद करैं ॥
मधुरे सुर गाय उमग भरैं
जब रागन की मृदु तान उडैं ॥
प्रियप्रीतम नैनन सैन जुडैं
चहु ओर सुखी सुख छायरह्यो ॥
जनु ब्याहन घट निनाद भयो
पर मौनगहो ! अविलोक इतै ! ॥
यह होत भयानक शब्द कितै ?
डरपौ जिन चचल वायु बहै ॥
अथवा रथ दौरत आवत है
प्रिय ! नाचहु, नाचहु ना ठहरो ॥
अपनें सुख की अवधी न करो
जब जोवन और उमग मिलैं ॥
सुख लुटन को दुहु दौर चलैं
तब नींद कहा निशआवत है ? ॥
कुछ औरहु बात सुहावत है ?

पर कान लगा , अब फेर सुनो ॥
यह शब्द भयानक है दुगनो !
घनघोरघटा गरजी अब ही ॥
तिहँ गूंज मनो दुहराय रही
यह तोप दनादन आवत हैं ॥
ढिग आवत भूमि कँपावत हैं
"सब शस्त्रसजो, सब शस्त्रसजो" ॥
घबराट बढो सुख दूर भजो
दुखसों बिलपैं कलपैं सबही ॥
तिनकी करुणा नहि जाय कही
निज कोमलता सुनि लाज गए ॥
सुकपोल ततक्षण पीत भए
दुखपाय कराहि वियोग लहैं ॥
जनु प्राण वियोग शरीर सहैं
किहिं भांति करों अनुमान यह ॥
प्रिय प्रीतम नैन मिलैं कबहू ?
जर वा सुख चैनहिं रात गई ॥
इहि भांत भयंकर प्रात भई ! ! !" ×
हा यह खबर तुमनें किस्से सुनी ?"

× There was a sound of revelry by night,
And Belgium's capital had gathered then
Her Beauty and her Chivalry and bright
The lamps shone o'er fair women and brave men,
A thousand hearts beat happily, and when
Music arose with its voluptuous swell,

"चुन्नीलाल अभी घर भोजन करने आया था वह कहता था"

"वह अबतक घर हो तो उसे एक बार मेरे पास भेज देना हम लोग खुशी प्रसन्नतामें चाहे जितने लड़ते झगड़ते रहें परन्तु दुःख दर्द सबमें एक हैं तुम चुन्नीलाल, से कह देना कि मेरे पास आने में कुछ सकोच न करे मैं उस्से जरा भी अप्रसन्न नहीं हूं"

---

Soft eyes look'd love to eyes which spake again,
And all went merry as a marriage bell,
But, hush! hark! a deep sound strikes like a rising knell!
Did ye not hear it?—No 't was but the wind,
Or the car rattling o'er the stony street
On with the dance! let joy be unconfined,
No sleep till morn, when, Youth and Pleasure meet
To chase the glowing hours with flying feet-
But hark! that heavy sound breaks in once more,
As if the clouds its echo would repeat,
And nearer, clearer, deadlier than before!
Arm! arm! it is it is the cannon's opening roar!
Ah! then and there was hurrying to and fro,
And gathering tears and tremblings of distress,
And cheeks all pale which but an hour ago
Blush'd at the praise of their own loveliness
And there were sudden partings, such as press
The life from out young hearts, and choking sighs
Which ne'er might be repeated who would guess
If ever more should meet those mutual eyes,
Since upon night so sweet such awful morn should rise!

Lord Byron.

"राम, राम! यह हजूर क्या फरमाते हैं? आप की अप्रसन्नता का विचार कैसे हो सक्ता है? आप तो हमारे प्रतिपालक हैं, मैं जाकर अभी चुन्नीलाल को भेजता हूं वह आकर अपना अपराध क्षमा करायगा और चला गया होगा तो शामको हाजिर होगा" हीरालालनें उठते उठते कहा

"अच्छा! तुम कितनी देर मैं आओगे?"

"मैं अभी भोजन करके हाजिर होता हूं" यह कह कर हीरालाल रुखसत हुआ.

लाला ब्रजकिशोर अपने मनमैं विचारने लगे कि "अब चुन्नीलाल सै सहज मैं मेल हो जायगा परन्तु यह तकाजा कैसे हुआ? कल हरकिशोर क्रोधमैं भर रहा था इस्सै शायद उसीनें यह अफवा फैलाई हो उस्नें ऐसा किया तो उस्के क्रोधनें बडा अनुचित मार्ग लिया और लोगोंने उस्के कहने मैं आकर बडा धोका खाया

"अफवा यह भयकर वस्तु है जिरसै बहुत से निर्दोष दूषित बन जाते हैं बहुत लोगोंके जीमैं रज पड जाते हैं बहुत लोगों के घर बिगड जाते हैं. हिन्दुस्थानियोंमैं अबतक बिद्याका ब्यसन नहीं है समय की कदर नहीं है भले बुरे कामों की पूरी पहचान नहीं है इसी सै यहांके निवासी अपना बहुत समय औरों के निज की बातों पर हाशिया लगानें मैं और इधर उधरकी जटल हाकने मैं खो देतेहैं जिस्से तरह, तरह की अफवाएं पैदा होती हैं और भलेमानसोंकी झूटी निंदा अफवाकी जहरी पवन मैं मिल्कर उन्के सुयशको धूं बला करती है इन अफवा फैलानें वालोंमैं कोई, कोई दुर्जन खाने कमानें वाले हैं कोई कोई दुष्ट बैर और जलन सै

औरों की निन्दा करने वाले हैं और कोई पापी ऐसे भी हैं जो आप किसी तरह की योग्यता नहीं रखते इस लिये अपना भरम बढाने को बडे बडे योग्य मनुष्यों की साधारण भूलों पर टीका करके आप उनके बराबर के बना चाहते हैं अथवा अपना दोष छिपाने के लिये दुसरे के दोष ढुंडते फिरते हैं या किसी की निंदित चर्चा सुनकर आप उससे जुदे बनने के लिये उसकी चर्चा फैलाने में शामिल होजाते हैं या किसी लाभदायक वस्तु से केवल अपना लाभ स्थिर रखने के लिये औरों के आगे उसकी निंदा किया करते हैं पर बहुतसे ठिलुए अपना मन बहलाने के लिये औरों की पचायत ले बैठते हैं बहुतसे अनसमझ भोले भावसे बात का मर्म जाने बिना लोगोकी बनावट में आकर धोका खाते हैं जो लोग औरों की निंदा सुनकर कापते हैं वह आप भी अपनें अजानपनें में औरोंकी निंदा करते हैं। जो लोग निर्दोष मनुष्यों की निंदा सुनकर उनपर दया करते हैं वह आप भी धीरे से, कान में झुककर, औरों से कहने के वास्ते मने करकर, औरोंकी निंदा करते हैं। जिन लोगोंके मुख से यह वाक्य सुनाई देते हैं कि "बडे खेद की बात है" "बडी बुरी बात है" बड़ी लज्जा की बात है" "यह बात मानें योग्य नहीं" "इसमें बहुत सदेह है" "इनबातों से हाथ उठाओ' वह आप भी औरों की निंदा करते हैं। वह आप भी अफवाह फैलानें वालोंकी बात पर थोडा बहुत विश्वास रखते हैं। झूटी अफवासे केवल भोले आदमियों के चित्त पर ही बुरा असर नहीं होता वह सावधान से सावधान मनुष्यों को भी लगती है उसका एक, एक शब्द भले मानसों की इज्जत लूटता है कल्पद्रुम में कहा है "होत कुसंग ससर्ग ते सज्जन मनहु विकार ॥

कमल गध वाही मलिन धूर उड़ावत व्यार ॥ १ *" जो लोग असली बात निश्चय किये बिना केवल अफवाके भरोसे किसी के लिये मत बाध लेते हैं वह उसके हक मैं बडी बेइन्साफी करते हैं अफवा के कारण अबतक हमारे देशको बहुत कुछ नुक्सान हो चुका है नादिरशाहसैं हारमान्कर मुहम्मदशाह उसै दिल्ली मैं लिवा लाया तब नगर निवासियोंने यह झूटी अफवा उडा दी की नादिरशाह मरगया नादिरशाह ने इस झूटी अफवा को रोकने के लिये बहुत उपाय किये परन्तु अफवा फैले पीछे कब रुक सक्ती थी! लाचार होकर नादिरशाहनें क़तल बोल दिया. दोपहरके भीतर भीतर लाख मनुष्यों सैं अधिक मारे गए! तथापि हिन्दुस्थानियों की आख न खुली.

"हिन्दुस्थानियों को आज कल हर बात मैं अंग्रेजों की नकल करने का चसका पड रहा है तो वह भोजन वस्त्रादि निरर्थक बातों की नकल करने के बदले उन्के सच्चे सद्गुणों की नकल क्यों नहीं करते? देशोपकार, कारीगरी और व्यापारादि मैं उन्की सी उन्नति क्यों नहीं करते? अपना सभाव स्थिर रखने मैं उन्का दृष्टांत क्यों नहीं लेते? अंग्रेजों की बात चीत मैं किसी की निजकी बातों का चर्चा करना अत्यंत दूषित समझा जाता है. किसीकी तनख़ाह या किसी की आमदनी, किसी का अधिकार या किसी का रोज़गार, किसी की सन्तान या किसी के घर का वृतान्त पूछनें मैं, पूछा होय तो कहनें मैं कहा होय तो सुन्नें मैं वह लोग आनाकानी करते हैं और किसी समय तो किसी का

* गुणनाना मपि ह्रदय विद्यापरिचयकानि न सिद्ध भवति।
पवन पराग्वाही रथ्यासुवदन् रजस्वनी भवति॥

नाम, पता और उम्र पूछना भी ढिठाई समझा जाता है अपने निज के सम्बन्धियों की निज की बातों से भी अजान रहना वह लोग बहुधा पसद करते हैं रेल मे, जहाज में खाने पीने के जलसों में, पास बैठने में और बात चीत करने में जान पहचान नहीं समझी जाती वह लोग किराए के मकान में बहुत दिन पास रहने पर बल्कि दु ख दर्द में साधारण रीति से सहायता करने पर भी दूसरे की निज बातों से अजान रहते हैं जबतक जान पहचान स्थिर रखने के लिये दूसरे की तरफ से सवाल न हो, अथवा किसी तीसरे मनुष्य ने जान पहचान न कराई हो, नित्य की मिला भेटी और साधारण रीति से बात चीत होने पर भी जान पहचान नही समझी जाती और जान पहचान हुए पीछे भी मित्रता होने में बडी देर लगती है क्योंकि वह लोग सभाव पहचाने बिना मित्रता नही करते पर मित्रता हुए पीछे भी दूसरे की निज की बातों से अजान रहना अधिक पसन्द करते हैं उन्के यहा निज की बातो के पूछनें की रीति नहीं है उन्को देश सम्बन्धी बातें करने का इतना अभ्यास होता है कि निज के वृतान्त पूछने का अवकाश ही नहीं मिलता परन्तु निज की बातों से अजान रहने के कारण उन्की प्रीति मे कुछ अन्तर नही आता मनुष्य का दुराचार साबित होने पर वह उसे तत्काल छोड देते हैं परन्तु केवल अफवा पर वह कुछ ख्याल नहीं करते बल्कि उस्का अपराध साबित न हो जबतक वह उस्को अपना बचाव करने के लिये पूरा अवकाश देते हैं और उचित रीति से उस्का पक्ष करते हैं" ।

# प्रकरण २८.

## फूटका काला मुह.

फूट गए हीरा की बिकानी कनी हाट, हाट ॥
काहू घाट मोल काहू बाढ मोल को लयो ॥
टूट गई लंका फूट मिल्यो जो विभीषण है ॥
रावन समेत बस आसमान को गयो ॥
कहे कविगंग दुर्योधन सो छत्रधारी ॥
तनक के फूटते गुमान वाको नै गयो ॥
फूटते नर्द उठ जात बाजी चौपर की ॥
आपस के फूटे कहु कौन को भलो भयो ॥ १ ॥

*गंग.*

थोड़ी देर पीछे मुन्शी चुन्नीलाल आ पहुंचा परन्तु उस्के चहरे का रंग उड़ रहा था लाज से उस्की आंख ऊंची नहीं होती थी प्रथम तो उस्की सलाह से मदनमोहन का काम बिगडा दूसरे उस्की कृतघ्नता पर ब्रजकिशोर ने उस्के साथ ऐसा उपकार किया इसलिये वह सकोच के मारे धरती में समाया जाता था.

"तुम इतने क्यों लजाते हो? मैं तुम से जरा भी अप्रसन्न नहीं हूं बल्कि किसी, किसी बात में तो मुझको अपनी ही भूल मालूम होती है मैं लाला मदनमोहनकी हरेक बातपर हद्दसे ज्यादा जिद करने लगता था परन्तु मेरी वह ज़िद अनुचित थी हरेक मनुष्य अपने विचार का आप धनी है मैं चाहता हूं कि आगे को ऐसी सूरत न हो और हम सब एक चित्त होकर रहैं परन्तु मैंनें

तुम को इस्समय इस सलाह के लिये नहीं बुलाया इस विषय में तो जब तुम्हारी तरफ से चाहना मालूम होगी देखा जायगा" लाला ब्रजकिशोर कहने लगे "इस्समय तो मुझको तुम से हीरा-लाल की नौकरी बाबत सलाह करनी है यह बहुत दिन से खाली है और मुझको अपने यहां इस्समय एक मुहर्रिर की जरूरत मालूम होती है तुम कहो तो इन्हें रख लू ?"

"इस्में मुझ से क्या पूछते हैं ? इसके लिये आप मालिक हैं" मुन्शी चुन्नीलाल कहने लगा "मेरी तो इतनी ही प्रार्थना है कि आप "मेरी मूर्खता पर दृष्टि न करें अपने बडप्पन का विचार रक्खें पहली बातों के याद करने से मुझको अत्यन्त लज्जा आती है आप नें इस्समय लाला हीरालाल को नौकर रखकर मुझे मात कर दिया '

"मैं तुम को लज्जित करने के लिये यह बात नहीं कहता मैंने अपने मन का निज भाव तुम को इसलिये समझा दिया है कि तुम मुझे अपना शत्रु न समझो" लाला ब्रजकिशोर कहने लगे "हिन्दुस्थान के सत्यानाश की जड प्रारम्भ से यही फूट है इसी के कारण कौरव पांडवों का घोर युद्ध हुआ, इसी के कारण नन्द वंश की जड उखडी, पृथ्वीराज और जयचन्द की फूट से हिन्दु-स्थान में मुसल्मानों का राज आया और मुसल्मानों का राज भी अन्त में इसी फूट के कारण गया सौ सवा सौ बरस से लेकर अबतक हिन्दुस्थानमें कुछ ऐसे अप्रबन्ध, फूट और स्वेच्छाचारता रही चली कि बहुधा लोग आपस में कट मरे. महाजी ने ईस्ट इन्डियन कंपनी को देवी कोटे का किला और जिला देकर उस्के द्वारा अपने भाई प्रताप सिंह से तंजोर का राज छीन

बंगाल के सूबेदार सिराजुद्दोला सें अधिकार छीन्नें के लिये उस्के बख़शी मीर जाफर और दीवान राय दुर्लभ आदि नें कंपनी को दक्षिण काल्पी तक की जमींदारी एक किरोड रुपया नक़द और कलकत्ते के अंग्रेजों को पचास लाख, फौज को पचास लाख और और लोगों को चालीस लाख अनुमान दे़ने किये. जब मीर जाफर सूबेदार हुआ तब उस्सें अधिकार छीन्नें के लिये उस्के जँवाई कासम अलीखा नें कंपनी को वर्द्दवान मेदनीपुर, चट गांव के ज़िले, पांच लाख रुपे नक़द, और कौन्सिल वालों को बीस लाख रुपे दे़नें किये. जब कासम अलीखा सूबेदार होगया और महसूल बाबत उस्का कंपनी सें बिगाड हुआ तब मीर जाफर नें कंपनी को तीस लाख रुपे नक़द और बारह हजार सवार और बारह हजार पैदलों का खर्च देकर फिर अपना अधिकार जमा लिया उधर अवध का सूबेदार शुजाउद्दौला कंपनी को चालीस लाख रुपे नक़द और लडाई का खर्च देना करके उस्की फौज रुहेलों पर चढा लेगया दखन में बालाजी राव पेशवा के मरते ही पेशवाओं के घरानें में फूट पडी दो थोक होगए अब तक पंजाब बच रहा था रणजीतसिंह की उन्नत्ति होती जाती थी परन्तु रणजीतसिंह के मरते ही वहां फूटनें ऐसे पांव फैलाए कि पहले सब झगडों को मात कर दिया. राजा ध्यानसिंह मन्त्री और उस्के बेटे हीरासिंह आदि की स्वार्थपरता, लहनासिंह और अजीतसिंह सिंधा वालों का छल अर्थात् कुंवर शेरसिंह और राजा ध्यानसिंहके जी में एक दूसरे की तरफ़ सें सन्देह डालकर विरोध बढाना, और अन्त में दोनों के प्राण लेना राजकुमार पद्दसिंह उसका बेटा नोनिहालसिंह

राजकुमार शेरसिह उस्का वेटा प्रतापसिह आदिकी अनसमझी सै आपस मैं वह कटमकटा हुई कि पाच वरस के भीतर भीतर उस्के वश मैं सिवाय दिलीपसिह नामी एक वालक के कोई न रहा और उस्का राज भी कपनी के राज मैं मिलगया किसी नें सच कहा है, "अल्पसार हु वहुत मिल करैं वडो सो जोर ॥ जों गजको वधन करे तृणकी निर्मित डोर ॥" + इसलिये मैं आपस की फूटको सर्वथा अच्छी नही समझता तुम मेरे पास सै गए थे इसलिये मुझ को तुह्मारे कामों पर विशेष दृष्टि रखनी पडती थी परन्तु तुम अपने जीमैं कुछ और ही समझते रहे चलो खैर! अव इन वातों की चर्चा करने सै क्या लाभ है"

"आप यह क्या कहते हैं? आप मेरे वडे हैं मैं आप का वरताव और तरह कैसे समझ सका था?" चुन्नी लाल कहनें लगा "आप नें वचपन सै मेरा पालन किया, मुझ को पढा लिखा कर आदमी वनाया इस्सै वढ कर कोई क्या उपकार करेगा? मैं अच्छी तरह जान्ता हु कि आप नें मुझ सै जो कुछ भला वुरा कहा, मेरी भलाई के लिये कहा क्या मैं इतना भी नही जान्ता कि दगा करनें सै मा अपनें वालक को मारती है दूसरे सै कुछ नहीं कहती यदि आप को हमारे प्रतिपालन की चिन्ता मन सै न होती तो ऐसे कठिन समय मैं लाला हीरा लाल को घर सै वुला कर क्यों नौकर रखते?"

"भाई! अव तो तुम नें वही खुशामद की लच्छेदार वातैं छेड दीं" लाला व्रजकिशोर नें हँस कर कहा

---

+ वहूनामप्य साराणा समवायोहि दुर्जय ॥
तृणैं विधीयते रज्जुर्वध्यन्ते दन्तिनस्तया ॥

"आप के जी मैं मेरी तरफ का सदेह हो रहा है इस्सै आप को ऐसा ही भ्यासता होगा परन्तु इन्मैं सै कौन्सी बात आप को खुशामद की मालूम हुई ?"

"मनुस्मृति मैं कहा है " आकृति, चेष्टा, भाव, गति, वचन रीति, अनुमान ॥ नैन सेन, मुसकाति लख मन की रुचि पहिचान ॥ १ ‡" लाला ब्रजकिशोर कहनें लगे "तुम कहते हो कि " आप नें जो कुछ भला बुरा कहा मेरी भलाई के लिये कहा" परन्तु उस्समय तुम यह सर्वथा नहीं समझते थे तुम्हारे कामों सै यह स्पष्ट जाना जाता था कि तुम मेरी बातोंसै अप्रसन्न हो और तुह्मारा अप्रसन्न होना अनुचित न था क्योंकि मेरी बातों सै तुह्मारा नुक्सान होता था मुझको इस्बातका पीछे विचार आया मुझको इस्समय इन बातों के जताने की जरूरत न थी परन्तु मैंनें इसलिये जतादी कि मैं भी सच झूट को पहचान्ता हूं सचाई बिना मुझ से सफाई न होगी "

" आप की मेरी सफाई क्या ? सफाई और बिगाड बराबर वालों मैं हुआ करता है, आप तो मेरे प्रतिपालक हैं आप की बराबरी मैं कैसे कर सक्ता हूं ? " मुन्शी चुन्नीलाल ने गम्भीरता सै कहा.

यह तो बहाने साजी की बातैं हैं सफाई के ढंग और ही हुआ करते हैं मुझको तुम्हारा सब भेद मालूम है परन्तु तुमनें अबतक कौन्सी बात खुल के कही ?" लाला ब्रजकिशोर कहनें लगे "मैं पूछता हूं कि तुमने मदनमोहन के यहां सै सिवाय तन-

---

‡ आकारैरिङ्गितैर्गत्या चेष्टया भषितेन च ॥
नेत्रवक्त्रविकारैश्च गृह्यतेन्तर्गतंमनः ॥

ब्याह के और कुछ नहीं लिया तो तुम्हारे पास आठ दस हजार रुपे कहां से आगए ? मिस्टर ब्राइट इत्यादि से तुम जो कमीशन लेते हो उस्का हाल मैं उन्के मुख से सुन चुका हूँ तुम्हारी और शिभूदयाल की हिस्सा पत्ती का हाल मुझे अच्छी तरह मालूम है हरकिशोर और निहालचन्द गली, गली तुम्हारी धूल उडाते फिरते हैं. मैं नहीं जान्ता कि जब इस्की चर्चा अदालत तक पहुचेगी तो तुम्हारे लिये क्या परिणाम होगा ? मैंनें केवल तुम से सलाह करनें के लिये यह चर्चा छेडी थी परन्तु तुम इस्के छिपानें मैं अपनी सब अक़लमन्दी खर्च करनें लगे तो मुझको पूछनें से क्या प्रयोजन है ? जो कुछ होना होगा समय पर अपने आप हो रहैगा"

"आप क्रोध न करें मैंनें हर काम मैं आप को अपना मालिक और प्रतिपालक समझ रक्खा है मेरी भूल क्षमा करें और मुझको इससमय से अपना सच्चा सेवक समझते रहैं" मुन्शी चुन्नीलाल नें कुछ, कुछ डरकर कहा "आप जान्ते हैं कि कुन्बे का बडा खर्च है इस्के वास्ते मनुष्य को हजार तरह के झूट सच बोलनें पडते हैं ( वृन्द ) "उदर भरन के कारनें प्राणी करत इलाज ॥ नाचे, बाचे, रणभिरे, राचे काज अकाज ॥"

"संसार की यही रीति है प्रसंग रत्नावली मैं लिखा है "ज्ञान वृद्ध तपवृद्ध अरु बयके वृद्ध सुजान ॥ धनवानन के द्वार कों सेवैं भृत्य समान ॥ + " लाला ब्रजकिशोर कहनें लगे "तुमको मेरी एकाएक राय पलटनेंका आश्चर्य होगा परन्तु आश्चर्य न करो जिस

+ वयोवृद्धास्तपोवृद्धः ज्ञानवृद्धा सदापरे ॥
तेसर्वे धनवृद्धस्य द्वारि तिष्ट ति किंकरा

तरह शतरज में एक, एक चाल चलनेंसे बाजीका नक्शा पलटता जाता है इसी तरह ससार में हरेक बात में काम काज की रीति भाति बदलती रहती है अबतक यह समझता था कि मुझको मदन-मोहनसे अवश्य इन्साफ मिलेगा परंतु वह समय निकल गया अब मैं फ़ायदा उठाऊ या न उठाऊं मदनमोहन को फायदा पहुंचाना सहज नहीं. मेरा हाल तुम अच्छी तरह जान्ते हो मैं केवल अपनी हिम्मत के सहारे सब तरह का दुःख झेल रहा हूं परन्तु मेरे कर्त-व्य काम मुझको जरा भी नही उभरनें देते. कहते हैं कि अत्यत विपत्तिकाल मैं महर्षि विश्वामित्र नें भी चडाल के घर सै कुत्ते का मास चुराया था। फिर मैं क्या करू ? क्या न करूं कुछ बुद्धि काम नही करती"

"समय बीते पीछे आप इन सब बातों की याद करते हैं अब तो जो होना था हो चुका यदि आप पहले इन बातों को विचार करते तो केवल आप को ही नहीं आप के कारण हम लोगों को भी बहुत कुछ फायदा हो जाता"

"तुम अपने फायदे के लिये तो वृथा खेद करते हो!" लाला ब्रजकिशोर नें हस कर जवाब दिया "अलबत्ता मैं मदनमोहन सै साफ जवाब पाए बिना कुछ नहीं कर सका था क्योंकि मुझ को प्रतिज्ञा भग करना मजूर न था क्या तुम को मेरी तरफ सैं अब तक कुछ सदेह है ?"

"जी नहीं, आप की तरफ का तो मुझ को कुछ सदेह नही है परन्तु इतना ही विचार है कि खल में से तेल आप किस तरह निकालेंगे!" मुन्शी चुन्नीलाल नें जीमें सदेह कर के

"इस्की चिन्ता नहीं, ऐसे काम के लिये लोग यह समय बहुत अच्छा समझते हैं"

"बहुत अच्छा ? अब मै जाता हू परन्तु ——— —"मुन्शी चुन्नीलाल कहते, कहते रुक गया

"परन्तु क्या ? स्पष्ट कहो, मैं जान्ता हू कि तुम्हारे मन का सन्देह अब तक नही गया. तुम्हारी हजार वार राजी हो तो तुम सफाई करो नहीं तो न करो अभी कुछ नही बिगडा मेरा कौन्सा काम अटक रहा हैं ? तुम अपना नफा नुक्सान आप समझ सक्ते हो"

"आप अप्रसन्न न हों, मुझको आपपर पूरा भरोसा है मैं इस कठिन समय मैं केवल आप पर अपनें निस्तार का आधार समझता हू मेरी लायकी, नालायकी मेरे कामों से आप को मालूम हो जायगी परतु मेरी इतनीही विनती है कि आप भी जरा नरम ही रहैं इन्को वातों मैं वढावा देकर इन्से सब तरह का काम ले सक्ते हैं पर तु इन पर एतराज करनें से यह चिड जाते हैं. कल के झगडे के कारण आजके तकाजे का सन्देह इन्को आप पर हुआ है परन्तु अब मैं जाते ही मिटा दूं गा" मुशी चुन्नीलाल नें बात पलटकर कहा और उठकर जानें लगा

"तुम किया चाहोगे तो सफाई होनी कौन कठिन है ? (वृन्द) प्रेरक ही ते होत है कारज सिद्ध निदान ॥ चढे धनुष हू ना चले बिना चलाए बान ॥ १ सुजन नीच पर दुहू को हरत सलह रस पूर ॥ करत देहरी दीप ज्यों घर आगन तम दूर ॥ २" यह कहकर लाला ब्रजकिशोर नें चुन्नीलाल को रुखसत किया

चुन्नीलाल के चित्त पर ब्रजकिशोर की कहन और हीरालाल

की नौकरी सै वडा असर हुआ था परन्तु अवतक व्रजकिशोर की तरफ सै उस्का मन पूरा साफ न था यह वातें व्रजकिशोर के स्वभाव सै इतनी उल्टी थी कि व्रजकिशोर के इतनें समझानें पर भी चुन्नीलाल का मन न भरा वह सन्देह के झूले मैं झोटे खारहा था और वडा विचार करके उस्नें यह युक्ति सोची थी कि "कुछ दिन दोनों को दम मैं रक्खूं, व्रजकिशोर को मदनमोहन की सफाई की उम्मेद पर ललचाता रहूं और इस काम की कठिनाई दिखा, दिखाकर अपना उपकार जताता रहूं. मदनमोहन को अदालत के मुकद्दमों मैं व्रजकिशोर सै मदद लेने की पट्टी पढाऊं पर वेपरवाई जतानें के वहानें सै दोनों मैं परस्पर काम की वात खुल कर न होनें दूं जिस्मैं दोनों का मिलाप होता रहै उन्के चित्त को धैर्य मिलनें के लिये सफाई के आसार, शिष्टाचार की वातें दिन, दिन वढ़ती जाय परन्तु चित्त की सफाई न होनें पाए, और दोनों की कुंजी मेरे हाथ रहै"

व्रजकिशोर चुन्नीलाल की मुखचर्या सै उस्के मन की धुकड़ पुकड़ पहचान्ता था इसलिये उस्नें जाती वार हीरालाल के भेजनें की ताकीद कर दी थी वह जान्ता था कि हीरालाल वेरोजगारी सै तंग है वह अपनें स्वार्थ सै चुन्नीलाल को सच्ची सफाई के लिये विवस करेगा और उस्की जिद के आगे चुन्नीलाल की कुछ न चलेगी. निदान ऐसाही हुआ हीरालाल नें व्रजकिशोर की सावधानी दिखाकर चुन्नीलाल को वनावट के विचार सै अलग रक्खा, व्रजकिशोर की प्रामाणिकता दिखाकर उसै व्रजकिशोर सै सफाई रखनें के वास्तै पक्का किया, मदनमोहन के काम विगडनें की सूरत वताकर आगे को व्रजकिशोर का ठिकाना वनानें की

सलाह दी और समझाकर कहा कि "एक ठिकाने पर बैठे हुए दस ठिकानें हाथ आ सक्ते हैं जैसे एक दिया जल्ता हो तो उस्सै दस दिये जल सक्ते हैं परन्तु जब यह ठिकाना जाता रहैगा तो कहीं ठिकाना न लगेगा" अदालत मैं मदनमोहन पर नालिश होनें सैं चुन्नीलालके भेद खुलनें का भय दिखाया और अन्त मैं ब्रजकिशोर सैं चुन्नीलाल नें सच्ची सफाई न की तो हीरालाल नें आप ब्रजकिशोर के साथ होकर चुन्नीलाल की चोरी साबित करनें की धमकी दी और इन बातों सैं परबस होकर चुन्नीलाल को ब्रजकिशोर सैं मन की सफाई रखनें के लिये दृढ प्रतिज्ञा करनी पडी

परन्तु आज ब्रजकिशोर की वह सफाई और सचाई कहा है ? हरकिशोर का कहना इस्समय क्या झूट है ? इस्के आचरण सैं इस्को धर्मात्मा कौन बता सक्ता है ? और जब ऐसे खर्तल मनुष्यका अन्तमैं यह भेद खुला तो संसार मैं धर्मात्मा किस्को कह सक्ते हैं ? काम, क्रोध, लोभ, मोह का बेग कौन रोक सक्ता है ? परन्तु हैरे ! जिस मनुष्य के जाहिरी बरताव पर भी हि इतना धोका खा गए कि सवेरे तक उस्को मदनमोहन का मनमोहन समझते रहे हर जगह उस्की सावधानी, योग्यता, चित्त सफाई, और धर्मप्रवृत्ति की बडाई करते रहे उस्के चित्त मैं और कितनी बातें गुप्त होंगी यह बात सिवाय परमेश्वर के और कौन जान सक्ता है ? और निश्चय जानें बिना हमलोगों को पक्की राय लगाने का क्या अधिकार है ?

# प्रकरण २६.

—(*)—

*बात चीत.*

सीख्यो धन धाम सब कामके उधारिवेको
सीख्यो अभिराम धाम राखत हजूरमैं ॥
सीख्यो सराजाम गढकोटके गिराइवेको
सीख्यो समसेर बांधि काटि अरि उरमे ॥
सीख्यो कुल जंत्र मंत्र तंत्रहूकी बात
सीख्यो पिंगल पुरान सीख बढ्यौ जात क्रूरमैं ॥
कहै कृपाराम सब सीखबो गयो निकाम
एक बोलबो न सीख्यो गयो धूरमैं ॥

*शृंगार संग्रह.*

"आज तो मुझ सैं एक बडी भूल हुई" मुन्शी चुन्नीलाल नें लाला मदनमोहन के पास पहुंचते ही कहा "मैं समझा था कि यह सब बखेड़ा लाला ब्रजकिशोर ने उठाया है परन्तु वह तो इस्सैं बिल्कुल अलग निकले यह सब करतूत तो हरकिशोर की थी क्या आपने लाला ब्रजकिशोर के नाम चिट्ठी भेज दी ?"

"हां चिट्ठी तो मैं भेज चुका" मदनमोहन नें जवाब दिया

"यह बडी बुरी बात हुई जब एक निरपराधी को अपराधी समझ कर दंड दिया जायगा तो उस्के चित्त को कितना दुःख होगा" मुन्शी चुन्नीलाल ने दया करके कहा (!)

"फिर क्या करें ? जो तीर हाथ सैं छुट चुका वह लौटकर नहीं आसक्ता" लाला मदनमोहन ने जवाब दिया.

"निस्सन्देह नहीं आसकता परन्तु जहां तक हो सके उस्का बदला देना चाहिये" मुन्शी चुन्नीलाल कहने लगा "कहते हैं कि महाराज दशरथ नें धोके से श्रवण के तीर मारा परन्तु अपनी भूल जान्ते ही बडे पस्तावे के साथ उस्सै अपना अपराध क्षमा कराया उसै उठाकर उस्के माता पिता के पास पहुचाया उन्को सब तरह धैर्य दिया और उन्का शाप प्रसन्नता सै अपने सिर चढा लिया"

"ब्रजकिशोर की यह भूल हो या न हो परन्तु उस्ने पहले जो ढिटाई की है वह कुछ कम नहीं है. गई बला को फिर घर मैं बुलाना अच्छा नहीं मालूम होता जो कुछ हुआ सो हुआ चलो अब चुप हो रहो" मास्टर शिभूदयाल नें कहा

"इस्समय ब्रजकिशोर सै मेल करना केवल उन्की प्रसन्नताके लिये नहीं है बल्कि उन्सै अदालत मैं बहुत काम निकल्ने की उम्मेद की जाती है" मुन्शी चुन्नीलाल ने मदनमोहन को स्वार्थ दिखाकर कहा.

"कल तो तुमनें मुझ सै कहा था कि उन्की विकालत अपनें लिये कुछ उपकारी नहीं हो सक्ती" मदनमोहन ने याद दिलाई

यह बात सुन्कर चुन्नीलाल एकबार ठिठका परंतु फिर तत्काल सम्हल कर बोला "वह समय और था यह समय और है मामूली मुकद्दमों का काम हम हरेक वकील सै ले सक्ते थे परन्तु इस्समय तो ब्रजकिशोर के सिवाय हम किसी को अपना विश्वासी नहीं बना सक्ते"

"यह तुम्हारी लायकी है परन्तु ब्रजकिशोर का दाप .

वह तुम को घडी भर जीता न रहनें दे" मास्टर शिभूदयाल नें कहा.

"मैं अपनें निज के सम्बन्ध का विचार करके लाला साहब को कच्ची सलाह नही दे सक्ता" चुन्नीलाल खरे बनें

"अच्छा तो अब क्या करें ? ब्रजकिशोर को दूसरी चिट्ठी लिख भेजें या यहा बुलाकर उन्की खातिर कर दें ?" निदान लाला मदनमोहन ने चुन्नीलाल की राह सें राह मिलाकर कहा

"मेरे निकट तो आप को उन्के मकान पर चलना चाहिये और कोई कीमती चीज तोहफा में देकर ऐसें प्रीति बढानी चाहिये जिस्से उन्के मनमें पहली गाठ बिल्कुल न रहै और आप के मुकद्दमों में सच्चे मन से पैरवी करें ऐसे अवसर पर उदारता से बडा काम निकलता है सादी ने कहा है "द्रव्य दीजिये वीर कों तासों दे वह सीस ॥ प्राण बचावेगी सदा बिनपाये बख शीस ॥" + मुन्शी चुन्नीलाल ने कहा.

"लाला साहब को ऐसी क्या गरज पडी है जो ब्रजकिशोर के घर जाय और कल जिसे बेइज्जत करके निकाल दिया था आज उस्की खुशामद करते फिरें ?" मास्टर शिभूदयाल बोले.

"असल में अपनी भूल है और अपनी भूलपर दूसरे को सताना बहुत अनुचित है" मुन्शी चुन्नीलाल संकेत सें शिभूदयाल को धमकाकर कहने लगा "बैठने उठने, और आने जाने की साधारण बातोंपर अपनी प्रतिष्ठा, अप्रतिष्ठा का आधार समझना संसार मैं अपनी बराबर किसी को न गिन्ना, एक तरह का

+ जरबिदह मर्दे सिपाहीरा तासर बिदिहद ॥
व गरश नदिही सर बनिहद दरआलम ॥

जगली विचार है. इस्की निस्बत सादगी और मिलनसारी से रहनें को लोग अधिक पसन्द करते हैं लाला ब्रजकिशोर कुछ ऐसे अप्रतिष्ठित नही हैं कि उन्के हा जानें से लाला साहब की स्वरूप हानि हो"

"यह तो सच है परन्तु मैंने उन्का दुष्ट स्वभाव समझ कर इतनी बात कही थी" मास्टर शिभूदयाल चुन्नीलाल का संकेत समझ कर बोले.

"ब्रजकिशोरके मकान पर जाने में मेरी कुछ हानि नही है परन्तु इतना ही विचार है कि मेलके बदले कही अधिक बिगाड न हो जाय" लाला मदनमोहनने कहा

"जी नही, लाला ब्रजकिशोर ऐसे अनसमझ नहीं हैं मैं जानता हू कि वह क्रोधसे आग हो रहे होंगे तो भी आपके पहुचते ही पानी हो जायगे क्योंकि गरमीमें धूपके सताए मनुष्य को छाया अधिक प्यारी होती है" मुन्शी चुन्नीलाल ने कहा

निदान सबकी सलाहसे मदनमोहनका ब्रजकिशोरके हा जाना ठैर गया चुन्नीलालनें पहलेसे खबर भेजदी, ब्रजकिशोर यह खबर सुन्कर आप आनें को तैयार होते थे इतने मैं चुन्नीलाल के साथ लाला मदनमोहन वहा जा पहुचे ब्रजकिशोर ने बडी उमगसे इन्का आदर सत्कार किया

इस छोटीसी बात से मालूम हो सक्ता है कि लाला मदन मोहन की तबियत पर चुन्नीलाल का कितना अधिकार था

"आपनें क्यों तकलीफ की ? मैं तो आप आने को था" लाला ब्रजकिशोर ने कहा

 "मैं आज आप के नाम एक

भूल सै भेज दी गई थी इसलिये लाला साहव चलाकर यह वात कहने आए हैं कि आप उस्का कुछ खयाल न करें" मुन्शी चुन्नीलाल नें कहा.

"जो वात भूल सै हो और वह भूल अंगीकार कर ली जाय तो फिर उस्में खयाल करने की क्या वात है ? और इस छोटेसे काम के वास्तै लाला साहव को परिश्रम उठाकर यहां आने की क्या जरूरत थी ?" लाला ब्रजकिशोर ने कहा.

"केवल इतना ही काम न था मुझ सै कल भी कुछ भूल हो गई थी और मै उस्का भी एवज दिया चाहता था" यह कह-कर लाला मदनमोहन नें एक बहुमूल्य पाकटचेन ( जो थोडे दिन पहले हमल्टन कंपनी के हां सै फर्मायशी वनकर आई थी ) अपनें हाथ सै ब्रजकिशोर की घडीमे लगा दी

"जी ! यह तो आप मुझ को लज्जित करते हैं मेरा एवज तो मुझ को आप के मुख सै यह वात सुन्ते ही मिल चुका मुझ को आपके कहने का कभी कुछ रंज नहीं होता इस्के सिवाय मुझे अवसर पर आप की कुछ सेवा करनी चाहिये थी सो मैं उल्टा आप सै कैसे लूं ? जिस मामले में आप अपनी भूल वताते हैं केवल आपही की भूल नहीं है आप सै वढ़कर मेरी भूल हे और मैं उस्के लिये अंतःकरणसै क्षमा चाहता हूं" लाला ब्रजकिशोर कहनें लगे "मैं हर वात में आप से अपनी मर्जी मूजिव काम करानेके लिये आग्रह करता था परंतु वह मेरी वडी भूल थी वृन्दनें सच कहा हे "सवको रसमैं राखिये अंत लीजिये नाहिं ॥ विष निकस्यो अति मथनते रत्नाकरहू माहि ॥" मुझको विकालतके कारण वढाकर वात करनेंकी आदत पड गई है और

मैं कभी, कभी अपना मतलब समझानेंके लिये हरेक बात इतनी बढाकर कहता चला जाता हूं कि सुन्नें वाले उकता जाते हैं. मुझको उस अवसरपर जितनी बातें याद आती हैं मैं सब कह डालता हूं परन्तु मै जान्ता हु कि यह रीति बात चीतके नियमों सें विपरीति है और इन्का छोडना मुझ पर फर्ज है बल्कि इन्हें छोडने के लिये मैं कुछ, कुछ उद्योग भी कर रहा हू "

" क्या बातचीत के भी कुछ नियम हैं ? " लाला मदनमोहन ने आश्चर्य सें पूछा-

" हा ! इस्को बुद्धीमानो ने बहुत अच्छी तरह बरणन किया है " लाला ब्रजकिशोर कहने लगे " सुलभा नाम तपस्विनी ने राजा जनक सें बचन के यह लक्षण कहे हैं अर्थ सहित, सशय र- हित, पूर्वापर अविरोध ॥ उचित, सरल, सक्षित पुनि कहों बचन परिशोध ॥ १ ॥ प्राय कठिन अक्षर रहित, घृणा, अमगल हीन ॥ सत्य, काम, धर्मार्थयुत शुद्धनियम आधीन ॥ २ ॥ न्यून कूट न अरुचिकर, सरस, युक्ति दरसाय ॥ निष्कारण अक्षर रहित खडि- तह न लखाय ॥ ३ ॥ * "ससार मैं देखा जाता है कि कितनें ही मनुष्यों को थोडीसी मामूली बातें याद होती हैं जिन्हें यह अदल

---

* उपेतार्थ मभिन्नार्थं न्यायवृत्त न चाधिक ॥
न श्लक्ष्ण नच संदिग्ध वक्ष्यामि परमंतत १ ॥
न गुरूक्षर संयुक्त पराङमुख मुखनच ॥
नानृत नत्रिवर्गेण विरुद्ध नाप्यसंस्कृतम् २ ॥
न न्यून कष्टशब्द वा व्युत्क्रमाभिहितनच ॥
नशेषनानुकल्पेन निष्कारणमहेतुकम् ३ ॥

बदलकर सदा सुनाया करते हैं जिस्से सुन्नेवाला थोडी देरमैं उकता जाता है बातचीत करनें की उत्तम रीति यह है कि मनुष्य अपनी बातको मौकेसै पूरी करके उस्पर अपना अपना, विचार प्रगट करनें के लिये औरोंको अवकाश दे और पीछैसै कोई नई चर्चा छेड़े. और किसी विषय में अपना विचार प्रगट करे तो उसका कारण भी साथही समझाता जाय, कोई बात सुनी सुनाई होतो वह भी स्पष्ट कहदे हँसीकी बातों मैं भी सचाई और गभीरता को न छोडे, कोई बात इतनी दूरतक खैंचकर न ले जाय जिस्सै सुन्नें वालों को थकान मालूम हो धर्म, दया, और प्रबन्ध की बातों में दिल्लगी न करे. दूसरेके मर्मकी बातोंको दिल्लगी मैं जबान पर न लाय. उचित अवसर पर वाजवी राह सै पूछ पूछ कर साधारण बातों का ज्ञान लेना कुछ दूषित नहीं है परन्तु टेढे और निरर्थक प्रश्न करके लोगों को तंग करना अथवा बकवाद करके औरोंके प्राण खा जाना, बहुत बुरी आदत है. बातचीत करनें की तारीफ यह है कि सबका स्वभाव पहिचान कर इस ढबसैं बात कहै जिस्मैं सब सुन्नें वाले प्रसन्न रहैं जची हुई बात कहना मधुर भाषण सै बहुत बढकर है खासकर जहां मामलेकी बात करनी हो शब्द विन्यास के बदले सोच विचार कर बातचीत करना सदैव अच्छा समझा जाता है और सवाल जवाब बिना मेरी तरह लगातार बात कहते चले जाना कहने वाले की सुस्ती और अयोग्यता प्रगट करता है इसी तरह असल मतलब पर आने के लिये बहुतसी भूमिकाओं सै सुन्नें वालेका जी घबरा जाता है परन्तु थोडी सी भूमिका बिना भी बातका रंग नहीं जमता इसलिये अन्त मैं बहुतसी भूमिकाओं के बदले आप सै प्रयोजन

मात्र कहता हूं कि आप गई बीती बातोंका कुछ ख्याल न करें ?"

"जो कुछ भी ख्याल होता तो लाला साहब इस तरह उठकर क्या चले आते ? अब तो सब का आधार आप की कारगुजारी ( अर्थात् कार्य कुशलता ) पर है" मुंशी चुन्नीलाल ने कहा

"मेरे ऐसे भाग्य कहा ?" लाला ब्रजकिशोर प्रेम विवस होकर बोले

"देखो हरकिशोर ने कैसा नीचपन किया है !" लाला मदनमोहन ने आंसू भरकर कहा.

"इस्से बढकर और क्या नीचपन होगा ?" लाला ब्रजकिशोर कहने लगे "मैंनें कल उस्के लिये आप को समझाया था इस्से मैं बहुत लज्जित हूं मुझको उस्समय तक उस्के यह गुन मालूम न थे अब ये अफवा किसी तरह झूंट हो जाय तो मैं उसै मजा दिखाऊं"

"निस्सन्देह आप की तरफ सै ऐसीही उम्मेद है ऐसे समय मैं आप साथ न दोगे तो और कौन् देगा ?" लाला मदनमोहन नें करुणा सै कहा

"इस्समय सब सै पहले अदालत की जवाब दिहीका बंदोबस्त होना चाहिये क्योंकि मुकद्दमों की तारीखें बहुत पास, पास लगी हैं" मुन्शी चुन्नीलाल नें कहा

"अच्छा ! आप अपना कागज तैयार करानें के वास्तै तीन चार गुमाश्ते तत्काल बढा दें और अदालत की कार्रवाई के वास्ते मेरे नाम एक मुखत्यार नामा लिखते जायं बस फिर मैं समझ लूंगा" लाला ब्रजकिशोर नें कहा

निदान लाला मदनमोहन ब्रजकिशोर के नाम मुख्त्यार नामा लिखकर अपनें मकान को रवानें हुए.

---

## प्रकरण ३०.

*नैराश्य ( नाउम्मेदी ).*

फलहीन महीरह कों खगवृन्द तजे वन को मृग भस्म भए।
मकरन्द पिए अरविन्द मिलिन्द तजे सर सारस सूख गए॥
धन हीन मनुष्य तजें गणिका नृपकों सठ सेवक राज हए।
बिन स्वारथ कौन सखा जग मैं ? सब कारज के हित हीत भए॥ +

*भर्तृहरि.*

सन्ध्या समय लाला मदनमोहन भोजन करनें गए तब मुंशी चुन्नीलाल और मास्टर शिंभूदयाल को खुलकर बात करनें का अवकाश मिला वह दोनों धीरे, धीरे बतलानें लगे

"मेरे निकट तुमने ब्रजकिशोरसे मेल करनें मैं कुछ बुद्धिमानी नहीं की. वैरी के हाथ मैं अधिकार देकर कोई अपनी रक्षा कर सक्ता है ?" मास्टर शिंभूदयाल नें कहा.

"क्या करू ? इस्समय इस युक्ति के सिवाय अपनें बचाव का कोई रस्ता न था लोगों की नालिशें हो चुकी, अपनें भेद

---

+ वृक्षं क्षीणफलं त्यजन्ति विहगा दग्धं वनान्तं मृगाः ।
पुष्पं पीतरसं त्यजन्ति मधुपा शुष्कं सरः सारसाः ॥
निर्द्रव्यं पुरुषं त्यजन्ति गणिका भ्रष्टं नृपं मन्त्रिणः ।
सर्वं कार्यवशाज्जनो ऽभिरमते [illegible] ॥

खुलनें का समय आगया. ब्रजकिशोर सब बातों से भेदी थे इसलिये मैंनें उन्हीं के जिम्मे इन बातों के छिपानें का बोझ डाल दिया कि वह अपनें विपरीति कुछ न करनें पाय !" मुन्शी चुन्नी लाल ने हीरालाल की बात उड़ा कर कहा

"परन्तु अब ब्रजकिशोर तुम्हारा भेद खोल दें तो तुम कैसे अपना बचाव करो ? हर काम में आदमी को पहले अपनें निकास का रस्ता सोचना चाहिये अभिमन्यु की तरह धुन बाध कर चक्रावू में घुसे चले जाओगे तो फिर निकलना बहुत कठिन होगा पतंग उड़ाकर डोर अपनें हाथ न रक्खोगे तो उस्के हाथ लगनेंकी क्या उम्मेद रहेगी ?" मास्टर शिभूदयाल नें कहा

"मैंनें अपने निकास की उम्मेद केवलब्रजकिशोरके बिश्वास पर बाधी है परन्तु उन्की दो एक बातों सै मुझको अभी सन्देह होंने लगा प्रथम तो उन्होंनें इस गए बीते समय मैं मदन-मोहन से मेल करनें में क्या फायदा विचारा ? और महन्तानें के लालच से मेल किया भी था तो ऐसी जलदी कागज़ तैयार करनें की क्या जरूरत थी ? मैं जान्ता हू कि वह नालिश कर-नेंवालों से जवाबदिही करनें के वास्तै यह उपाय करते होंगे परन्तु जब वह जवाबदिही करेंगे तो नालिश करनेंवालो की तरफ़ सै हमारा भेद अपनें आप खुल जायगा और जिस बात को हम दूर फेंका चाहतें हैं वही पास आजावेगी" मुन्शी चुन्नीलाल नें कहा

"वकीलों के यही तो पेच होते हैं जिस बात को वह अपनी तरफ सै नहीं कहा चाहते उस्टे सीधे सवाल करके दूसरे के मुख से कहा लेते हैं और आप भलेके भले बने रहते हैं ।

तो सही हमनें ब्रजकिशोर के साथ कौन्सी भलाई की है जो वह हमारे साथ भलाई करेंगे? वकीलों के ढग चडे पेंचीदा होते हैं वह एक मुकद्दमे मैं तुह्मारे वकील वनते हैं तो दूसरे मैं तुम्हारे वैरी के वकील वन जाते हैं परन्तु अपना मतलव किसी तरह नहीं जानें देते."

"सच है इस काम मैं लाला ब्रजकिशोर की चाल पर अवश्य सन्देह होता है परन्तु क्या करें? अपने वकील न करेंगे तो वह प्रतिपक्षी के वकील हो जायँगे और अपना भेद खोलने मैं किसी तरह की कसर न रक्खेंगे" मुन्शी चुन्नीलाल कहनें लगा "असल तो यह है कि अव यहा रहनें मैं कुछ मजा नही रहा प्रथम तो आगे को कोई सुर्त नही दिखाई देती फिर जिन लोगों से हजारों रुपे खाए पीए हैं उन्ही के सामने होकर विवाद करना पडेगा और जब हम उन्से विवाद करेंगे तो वह हमसे मुलाहजा क्यों रक्खेंगे, हमारा भेद क्यों छिपावेंगे? कभी, कभी हम उन्से लाला साहव के हिसाव मैं लिखाकर वहुतसी चीजें घर लेगए हैं इसी तरह उन्के यहा जमा कराने के वास्तें लाला साहव से जो रुपे लेगए थे वह उन्के यहा जमा नहीं कराए ऐसी रकमों की वावत पहले, पहले तो यह विचार था कि इससमय अपना काम चला लें फिर जहाकी तहा पहुंचा देंगे परन्तु पीछे से न तो अपनें पास रुपे की समाई हुई न कोई देखनें भालने वाला मिला वस सव रकमें जहा की तहा रह गई अव अदालत मैं यह भेद खुलेगा तो कैसी आफत आवेगी? और हम लाला साहव की तरफ से विवाद करेंगे तो यह भेद कैसे छिप सकेगा? क्या करें? कोई [illegible] रस्ता नहीं [illegible]"

यदि ऐसै ही पाप करके लोग बच जाया करते तो संसार में पाप पुण्यका विचार काहेको रहता ?

"मुझको तो अब सीधा रस्ता यही दिखाई देता है कि जो हाथ लगे , ले लिवा कर यहा से रफूचक्कर हो ब्रजकिशोर तुह्मारे भाग्य सैं इस्समय आफसा है इस्के सिर मुफ्त का छप्पर रख कर अलग हो बैठो" मास्टर शिभूदयाल कहने लगा "जिस तरह अलिफलैला में अबुलहसन और शम्सुलनिहार के परस्पर प्रेम निबस हुए पीछे बखेडा उठने की सूरत मालूम हुई तब उन्का मध्यस्थ इब्नतायर उन्को छिटकाकर अलग हो बैठा और एक जौहरी नें मुफ्त में वह आफत अपनें सिर लेकर अपने आप को जंजाल में फसा दिया इसी तरह इस्समय तुह्मारी और ब्रजकिशोर की दशा हे ब्रजकिशोर को काम सौंप कर तुम इस्समय अलग हो जाओ तो सब बदनामी का ठीकरा ब्रजकिशोर के सिर फूटेगा और दूध मलाई चखने वाले तुम रहोगे ! "

" यह तो बडे मजे की बात है ब्रजकिशोर पर तो हम यह बोझ डालेंगे कि तुह्मारे लिये हम अलग होते हैं पीछे से हमारा भेद न खुलने पाय लेनदारों सै यह कहेंगे कि तुह्मारे वास्ते लाला साहब सै हमारी तकरार होगई उन्होंने हमारा कहा नही माना बस तुम भी कही हमको धोका न देना " मुन्शी चुन्नीलाल ने कहा.

" आज तो दोनों में बड़ी घूट, घूट कर बातें हो रही हैं " लाला मदनमोहन ने आतेही कहा " तुह्मारी सलाह कभी पूरी नहीं होती न जानें कौनसे किले लेनेका विचार किया करते हो ! "

जी हुजूर ! कुछ नहीं, मिस्टर रसल के मामले की चर्चा थी उस्की जायदाद के नीलाम की तारीख में केवल दो दिन बाकी हैं परन्तु अब तक रुपे का कुछ बंदोबस्त नहीं हुआ " मुन्शी चुन्नीलाल ने तत्काल बात पलट कर कहा.

"इस बिना विचारी आफत का हाल किस्को मालूम था? तुम उन्हें लिख दो कि जिस तरह होसके थोडे दिन की मुहलत लेलें. हम उस्के भीतर, भीतर रुपे का प्रबन्ध अवश्य कर देंगे" लाला मदनमोहन ने कहा.

"मुहलत पहले कई बार लेचुके हैं इस्से अब मिलनी कठिन है परन्तु इस्समय कुछ गहना गिरवी रख कर रुपे का प्रबन्ध कर दिया जाय तो उस्की जायदाद बनी रहै और धीरे, धीरे रुपया चुका कर गहना भी छुडा लिया जाय " मास्टर शिंभूदयाल ने जाते जाते सिप्पा लगाने की युक्ति की उस्का मनोर्थ था कि यह रकम हाथ लगजाय तो किसी लेनदार को देकर भली भांति लाभ उठायें. अथवा मदनमोहन मांगने योग्य न रहै तो सबकी सब रकम आप ही प्रसाद कर जायें अथवा किसी के यहां गिरवी भी धरें तो लेनदारों को कुर्की कराने के लिए उस्का पता बता कर उनसे भली भांति हाथ रंगें अथवा माल अपने नीचे दबे. पीछे और किसी युक्ति से भर पूर फायदे की सूरत निकाले परन्तु मदनमोहन के सौभाग्य से इस्समय लाला ब्रजकिशोर आ पहुंचे इस लिये उस्की कुछ दाल न गली.

" क्याहै ? किस काम के लिये गहना चाहते हो ? " लाला ब्रजकिशोर ने शिंभूदयाल की उड़तीसी बात सुनी थी इसपर आतेही पूछा

"जी कुछ नहीं, यह तो मिस्टर रसल की चर्चा थी " मुन्शी चुन्नीलाल नें बात उडाने के वास्ते गोल कहा.

" उस्का क्या देनलेन है ? उस्का मामला अब तक अदालत में तो नहीं पहुंचा ? "लाला ब्रजकिशोर पूछने लगे.

" यह एक नीलका सौदागर है और उस्पर बीस, पचीस हजार रूपे अपनें लेने हैं इस्समय उस्की नीलकी कोठी और कुछ विस्वे बिस्वान्सी दूसरे की डिक्री में नीलाम पर चढे हैं और नीलाम की तारीख में केवल दो दिन बाकी हैं नीलाम हुए पीछे अपनें रुपे पटने की कोई सूरत नहीं मालूम होती इस लिये ये लोग कहते थे कि गहना गिरवी रखकर उस्का कर्ज चुका दो परन्तु इतना बंदोबस्त तो इस्समय किसी तरह नहीं होसक्ता " लाला मदनमोहन ने लजाते, लजाते कहा

" अभी आप को अपने कर्जका प्रबन्ध करना है और यह मामला केवल मुहल्त लेने से कुछ दिन टल सक्ता है " लाला ब्रजकिशोर ने अपने मनका सदेह छिपाकर कहा

" मैं जान्ता हू कि मेरा कर्ज चुकाने के लिये तो मेरे मित्रों की तरफ से आज कल में बहुत रुपया आ पहुचेगा " लाला मदनमोहन ने अपनी समझ मूजिब जवाब दिया.

"और मुहलत कई बार लेली गई है इस्से अब मिलनी कठिन है " मास्टर शिभूदयाल बोले

" मैं खयाल करता हू कि अदाल्त के बिश्वास योग्य कारण बता दिया जायगा तो मुहलत अवश्य मिलजायगी " लाला ब्रज किशोर ने कहा

"और जो न मिली ? " शिभूदयाल हुज्जत करने लगा

"तो मैं अपनी जामिनी देकर जायदाद नीलाम न होने दूगा" ब्रजकिशोर ने जवाब दिया और अब शिभूदयाल को बोलने की कोई जगह न रही.

" कल कई मुकद्दमों की तारीखैं लगरही हैं और अबतक मैं उन्के हाल सै कुछ भेदी नहीं हु' तुमको अवकाश हो तो लाला साहब सै आज्ञा लेकर थोडी देरके लिये मेरे साथ चलो " लाला ब्रजकिशोर नें मुन्शी चुन्नीलाल सै कहा.

" हा, हां, तुम साथ जाकर सब बातें अच्छी तरह समझ आओ " लाला मदनमोहन नें मुन्शी चुन्नीलाल को हुक्म दिया

" आप इस्समय किसी काम के लिये किसीको अपना गहना न दें ऐसे अवसरपर ऐसी बातों में तरह, तरहका डर रहता है " लाला ब्रजकिशोर नें जाती बार मदनमोहन से संकेत में कहा और मुन्शी चुन्नीलाल को साथ लेकर रुख्सत हुए.

आज लाला मदनमोहन की सभा मैं वह शोभा न थी केवल चुन्नीलाल शिभूदयाल आदि दो चार आदमी दृष्टि आते थे परन्तु उन्के मनभी बुझे हुए थे. हँसी चुहल की बातें किसी के मुखसै नहीं सुनाई देती थी खास्कर ब्रजकिशोर और चुन्नीलाल के गए पीछे तो और भी सुस्ती छागई मकान सुन्सान मालूम होने लगा. शिभूदयाल ऊपर के मन सै हँसी चुहल की कुछ, कुछ बातें बनाता था परन्तु उन्मैं मोमके फूलकी तरह कुछ रस न था निदान थोडी देर इधर, उधर की बातें बनाकर सब अपने, अपने रस्ते लगे और लाला मदनमोहन भी मुर्झाए चित्तसै पलगपर जा लेटे

## प्रकरण ३१.

चालाक की चूक

छलदिखाय दुख दीजिये खलसों लरियेकाहि
जो गुर दीयेही मरे क्यों विष दीजे ताहि ?

वृन्द

"लाला मदनमोहन का लेन देन किस्तरह पर है ?" ब्रज किशोर नें मकान पर पहुचते ही चुन्नीलाल सैं पूछा

"विगत वार हाल तो कागज तैयार होनें पर मालूम होगा परन्तु अंदाज यह है कि पचास हजार के लगभग तो मिस्टर ब्राइट के देने होंगें, पंदरह बीस हजार आगाहसनजान महम्मद जान वगैरे खेरीज सौदागरों के देने होंगे, दस बारह हजार कलकत्ते, मुंबई के सौदागरों के देनें होंगे, पचास हजार में निहालचंद, हरकिशोर वगैरे बाजार के दुकानदार और दिसावरोंके आढतिये आ गए मुन्शी चुन्नीलाल नें जवाब दिया

और लेने किस, किस पर हैं ? " ब्रजकिशोर ने पूछा.

"बीस पचीस हजार तो मिस्टर रसल की तरफ बाकी होंगे, दस बारह हजार आगरे के एक जौहरी में जवाहरात की बिक्रीके लेने हैं, दस पंदरह हजार यहाके बाजारवालों में और दिसावरोंके आढतियो में लेनें होंगे पाच, सात हजार रंगीन लोगों में और नौकरों में बाकी होंगे आठ दस हजारका ब्यापार सीसे का माल मौजूद है, पाच हजार रुपे अलीपुर रोडके ठे

वावत सरकार से मिलनेवाले हैं और रहनेंका मकान, बाग, सवारी, सर सामान वगैरे सब इन्से अलग है" मुन्शी चुन्नी लालनें जवाव दिया.

"इस तरह अटकल पच्चू हिसाब बतानें से कुछ काम नही चल्ता जबतक लेनें देनें का ठीक हाल मालूम नही फैस्ला किस तरह किया जाय? तुम सवेरे लाला जवाहरलाल को मेरे पास भेज देना मैं उस्से सब हाल पूछ लूंगा ऐसे अवसरपर असावधानी रखनें से देना सिरपर बना रहता है और लेना मिट्टी हो जाता है," ब्रजकिशोरनें कहा.

"कागज बहुत दिनोंका चढ रहा है और बहुत से जमा खर्च होनें बाकी हैं इस लिये कागज से कुछ नही मालूम हो सक्ता" मुन्शी चुन्नीलालने बात उडाने की तजवीज की

"कुछ हर्ज नही, मैं लोगों से जिरहके सवाल करके अपना मतलब निकाल लूंगा मुझको अदालत में हर तरहके मनुष्यों सै नित्य काम पडता है" लाला ब्रजकिशोर कहनें लगे "तुमनें आज सवेरे मुझ सै सफ़ाई करनें की बात की थी परन्तु अभी सै उस्मैं अंतर आनें लगा मैं वहां पहुंचा उस्समय तुम लोग लाला साहब सै गहना लेने की तजवीज कर रहे थे परन्तु मेरे पहुंचते ही वह बात उडानें लगे मुझको कुछ का कुछ समझाने लगे सो मैं ऐसा अन्समझ नही हूं यदि मेरा रहना तुमको असह्य है, मेरे मेलसै तुम्हारी कमाई में फर्क आता है, मेरे मेल करानेंका तुमको पछतावा होता है तो मैं तुम्हारी मारफत मेल कर के तुम्हारा नुक्सान हरगिज नही किया चाहता, लाला साहब सै मेल नहीं रक्खा चाहता तुम अपना बंदोबस्त आप कर लेना."

"आप वृथा खेद करते हैं. मैंनें आप से छिप कर कोनसा काम किया ? आप के मेल सै मेरी अप्रसन्नता कैसे माऌम हुई ? आप पहुंचे जब निस्सदेह शिंभूदयालने मिस्टर रसलके लिये गहनें की चर्चा छेडी थी परन्तु वह कुछ पक्की वात न थी और आपकी सलाह विना किसी तरह पूरी नहीं पड सक्ती थी आपसै पहले वात करनें का समय नहींमिला था इसी लिये आपके साम्ने वात करनें मैं इतना सकोच हुआ था परन्तु आप को हमारी तरफ सै अब तक इतना सदेह बन रहा है तो आप लाला साहबके छोडने का विचार क्यों करते हैं आप के लिये हमहीं अपनी आवाजाई बन्द कर देंगे" मुन्शी चुन्नीलाल नें कहा.

सादो नें सच कहा है "वृद्धा वेश्या तपस्विनी न होय तो और क्या करे ? उतरा सेनक किसीका क्या विगाडकर सक्ता है कि साधु न बनें ?" * लाला ब्रजकिशोर मुस्कराकर कहनें लगे "मैं किसी काम मैं किसी का उपकार नहीं सहा चाहता यदि कोई मुझपर थोडा सा उपकार करे तो मैं उस्से अधिक करनें की इच्छा रखता हू फिर मुझको इस थोथे काम मैं किसी का उपकार उठानें की क्या जरूरत है ? जो तुम महरवानी करके मेरा पूरा महन्ताना मुझको दिवा दोगे तो मैं इसी मैं तुह्मारी वडी सहायता समझू गा और प्रसन्नता सै तुह्मारा कमीशन तुह्मारी नजर करू गा" लाला ब्रजकिशोर इस वात चीत मैं ठेठ सै अपनी सच्ची सावधानी के साथ एक दाव खेल रहे थे

* कहवण पीर बज़ नावकारी चे कुनद कि तोबा नकुद ? व यहनए माजूल बज़ मर्दुन आजारी

# प्रकरण ३२.

## अदालत.

काम परेही जानिये जो नर जैसो होय ॥
बिन ताये खोटो खरो गहनो लखै न कोय ॥

वृन्द.

अदालत हाकिम कुर्सीपर बैठे इजलास कर रहे हैं. सब अहलकार अपनी, अपनी जगह बैठे हैं निहालचंद मोदी का मुकद्दमा हो रहा है उस्की तरफ से लतीफ हुसैन वकील हैं. मदनमोहनकी तरफ से लाला ब्रजकिशोर जवाबदिही करते हैं. ब्रजकिशोर नें बचपन में मदनमोहन के हा बैठकर हिंदी पढी थी इस वास्तै वह सराफी कागज की रीति भाति अच्छी तरह जान्ता था और उस्नें मुकद्दमा छिडनें से पहले मामूली फीस देकर निहालचंद के वही खाते अच्छी तरह देख लिए थे इस मुकद्दमें मैं कानूनी बहस कुछ न थी केवल लेन देनका मामला था

ब्रजकिशोर नें निहालचंदको गवाह ठैराकर उस्सै जिरहके सवाल पूछनें शुरू किये "तुम्हारा लेन देन रुक्के पर्चों सै है !"

जवाब "नही"

"तो तुम किस तरह लेन देन रखते हो ?

ज० "नोकरों की मारफत"

"तुमको कैसे मालूम होता है कि यह आदमी लाला मदनमोहन की तरफ सै माल लेनें आया है और उन्हीके हा ले ।"

"हम यह नही जान सक्ते परतु लाला साहब का हुक्म हे कि वह लोग जो,जो सामान मागें तत्काल दे दिया करो"

"अच्छा ? वह हुक्म दिखाओ !"

ज० "वह हुक्म लिखकर नही दिया था जबानी है"

"अच्छा ! वह हुक्म किस्के आगे दिया था-?" "किस किसके लिये दिया था!" "कितनें दिन हुए ?"-"कौन्सा समय था ?" "कौन्सी जगह थी ?" "क्या कहा था ?"

"बहुत दिनकी बात है मुझको अच्छी तरह याद नहीं"

"अच्छा ? जितनी बात याद हो वही बतलाओ !"

ज० "मैं इस्समय कुछ नहीं कह सका"

"तो क्या किसीसे पूछकर कहोगे ?"

ज० "जी नहीं याद करके कहूगा"

"अच्छा ! तुम्हारा हिसाब होकर बीच में बाकी निकल चुकी है ?

ज० "नही"

"तो तुमनें सालकी साल बाकी निकालकर ब्याजपर ब्याज कैसे लगा लिया ?"

"साहूकारेका दस्तूर यही है,"

"साहूकारेमें तो सालकी साल हिसाब होकर ब्याज लगाया जाता है फिर तुमने हिसाब क्यों नहीं किया ?"

ज० "अवकाश नहीं मिला"

"तुम्हारी बहियोंमें उदरत खाते से क्या मतलब है ?"

"लाला मदनमोहनके लेन देन सिवाय आप और किसी खातेका सवाल न करें" निहालचदके वकीलनें कहा

"मुझको इस से लाला मदनमोहन के लेन देनका विशेष सबंध मालूम होता है इसी सै मैंने यह सवाल किया है" लाला ब्रजकिशोरनें जवाब दिया, और परिणाम मैं हाकिम के हुक्म सै यह सवालपूछा गया,

"जो रकमें यही खाते मैं हिसाब पक्का करके लिखी जानेंके लायक होती हैं और तत्काल उन्का हिसाब पक्का नहीं हो सक्ता वह रकमे हिसावकी सफाई होनें तक इस खाते मैं रहती हैं और सफाई होनें पर जहाकी तहा चली जाती हैं" निहालचदनें जवाब दिया,

"अच्छा! तुम्हारे हा जिन मितियों मैं बहुत करके लाला मदनमोहन के नाम बडी, बडी रकमें लिखी गई हैं उनहीं मितियों मैं उदरत खाते कुछ रकम जमा की गई है और फिर कुछ दिन पीछे उदरत खाते नाम लिखकर वह रकमें लोगोंको हाथों हाथ दे दी गई हैं या उन्के खाते मैं जमा कर दी गई हैं इस्का क्या सबब है?" लाला ब्रजकिशोरनें पूछा।

"मैं पहले कह चुका हू कि जिन लोगों की रकमें अलल हिसाब आती जाती हैं या जिन्का लेन देन थोड़े दिनके वास्तै हुआ करता है उन्की रकम कुछ दिनके लिये इस तरह पर उदरत खाते मैं रहती है परतु मैं किसी खास रकमका हाल वही देखे बिना नहीं बता सक्ता," निहालचदनें जवाब दिया।

"और यह भी जरूर है कि जिस दिन लाला मदनमोहन का काम पडे उस दिनकी यह काररवाई अयोग्य समझी जाय?" निहालचदके वकीलनें कहा

"तो ये क्या जरूर है कि जिस मितीमैं लाला मदनमोहनके

नाम रंडी रकम लिखी जाय उसी मितीमैं कुछ रकम उदरत खाते जमा हो और थोडे दिन पीछे वह रकम जैसीकी तैसी लोगों को बाट दी जाय ?" लालाब्रजकिशोरनें जवाब दिया।

"देखो जी ! इस मुकद्दमेमें किसी तरह का फरेब साबित होगा तो हम उसे तत्काल फौजदारी सुपुर्द कर देंगे" हाकिमनें सदेह करके कहा

"हजूर हमको एक दिनकी मुहल्त मिल जाय हम इन सब बातोंके लिये लाला ब्रजकिशोर साहबकी दिलजमई अच्छी तरह कर देंगे" निहालचदके वकीलनें हाकिम से अर्ज की और ब्रजकिशोरनें इस बातको खुशी से मजूर किया

उदरत खाते से लाला मदनमोहनके नोकरों की कमीशन वगैरे का हाल खुलता था जहा रकम जमा थी किस्से आई ? किस बाबत आई इसका कुछ पता न था परतु जहा रकम दी गई मदनमोहनके नोकरोंका अलग, अलग नाम लिखा था और हिसाब लगानें से उसका भेद भाव अच्छी तरह मिल सक्ता था। जिन नोकरोंके खाते थे उन्के खातोंमें यह रकमें जमा हुई थीं और कानूनके अनुसार ऐसे मामलोंमें रिश्वत लेनें देनें वाले दोनों अपराधी थे परतु ब्रजकिशोरके मनमें इन्के फंसाने की इच्छा न थी वह केवल नमूना दिखाकर लेनदारों की हिम्मत घटाया चाहता था उस्नें ऐसी लपेटसें सवाल किये थे कि हाकिम को भारी न लगे और लेनदारोंके चित्तमें गढ जाय सो ब्रजकिशोर की इतनी ही पकडसें बहुतसे लेनदारोंके छक्के छूट गए।

कितनें ही छिपे लुच्चे मदनमोहनकी बेपरवाी और कागज अधेर, लेनदारोंका हुल्लड, मुकद्दमोंके झटपट हो जानेकी

मदनमोहनके नोकरोंकी स्वार्थपरता के भरोसे पर कुछ कु
बढाकर दावे कर बैठे थे यह सूरत देखतेही उन्के पाव तले
जमीन निकल गई। मिस्टर ब्राइट की कुर्की में सब म
अस्बावके कुर्क हो जाने से लेनदारोंको अपनी रकमके पटने
सदेह तो पहलेही हो गया था, अब किसी तरहकी लपेट आज
पर अपनी इज्जत खो बैठनेका डर मालुम होने लगा "नमाज
गए थे रोजे गले पड़े"।

सिवायमें यह चर्चा सुनाई दी कि मदनमोहन को और, ब
दिसावरोंका बहुत देना है यदि सब माल जायदाद नील
होकर हिस्सै रसदी सब लेनदारोंको दिया गया तो भी ब
थोडी रकम पल्ले पडेगी, ब्रजकिशोरसे लोग इस्का हाल पू
थे तब वह अजान बन्कर अलग हो जाता था इस्से लोगों
ओर भी छाती बैठी जात । जिसतरह पलभरमें मदनमोह
दिवालेकी चर्चा चारों तरफ फैल गई थी इसी तरह अब
सब बातें अफवाकी जहरी हवामें मिलकर चारों त
उडने लगी।

मोदीके मुकद्में सिवाय आज कोई पेचदार मुकद्मा अ
लतमें न हुआ जिन्के मुकद्मोंमें आजकी तारीख लगी थी उ
भी निहालचंदके मुकद्में का परिणाम देखनेके लिये अ
मुकद्में एक, एक दो, दो दिन आगे बढ़वा दिये।

जब इस कामसे अवकाश मिला तो लाला ब्रजकिशो
अदालतसे अर्ज करके मिस्टर रसलकी जायदाद नीलाम होने
तारीख आगे बढवा दी परन्तु यह बात ऐसी सीधी थी कि इ
लिये कुछ विशेष परिश्रम न उठाना पड़ा।

'लाला ब्रजकिशोर की चाल देखकर बडा आश्चर्य होता है। सब लेनदार चारों तरफसे निराश होकर उस्के पास आते हैं परन्तु वह आप उस्से अधिक निराश मालूम होता है वह उन्के साथ बडी बेपरवाई से बातचीत करता है उन्को हर तरहके चढाव उतार दिखाता है जब वह लोग अपना पीछा छुटानें के लिये उस्से बहुत आधीनता करते हैं तो वह बडी बेपरवाईसे उन्के साथ लगाव की बात करता है परन्तु जब वह किसी बात पर जमते हैं तो वह आप कच्चा पक्का होनें लगता है उल्टी सीधी बात करके अपनी बातसे निकला चाहता है और जब कोई बात मंजूर करता है तो बडी आनाकानीसे जबान निकलनेंके कारण उस्को यह बोझ उठाना पडता हो ऐसा रूप दिखाई देता है। कचहरी से लौटती बार उस्ने घंटे डेढ घंटे मिस्टर ब्राइटसे एकांतमें बातचीत की। अदालतके कामोंमे उस्का वैसाही उद्योग दिखाई देता है परन्तु दरअसल वह किसी अत्यंत कठिन काममें लग रहा हो ऐसा ढंग मालूम होता है उस्के पहले सब काम नियमानुसार दिखाई देते थे परन्तु इस समय कुछ क्रम नहीं रहा इस्समय उस्के सब काम परस्पर विपरीत दिखाई देते हैं इसलिये उस्का निज भाव पहचान्ना बहुत कठिन है परन्तु हम केवल इतनी बातपर संतोष बांध बैठे हैं कि जब उस्की काररवाईका परिणाम प्रकट हो जायगा तो वह अपना भाव सर्व साधारण की दृष्टिसे कैसे गुप्त रख सकेगा?'

---

# प्रकरण ३३.

## मित्रपरीक्षा ।

धन न भयेहू मित्रकी सज्जन करत सहाय ॥
मित्र भाव जांचे बिना कैसे जान्यो जाय ॥ †

*विदुरप्रजागर.*

आज तो लाला ब्रजकिशोर की बातोंमैं लाला मदनमोहन की बात ही भूल गए थे !

लाला मदनमोहन के मकानपर वैसी ही सुस्ती छा रही है केवल मास्टर शिम्भूदयाल और मुन्शी चुन्नीलाल आदि तीन, चार आदमी दिखाई देते हैं परन्तु उन्का भी होना न होना एकसा है वह भी अपने निकासका रस्ता ढूंढ रहे हैं हम अबतक लाला मदनमोहनके बाकी मुसाहबोंकी पहचान करानेके लिये अवकाश देख रहे थे इतनेमैं उन्नें मदनमोहन का साथ छोडकर अपनी पहिचान आप बतादी हरगोविन्द और पुरुषोत्तमदासनें भी कलसै सूरत नहीं दिखाई थी बाबू बैजनाथ को बुलाने के लिये आदमी गया था परन्तु उन्हें आने का अवकाश न मिला लाला हरदयाल साहबके नाम कुछ दिन के लिये थोड़े रुपे हाथ उधार देने को लिखा गया था परन्तु उन्का भी जबाब नहीं आया लाला मदनमोहन का ध्यान सबसै अधिक डाककी तरफ़ लग रहा था उन्को

† अचयेंद्य मित्राणि सत्रिवासत्रिवा धने
नानर्थं यत् प्रजानाति मित्राणां सारफल्गुता ॥

विश्वास था कि मित्रों की तरफसे अवश्य अवश्य सहायता मिलेगी बल्कि कोई, कोई तो तारकी मारफत रुपे भिजवायंगे.

"क्या करें ? बुद्धि काम नहीं करती" मास्टर शिभूदयालने समय देखकर अपने मतलब की बात छेडी "इन्ही दिनोंमें यहा काम है और इन्ही दिनों मदरसे में लडकोंका इमतहान है कल मुझको वहा पहु चने में पाव घण्टे की देर हो गई थी इसपर हेड-मास्टर सिर होगए वहा न जाय तो रोजगार जाता है यहा न रहूँ तो मन नही मान्ता ( मदनमोहनसे ) आप आज्ञा दें जैसा किया जाय ?"

"खैर ? यहाका तो होना होगा सो हो रहैगा तुम अपना रोजगार न खोओ" लाला मदनमोहनने रुखाई से जवाब दिया.

क्या करू ? लाचार हू" मास्टर शिभूदयाल बोले "यहां आए बिना तो मन नहीं माने गा परन्तु हा कुछ कम आना होगा आठ पहर की हाजरी न सध सकेगी मेरी देह मदरसेमें रहेगी परन्तु मेरा मन यहा लगा रहेगा"

"बस आपकी इतनी ही महरबानी बहुत है" लाला मदनमोहनने जोर देकर कहा

निदान मास्टर शिभूदयाल मदरसे जाने का समय बताकर रुखसत हुए

"आज निहालचन्दका मुकद्मा है देखें ब्रजकिशोर कैसी पैरवी करते हैं" मुन्शी चुन्नीलालने कहा" कल आपके पास्टचेन देनेसें उनका मन बहुत बढ़गया परन्तु वह उसे अपने महन्ताने में न समझें मेरे निकट अब, उनका महन्ताना तत्काल भेज देना चाहिये जिस्सें उनको यह संदेह न रहे और मन लगाकर ..

मुकद्मों मैं अच्छी जवाब दिही करैं. मैं इन्के पास रहकर देख चुका हूं कि यह अपने मुख सै तो कुछ नहीं कहते परन्तु इन्के साथ जो जितना उपकार करता है यह उस्सै बढकर उस्का काम कर देते हैं"

"अच्छा! तो आज शाम को कोई कीमती चीज इन्के मह न्ताने मैं दे देंगे और काम अच्छा किया तो शुकाना जुदा देंगे" लाला मदनमोहनने कहा

इतने मैं डाक आई उस्मैं एक रजिस्ट्री चिट्ठी मेरठसै एक मित्रकी आई थी जिस्मैं दस हजार की दर्शनी हुंडी निकली और यह लिखा था कि "जितने रुपे चाहिये और मगा लेना आपका घर है" लाला मदनमोहन यह चिट्ठी देखते ही उछल पडे और अपने मित्रों की बडाई करने लगे हुंडी तत्काल सकराने को भेज दी परन्तु जिस्के नाम हुंडी थी उस्ने यह कहकर हुंडी सिकारने सै इन्कार किया कि जिस साहूकार के हा सै लाला मदनमोहनके पास हुंडी आई है उसीने तार देकर मुझको हुंडी सिकारने की मनाई की है इस्सै सब भेद खुल गया असल बात यह थी कि जिससमय मदनमोहन की चिट्ठी उस्के पास पहुंची उस्को मदनमोहनके बिगडने का जरा भी संदेह न था इसलिये मदनमोहन की चिट्ठी पहुंचते ही उस्ने सच्ची प्रीति दिखाने के लिये दस हजार की हुंडी खामदी परन्तु पीछेसै और लोगोंकी जबानी मदनमोहन के बिगडने का हाल सुन्कर घबराया और तत्काल तार देकर हुंडी पडी रखवादी.

लाला मदनमोहन इस तरह अपने एक मित्रके छलसै निराश होकर तीसरे पहर अपने शहरके मित्रोंसै सहायता मागने के

लिये आप सवार हुए. पहले रस्ते में जो लोग झुक, झुक कर सलाम करते थे वही आज इन्हें देखकर मुख फेरने लगे बल्कि कोई, कोई तो आवाज़े कसने लगे. मदनमोहन को सबसे अधिक विश्वास लाला हरदयाल का था इसलिये वह पहले उसीके मकानपर पहुचे

हरदयाल को मदनमोहनके काम बिगडने का हाल पहले मालूम हो चुका था और इसी वास्ते उस्नें मदनमोहन की चिट्ठी का जवाब नही भेजा था अब मदनमोहनके आने का हाल सुन्ते ही वह जरासी देरमें मदनमोहन के पास पहुचा और बडे सत्कारसे मदनमोहनको लिवा लेजा कर अपनी बैठकमें बिठाया.

लाला मदनमोहनने कल सहायता मागनेके लिये चिट्ठी भेजी थी उस्को पहले उस्ने हसीकी बात ठैराई और जवाब न भेजने का भी यही कारण बताया परन्तु जब मदनमोहनने वह बात सच्ची बताई और उस्के पीछे का सब वृत्तान्त कहा तो लाला हरदयाल अत्यन्त दुखित हुए और बडी उमगसें अपनी सब दौलत लाला मदनमोहन पर न्योछावर करने लगे लाला हर-दयाल, की यह बाते केवल कहने के लिये न थी वह दौडकर अपने गहने का कलमदान उठा लाए और उस्में से एक, एक रकम निकाल कर, लाला मदनमोहन को देने लगे इतने में एका-एक दरवाजा खुला हरदयालका पिता भीतर पहुचा और वह हरदयाल को जवाहरातकी रकमें मदनमोहनके हाथमें देते देख कर क्रोध सें लाल हो गया

"अभागे हटधर्मी ! मैंने तुझको इतनी बार बरजा परन्तु त अपना हट नहीं छोडता आजकल के कपूत लड़के इतनी

सच्ची स्वतंत्रता समझते हैं कि जहा तक हो सके बडों का निरा दर और अपमान किया जाय, उन्को मूर्ख और अनसमझ बताया जाय, परन्तु मैं इन बातों को कभी नहीं सहूंगा मेरे बैठे तुझको घर बरबाद करनें का क्या अधिकार है? निकल यहासैं काला मुहकर तेरी इच्छा होय जहा चला जा मेरा तेरा कुछ सम्बन्ध नही रहा" यह कह कर एक तमाचा जड दिया और गहना सम्हाल, सम्हालकर संदूक में रखनें लगा. थोडी देर पीछे लाला मदनमोहन की तरफ देखके कहा. "ससारके सब काम रुपे सैं चलते हैं फिर जो लोग अपनी दौलत खोकर बैरागी बन बैठें और औरों की दौलत उडाकर उन्को भी अपनी तरह बैरागी बनाना चाहें वह मेरे निकट सर्वथा दया करनें के योग्य नही है और जो लोग ऐसे अज्ञानियों की सहायता करते हैं वह मेरे निकट ईश्वर का नियम तोडते हैं और संसारी मनुष्यों के लिये बडी हानिका काम करते हैं मेरे निकट ऐसे आदमियों को उन्की मूर्खताका दण्ड अवश्य होना चाहिये जिस्सैं और लोगों की आखें खुलैं क्या मित्रता का यही अर्थ है कि आप तो डूबें सो डूबें अपने साथ औरों को भी ले डूबें! नहीं, नहीं आप ऐसे विचार छोड दीजिये और चुपचुपाते अपनें घर की राह लीजिये यह समय अपने मित्रोंको देने का है अथवा उल्टा उन्से लेने का है?"

बुरे वक्तमें एक मित्रका जी दुखाना, और दयाके समय क्रूरता करनी, किसी की दुखती चोटपर हँसना, एक गरीब को उस्की गरीबीके कारण तुच्छ समझना, अथवा उस्की गरीबी को याद दिवाकर उसे सताना, दूसरेका बदला भुगताती बार अपने ... का खयाल करना, कैसा ओछापन और घोर पाप है

जहा सज्जन धनवानों की खुशामद से दूर रहकर गरीबों का साथ देनें और सहायता करने में सची सज्जनता समझते हैं कठोर वचन दो तरह से कहा जाता है जो लोग अपनायत की रीति से कहते हैं उन्की कहनसे तो अपने चित्तमें वफादारी और आधीनता बढती है पर जो अभिमान की राहसे दूसरे को तुच्छ बनाते हैं उन्की कहनमें चित्तमें क्रोध और धिःकार बढता जाता है हर तरह का घाव ओषधिसे अच्छा होसक्ता है परन्तु मर्म बेधी बात का नासूर किसी तरह नहीं रुझता विदुरजी ने सच कहा है "नालक सर धनु तीर काढे कढत शरीरते ॥ कुवचन तीर गभीर कढत न क्यों हु उर गढे ॥ १"

निदान लाला मदनमोहन को यह कहना अत्यन्त असह्य हुई वह तत्काल उठकर वहा से चल दिये परतु बैठक से बाहर जाते, जाते उन्हें पीछेसे हरदयाल का यह वचन सुन्कर बडा आश्चर्य हुआ कि "चलो यह स्वाग ( अभिनय ) हो चुका अब अपना काम करो"

लाला मदनमोहन वहा से चलकर एक दूसरे मित्रके मकान पर पहु चे और उस्से अपने आनेंकी खबर कराई वह उस्समय कमरे में मौजूद था परतु उस्नें लाला मदनमोहन को थोडी देर अपनें दरवाजे पर बाट दिखानें में और अपनें कमरे को जरा मेज कुरसी, किताब, अखबार आदि से सजाकर मिलनें में अधिक शोभा समझी इस लिये कहला भेजा कि "आप ठैरें लाला साहब भोजन करने गए हैं अभी आकर आप से मिलेंगे" देखिये आजकल्के सुधरे विचारोंका नमूना यह है ! थोडी देर पीछे वह लाला मदनमोहनको लिवानें आया और बडे शिष्टाचार से [illegible]

ले जाकर उन्हें तकियेके सहारे बिठाया लाला मदनमोहनको थोडी देर उस्की बाट देखनी पडी थी इस्की क्षमा चाही और इधर उधरकी दो चार बातें करके मानों कुछ चिठ्ठिया अत्यन्त आवश्यकीय लिखनी बाकी रह गई हों इस्तरह चिट्ठी लिखने लगा परतु दो चार पल पीछे फिर कलम रोककर बोला "हा यह तो कहिये आपने इस्समय किस्तरह परिश्रम किया ?"

"क्यो भाई ! आने जाने का कुछ डर है ? क्या मैं पहले कभी तुम्हारे यहा नहीं आया ? या तुम मेरे यहां नहीं गए ?" लाला मदनमोहनने कहा

"आपनें यह तो बडी कृपा की परन्तु मेरे पूछनें का मतलब यह था कि कुछ तावेदारी बताकर मुझे अधिक अनुग्रहीत कीजिये" उस मनुष्यने अजानपनें मैं कहा.

"हा कुछ काम भी है मुझको इस्समय कुछ रुपे की जरूरत है मेरे पास बहुत कुछ माल अस्वाव मौजूद है परन्तु लोगोंनें वृथा तकाजा करके मुझको घवरा लिया" लाला मदनमोहन भोले भाव सै बोले

"मुझको बडा खेद है कि मैंनें अपना रुपया अभी एक और काम मैं लगा दिया यदि मुझको पहले सै कुछ सूचना होती तो मैं सर्वथा वह काम न करता" उस मनुष्यनें जवाब दिया.

"अच्छा ! कुछ चिन्ता नहीं आप मेरे लेनदारोंकी जमायातर ज़रा अपनी तरफ सै कर दें"

"इस्सैं हमारी स्वरूपहानि है हम जामनी करें तो हमको रुपया उसी समय देना चाहिये" उस पुरुषनें जवाब दिया और लाला मदनमोहन वहां सै भी निराश होकर रवाने हुए.

रस्ते में एक और मित्र मिले वह दूर ही से अजानकी तरह दृष्टि बचाकर गलीमें जानें लगे परन्तु लाला मदनमोहननें आवाज देकर उन्हें ठैराया और अपनी वग्गी खडी की इस्सें लाचार होकर उन्हें ठैरना पडा परन्तु उनके मनमें पहली सी उमंग नाम को न थी.

"आप प्रसन्न हैं ? मुझको इस्समय एक बडा जरूरी काम था इस्सें मैं लपका चला जाता था मुझको आपकी वग्गी दृष्टि न आई, माफ करें मै किसी समय आपके पास हाजिर होऊ गा" यह कहकर वह मनुष्य जानें लगा परन्तु मदनमोहननें उसै फिर रोका और कहा "हा भाई ! अब तुमको अपनें जरूरी कामोंके आगे मुझसें मिलनें का अवकाश क्यों मिलनें लगा था ? अच्छा ? जाओ हमारा भी परमेश्वर रक्षक है"

इस तानें से लाचार होकर उसै ठैरना पडा और उसके ठैरने पर लाला मदनमोहन नें अपना वृत्तान्त कहा

"यह हाल सुन्कर मुझको अत्यन्त खेद हुआ परमेश्वर आप पर कृपा करे वह सर्वशक्तिमान दीनदयाल सब का दु ख दूर करता है उस्पर विश्वास रखनें से आप के सब दु ख दूर हो जायगे आप धैर्य रक्खें मुझको इस्समय सचमुच बहुत जरूरी काम है इस लिये मैं अधिक नहीं ठैर सका परन्तु मैं आजकल में आपके पास हाजिर होऊ गा और सलाह करके जो बात मुना सिब मालूम होगी उस्के अनुसार बरताव किया जायगा" यह कह कर वह मनुष्य तत्काल वहा से चल दिया

लाला मदनमोहन और एक मित्रके मकानपर पहु चे बाहर खबर मिली मकान के भीतर हैं" भीतर से जवा

कि "बाहर गए" लाचार मदनमोहन को वहां से भी खाली हाथ फिरना पडा. और अब और मित्रोंके यहां जानें का समय नहीं रहा इस लिये निराश होकर सीधे अपनें मकान को चले गए.

---

## प्रकरण २४.

*हीनप्रभा ( बदरोबी )*

नीचन के मन नीति न आवै। प्रीति प्रयोजन हेतु लखावै॥
कारज सिद्ध भयो जब जानें। रंचकहू उर प्रीति न मानें॥
प्रीति गए फलहू बिनसावै। प्रीति विषै सुख नेक न पावै॥
जादिन हाथ कछू नहीं आवै। भाखि कुबात कलंक लगावै॥
सोइ उपाय हिये अवधारै। जासु बुरो कछु होत निहारै॥
रंचक भूल कछू तस पावै। भांति अनेक विरोध बढावै॥ +

*बिदुरप्रजागरे.*

लाला मदनमोहन मकान पर पहुंचे उस्समय ब्रजकिशोर वहां मोजूद थे.

लाला ब्रजकिशोर ने अदालत का सब वृत्तान्त कहा उसमें मदनमोहन मोदी के मुकदमे का हाल सुन्कर बहुत प्रसन्न हुए उस्समय चुन्नीलाल ने संकेत में ब्रजकिशोर के महन्तानें की याद

---

+ निवर्तमाने सौहार्दे प्रीतिर्नीचे प्रणश्यति।
या चैव फलनिर्वृत्तिः सौहृदे चैव यत्सुखम्॥
यतते चापवादाय यत्नमारभते क्षये।
अल्पेऽप्यपकृते मोहान्न शान्तिमधिगच्छति॥

दिखाई जिसपर लाला मदनमोहन नें अपनी अगुली से हीरे की एक बहुमूल्य अगूठी उतार कर ब्रजकिशोर को दी और कहा "आप की महनत के आगे तो यह महन्ताना कुछ नही है परन्तु अपना पुराना घर और मेरी इस दशा का विचार करके क्षमा करिये"

यह बात सुन्ते ही एक बार लाला ब्रजकिशोर का जी भर आया परन्तु फिर तत्काल सम्हल कर बोले "क्या आपने मुझ को ऐसा नीच समझ रक्खा है कि मैं आप का काम महन्ताने के लालच से करता हू ? सच तो यह है कि आप के वास्ते मेरी जान जाय तो भी कुछ चिन्ता नही परन्तु मेरी इतनी ही प्रार्थना है कि आपनें अगूठी दे कर मुझसे अपना मित्र भाव प्रगट किया सो मैं आपकी बराबर का नहीं बना चाहता मैं आपको अपना मालिक समझता हू इसलिये आप मुझे अपना 'हल्क बगोश' (सेवक ) बनाय"

"यह क्या कहते हो ! तुम मेरे भाई हो क्यों कि तुमको पिता सदा मुझसे अधिक समझते थे हा तुम्हें बाली पहर्नें की इच्छा हो तो यह लो मेरी अपेक्षा तुम्हारे कानमें यह बहुमूल्य मोती देखकर मुझको अधिक सुख होगा परन्तु ऐसे अनुचित बचन मुझसे न कहो" यह कह कर लाला मदनमोहननें अपनें कानकी बाली ब्रजकिशोरको दे दी।

"कल हरकिशोर आदि के मुकद्दमें होंगे उन्की जवाबदिही का विचार करना है कागज तैयार करा कर उन्से रद्द ( बदर ) छाटनी है इसलिये अब आज्ञा हो" यह कह कर ब्रजकिशोर रुख़सत हुए और लाला मदनमोहन भोजन करनें गए।

लाला मदनमोहन भोजन करके आए उस्समय मुन्शी चुन्नीलालनें अपनें मतलब की बात छेडी।

"मुझको हर बार अर्ज करनेंमैं बडी लज्जा आती है परन्तु अर्ज किये बिना भी काम नहीं चल्ता" मुन्शी चुन्नीलाल कहनें लगा "ब्याहका काम छिड गया परन्तु अबतक रुपेका कुछ बन्दोबस्त नहीं हुआ आपनें दो सौके नोट दिये थे वह जाते ही चटनी हो गए। इस्समय एक हजार रुपयेका भी बन्दोबस्त हो जाय तो खैर कुछ दिन काम चल सक्ता है नहीं तो काम नहीं चल्ता"

"तुम जान्ते हो कि मेरे पास इस्समय नगद कुछ नहीं है और गहना भी बहुतसा काममें आचुका है" लाला मदनमोहन बोले "हां मुझको अपनें मित्रों की तरफ सै सहायता मिलनें का पूरा भरोसा है और जो उन्की तरफ सै कुछ भी सहायता मिला तो मैं प्रथम तुम्हारी लडकी के ब्याहका बन्दोबस्त कर दूंगा।

"और जो मित्रों सै सहायता न मिली तो मेरा क्या हाल होगा ?" मुन्शी चुन्नीलालनें कहा "ब्याह का काम किसी तरह नहीं रुक सक्ता और बड़े आदमियो की नोकरी इसी वास्ते तन तोड कर की जाता है कि ब्याह शादी मे सहायता मिले, बराबरवालोंमें प्रतिष्ठा हो परन्तु मेरे मन्द भाग्य सै यहां इस्समय ऐसा मोका नहीं रहा इसलिये मैं आपको अधिक परिश्रम नहीं दिया चाहता। अब मेरी इतनी ही अर्ज है कि आप मुझको कुछ दिनकी रुख्सत देदें जिस्से मैं इधर उधर जाकर अपना कुछ सुभता करूं"

"तुमको इस्समय रुखसत का सवाल नहीं करना चाहिये मेरे सब कामों का आधार तुम पर है फिर तुम इस्समय धोका दे कर चले जाओगे तो काम कैसे चलेगा ?" लाला मदनमोहनने कहा

"वाह ! महाराज वाह ! आपनें हमारी अच्छी कदर की !" मुन्शी चुन्नीलाल तेज होकर कहनें लगा "धोका आप देते हैं या हम देते हैं ? हम लोग दिन रात आपकी सेवा में रहें तो व्याह शादी का खर्च लेनें कहा जाय ? आपने अपनें मुख से इस व्याह में भली भांति सहायता करनें के लिये कितनी ही वार आज्ञा की थी, परन्तु आज वह सब आस टूट गई तो भी हमनें आपको कुछ ओलभा नहीं दिया आप पर कुछ बोझ नहीं डाला केवल अपनें कार्य निर्वाह के लिये कुछ दिन की रुख्सत चाही तो आपके निकट वडा अधर्म हुआ। खैर ! जब आपके निकट हम धोकेबाज ही ठरे तो अब हमारे यहा रहनें से क्या फायदा है ? यह आप अपनी तालिया लें और अपना अस्वाव सहाल लें पीछे घटे बढेगा तो मेरा जिम्मा नही है। मैं जाता हूं।" यह कह कर तालियोंका झूमका लाला मदनमोहनके आगे फेंक दिया और मदनमोहन के ठंडा करते करते क्रोध की सूरत बना कर तत्काल वहा से चल खडा हुआ।

सच है नीच मनुष्य के जन्म भर पालन पोषण करने पर भी एक वार थोडी कमी रहजानें से जन्म भर का किया कराया मट्टी में मिल जाता है लोग कहते हैं कि अपनें प्रयोजन में किसी तरह का अन्तर आनें से क्रोध उत्पन्न होता है अपनें काम

पात्रथे उनका तनतना तो बहुतही बढ रहा था उन्के सब अपरा धोंसे जान बूझकर दृष्टि बचाई जाती थी. वह लोग सब कामों मैं अपना पाव अडाते थे और उन्के हुक्म की तामील सबको करनी पडती थी यदि कोई अनुचित समझकर किसी काम मैं उज्र करता तो उस्पर लाला साहब का कोप होताथा और इस दुफसली काररवाई के कारण सब प्रवन्ध बिगड रहा था ( बिहारी )" दुसह दुराज प्रजान को क्यों न बढै दु:ख दुंद ॥ अधिक अंधेरो जग करै मिल मावस रवि चंद ॥" ऐसी दशा मैं मदनमोहन की आंखके पीछे चुन्नीलाल और शिभूदयाल के छोड जाने पर सब माल मतेकी लूट होने लगे जो पदार्थ जिस्के पास हो वह उस्का मालिक बन बैठे इसमैं कौन आश्चर्य है ?



# प्रकरण ३५.

## स्तुति निन्दाका भेद

थिनसत यार न लागही ओछे जनकी प्रीति ॥
अनर डंवर साझके घर बारूकी भींति ॥

सभाविलास

दूसरे दिन सवेरे लाला मोदनमोहन नित्य कृत्य सैं निवटकर अपनें कमरे मैं इकले बैठे थे मन मुर्झा रहा था किसी काम मैं जी नहीं लगता था एक, एक घडी एक, एक बरस के बराबर बीतती थी इतने मैं अचानक घडी देखने के लिये मेजपर दृष्टि गई तो घडी का पता न पाया हैं! यह क्या हुआ! रातको सोती बार जेबसैं निकालकर घडी रक्खी थी फिर इतनी देर मैं कहा चली गई! नौकरों सैं बुलाकर पूछा तो उन्होंने साफ जबाब दिया कि "हम क्या जानें आपने कहा रक्खी थी? जो मौकूफ करना हो तो यौं ही करदें वृथा चोरी क्यों लगाते हैं" लाचार मदनमोहन को चुप होना पडा क्योंकि आप तो किसी जगह आनें जानें लायक ही न थे सहायता को कोई आदमी पास न रहा लाला जवाहरलाल की तलाश कराई तो वह भी घर सैं अभी नही आए थे लाला मदनमोहनको अपाहजों की तरह अपनी पराधीन दशा देखकर अत्यत दु:ख हुआ परन्तु क्या कर सक्ते थे? उन्के भाग्य सैं उन्का दु:ख घटानें के लिये इस्समय बाबू बैजनाथ आ पहुंचे उन्को देखकर लाला मदनमोहन के शरीर मैं प्राण आगया.

लाला मदनमोहननें आखों से आंसू बहाकर उन्से अपना सब दु:ख कहा और अंत में अपनी घडी जानें का हाल कह कर इस काम में सहायता चाही.

"आपका हाल सुन्कर मुझको बहुत खेद होता है मुझे चुन्नी-लाल आदि की तरफ से सर्वथा ऐसा भरोसा न था इसी तरह आप अपनें काम काज से इतनें बे खबर होंगे यह भी उम्मेद न थी" बाबू बैजनाथ नें काम बिगडे पीछे अपनी आदत मूजिब सबकी भूल निकालकर कहा "मैंनें तो अख़बारों में आपके नाम की धूम मचा दी थी परन्तु आप अपनें काम ही की सम्हाल न रक्खें तो मैं क्या करूं ? महाजनी काम मुझको नही आता और इतना अवकाश भी नही मिलता. मैं घडीका पता लगानें के लिए उपाय करता परन्तु आजकल रेल पर काम बहुत है इस्से मैं लाचार हूं मेरे निकट इस्समय आपके लिये यही मुनासिब है कि आप इन्साल्वन्ट होनें की दरख़ास्त दे दें."

"अच्छा ! बाबू साहब ! आपसे और कुछ नही हो सक्ता तो आप केवल इतनीही कृपा करें कि मेरी घडी जानें कि रपट कोतवाली में लिखाते जायँ" लाला मदनमोहननें गिड़गिडाकर कहा.

"मैं रेलवे कम्पनी का नौकर हूं इस वास्ते कोतवाली में रिपोर्ट नहीं लिखा सक्ता बल्कि प्रगट होकर किसी काम में आप को कुछ सहायता नहीं दे सक्ता मुझ से निज में आपकी कुछ सहायता हो सकेगी तो मैं बाहर नही हूं परन्तु आप मुझ से किसी जाहरी काम के वास्ते कहकर मुझे अधिक लज्जित न करें . अंत में मैं आपको इतनी ही सलाह देता हूं कि "आप

लाला ब्रजकिशोर पर विश्वास रखकर उस्के वसमें न हो जायँ बल्कि उसको अपनें वस में रखकर अपना काम आप करते रहैं"

"सच है यह समय किसी पर विश्वास रखनें का नहीं है जो लोग अपने मतलब की बार सच्चे मित्र बनकर मेरे पसीनेंकी जगह खून डालने को तैयार रहते थे मतलब निकल जाने सैं आज उन्की छाया भी नहीं दिखाई देती सत्सम्मति देना तो अलग रहा मेरे पास खडे रहने तक के साथी नहीं होते, जो लोग किसी समय मेरी मुलाकात के लिये तरस्ते थे वह अब तीन, तीन बार बुलाने सैं नहीं आते मेरे पास आने जाने सै जिन् लोगों की इज्जत बढती थी वह आज मुझ सैं किसी तरह सबंध रखने मैं लजाते हैं" लाला मदनमोहनने भरमा भरमी इतनी बात कहकर अपनी छाती का बोझ हल्का किया,

"यह तो सच है जिसका प्रयोजन होता है उसै उचित अनुचित बातोंका कुछ विचार नहीं रहता" बाबू बैजनाथने जैसे का तैसा जवाब दिया और थोडी देर इधर उधर की बातें करके रुखसत हुआ

लाला मदनमोहन बडे चकित थे कि हे! परमेश्वर! यह क्या भेद है मेरी दशा बदलते ही सब संसार के विचार कैसे बदल गए और जिन्सै मेरा किसी तरहका संबंध न था वह भी मुझ को अकारण क्यों तुच्छ समझने लगे? मेरे नर्म होने पर भी बेप्रयोजन मुझ सैं क्यों लडाई झगड़ा करने लगे? जिन लोगों को मेरी योग्यता और सावधानी के सिवाय अब तक कुछ नहीं दिखाई देता था उन्को अब क्यों मेरे दोष दृष्टि आने लगे? लाला मदनमोहन इन बातों का विचार कर रहे थे इतने मैं

व्रजकिशोर वहा जा पहुंचे और मदनमोहन नें अपनें मन का सब संदेह उन्हें कह सुनाया.

"एक तो जो लोग प्रथम स्वार्थवस प्रीति करते हैं उन्की कलई ऐसे अवसर पर खुल जाती है. दूसरे साधारण लोगों की स्तुति-निन्दा कुछ भरोसे लायक़ नही होती वह किसी बात का तत्व नहीं जान्ते प्रगट में जैसी दशा देखते हैं वैसा ही कहनें लगते हैं बल्कि उसीके अनुसार बरताव करते हैं इस्सै साधारण लोगों की प्रतिष्ठा योग्यताके अनुसार नहीं होती द्रव्य अथवा जाहरदारी के अनुसार होती है और द्रव्य अथवा जाहरदारीके परदे तले घोर पापी अपनें पापोंको छिपाकर क्रम, क्रम सै प्रतिष्ठित लोगों में मिल सकता है बल्कि प्रतिष्ठित लोगों में मिलना क्या ? कोई पूरा चालाक मनुष्य हो तब तो वह द्रव्य के भरम और जाहरदारी के बरताव सै द्रव्य तक पैदा कर सकता है। ऐसा मनुष्य पहले अपनें द्रव्य अथवा योग्यता का झूटा प्रपंच फैला कर लोगोंके मनमें अपना विश्वास बैठाता है और विश्वास हुए पीछै कमाई की अनेक राह सहज में उस्के हाथ आ जाती है लोग उस्को अपनें आप घीरनें लगते हैं कभी, कभी ऐसे मनुष्य अपनी धूर्तता सै सच्चे योग्य अथवा धनवानों सै बढकर काम बना लेते हैं यद्यपि अंत में उन्की कलई बहुधा खुल जाती है परन्तु साधारण लोग केवल वर्तमान दशा पर द्रृष्टि रखते हैं जिस्समय जिसकी उन्नति देखते हैं उन्नति का मूल कारण निश्चय किये बिना उस्की बडाई करनें लगते हैं उस्के सब काम बुद्धिमानी के समझते हैं इसी तरह जब किसी की प्रगट में अवनति दिखाई दे तो वह उस्की मूर्खता समझते हैं और उस्के गुणों में भी

दोषारोप करनें लगते हैं ! उस्समय उन्को उस्की भूलही भूल द्रृष्टि आती है सो आप प्रत्यक्ष देख लीजिये कि जब तक सर्व साधारणको प्रगट में आपकी उन्नतिका रूप दिखाई देता था, आपका द्रव्य, आपका वैभव, आपका यश, आपकी उदारता, आपका सीधापन, आपकी मिलन्सारी, देखकर वह आपका आचरण अच्छा समझते थे आपकी बुद्धिमानीकी प्रशंसा करते थे आपसें प्रीति रखते थे. जब आपको यह झटका लगा प्रगट में आपकी अवनति का सामान दिखाई देनें लगा झट उन्की राह बदल गई आपके बडप्पन के बदले उन्के मन में धिक्कार उत्पन्न हुआ आप की अतिव्ययशीलता, अदूरद्रृष्टि, अप्रबन्ध, और आत्मसुखपरायणता आदि दोष उन्को दिखाई देनें लगे. आपके बने रहने पर उन लोगोंको आप से जो, जो आशाऐं थीं और उन आशाओं के कारण आपसें स्वार्थपरता की जितनी प्रीति थी वह उन आशाओं के नष्ट होते ही सहसा छाया के समान उन्के हृदयसें जाती रही बल्कि आशा भंग होने का एक प्रकार खेद हुआ फिर जब साधारण लोगों का यह अभिप्राय हो, मुन्शी चुन्नीलाल, शिभूदयाल आदि आपको यों अकेला छोडकर चले जाय तब आपके छोटे नौकर निडर होकर आपके मालकी लूट मचाने लगे जो चीज जिस्के पास हो वह उस्का मालिक बन बैठे इस्में कौन आश्चर्य है ?

"अच्छा ! अब आगे के लिये आप कहें जेसे करू इस्का कुछ प्रबन्ध तो अवश्य होना चाहिये" लाला मदनमोहन ने गिड-गिडा कर कहा.

इसपर घर के सब नौकरों को बन्

बडे क्रोधसै कहनें लगे "आज सवेरे सैं इस कमरे के भीतर कौन, कौन आया था उन सबके नाम लिखवाओ मैं अभी कोत वाली को रुक्का लिखता हूं वह सब हवालात मैं भेज दिये जायगे और उन्के मकानों की उन्के सबन्धियों समेत तलाशी ली जायगी जिन्के घर सैं कोई चीज चोरी की निकलेगी या जिनपर और किसी तरह चोरी का अपराध साबित होगा उन्को ताजी रात हिन्द की दफै ४०८ के अनुसार सात बरस तक की कैद और जुर्माने का दण्ड भी हो सकेगा"

"अजी महाराज! एक मनुष्य के अपराध सै सबको दण्ड हो यह तो बडा अनर्थ है" बहुतसे नौकर गिडगिडा कर कहने लगे" हम लोग अबतक लाला साहब के यहां बेटा बेटी की तरह पले हैं इस्सै अब ऐसी ही मर्जी हो तो हमको मौकूफ कर दीजिये परन्तु बदनामी का टीका लगा कर और जगह के कमाने खाने का रस्ता तो बन्द न कीजिये"

"हा हा यह तो सफाई सैं निकल जाने का अच्छा ढंग है परन्तु इस्तरह तुम्हारा पीछा नहीं छुटेगा जो तुम लाला साहब के यहा बेटा बेटी की तरह पले हो तो तुमको इस्समय यह बात कहनी चाहिये? तुम इस्समय लाला साहब सै अलग होने मैं अपना लाभ समझते हो परन्तु यह तुम्हारी भूल है इस्मैं तुम उल्टे फस जाओगे" लाला ब्रजकिशोर नें सिंह की तरह गर्ज कर कहा

"अच्छा! हम को सांझ तककी छुट्टी दीजिये हमसै होसकेगा जहा तक हम घडी का पता लगावेंगे" नौकरोंनें जवाब

"तुम लोग यह बहाना करके अपने घर सैं चोरी
दूर किया चाहते हो परन्तु में घडी का पता लगाये विना
कभी ढोला नहीं छोड़ूगा, मैं अभी कोतवाली को
लिखता हू" यह कह कर लाला ब्रजकिशोर सचमुच
लिखने लगे

जिन लोगोंने सवेरे मदनमोहन की बात पर कुछ ध्य
दिया था वही इस्समय ब्रजकिशोर की जरा सी धमकी सैं
मोहन के पाव पकड कर रोने लगे. तुलसी दासजी ने
कहा है "शूद्र गमार ढोल पशु नारी। सकल ताडनाके
कारी ॥"

"भाई ! इन्को साझ तक अवकाश दे दो जो तुम अव
चाहते हो साझ को कर लेना" लाला मदनमोहन ने पिगल
अथवा किसी गुप्त कारण सैं दब कर कहा

"आप को किसीकी रिआयत हो तो आप निज मैं म
उन्को कुछ इनाम दे दें परन्तु प्रवन्ध के कामों मैं इस तरह
राधियों पर दया करके अपने हाथ सैं प्रवन्ध न विगाडे ये
आपका क्या कर सक्ते हैं ? मनुस्मृति मैं कहा है "दंड
सभ्रम भये वर्ण दोष हे जाय। मचे उपद्रव देश मैं सब म
नसाय ॥" * सादी कहते हैं "पापिन माहि दया है ऐसी। स
सग क्रूरता जैसी ॥" † लाला ब्रजकिशोर ने कहा.

"खैर ! कुछ हो आज का दिन तो इन्को छोड दीजिये" ला
मदनमोहन ने दबा कर कहा

---

* दुष्ये यु सवचर्णा च भिद्येरन् सवसेतव ।
पच भवेद्दण्डस्य विभ्रमात् ॥

"बहुत अच्छा ! जैसी आप की मर्जी" ब्रजकिशोर नें रखाई सै जवाब दिया.

"मुझको मित्रों की तरफ सै सहायता मिलनें का विश्वास है परन्तु दैवयोग सै न मिली तो क्या इन्साालवन्ट होनें की दरख्वास्त देनी पड़ेगी" लाला मदनमोहननें पूछा.

"अभी तो कुछ जरूरत नहीं मालूम होती परन्तु ऐसा विचार किया भी जाय तो आपके लेन देन और माल अस्बाब का कागज कहां तैयार है ?" लाला ब्रजकिशोर नें जवाब दिया, और कचहरी जाने के लिये मदनमोहन सै रुख्सत होकर रवानें हुए.

---

## प्रकरण ३६.

### धोके की टट्टी

विपत बराबर सुख नहीं जो थोरे दिन होय
इष्ट मित्र बन्धू जिते जान परे सब कोय ॥

लोकोक्ति,

लाला ब्रजकिशोर के गए पीछे मदनमोहन की फिर वही दशा होगई दिन पहाड़ सा मालूम होनें लगा खास कर डाक की बड़ी तला मली लगरही थी निदान राम, राम करके डाक का समय हुआ डाक आई उस्में दो तीन चिट्ठी और कई अखबार थे

एक चिट्ठी आगरे के एक जौहरी की आई थी जिस्में जवा- की बिक्री बाबत लाला साहब के रुपे लेने थे और वह

यों भी लाला साहब से बडी मित्रता जताया करता था उस्ने लाला साहब की चिट्ठी के जवाब में लिखा था कि "आप की जरूरत का हाल मालूम हुआ मैं बड़ी उमग से रुपे भेज कर इस्समय आपकी सहायता करता परन्तु मुझको बडा खेद है कि इन दिनों मेरा बहुत रुपया जवाहरात पर लग रहा है इसलिये मैं इस्समय कुछ नहीं भेज सक्ता आपने मुझको पहले से क्यों न लिखा ? अब जिस्समय मेरे पास रुपया आवेगा मैं प्रथम आपकी सेवा में जरूर भेजूंगा मेरी तरफ से आप भलीभाति विश्वास रखना और अपने चित्त को सर्वथा अधैर्य न होने देना परमेश्वर कुशल करेगा" यह चिट्ठी उस कपटी ने ऐसी लपेट से लिखी थी कि अज्ञान आदमी को इस्के पढने से लाला मदनमोहन के रुपे लेने का हाल सर्वथा नही मालूम होसका था वह अच्छी तरह जान्ता था कि लाला मदनमोहनका काम बिगड़ जायगा तो मुझसे रुपे मागने वाला कोई न रहैगा इस वास्ते उस्ने केवल इतनी ही बात पर सन्तोष न किया बल्कि वह गुप्त रीति से मदनमोहन के बिगडने की चर्चा फैलाने, और उस्के बडे, बडे लेनदारों को भडकाने का उपाय करने लगा हाय ! हाय ! इस असार ससार में कुछ दिन की अनिश्चित आयु के लिये निर्भय होकर लोग कैसे घोर पाप करते हैं ! ! !

दुसरी चिट्ठी मदनमोहन के और एक मित्र (!) की थी यह हर साल आकर महीने बीस रोज मदनमोहन के पास रहते थे इसलिये तरह, तरह की सोगात के सिवाय उन्की खातिरदारी में मदनमोहन के पांच सात सौ रुपे सदैव खर्च होजाया करते थे उन्ने लिखा था कि "मैंने बहुत सस्ता समझ कर इस्समय

गाव साठ हजार रुपे में खरीद लिया है मेरे पास इस्समय पचास हजार अन्दाज मोजूद हैं इसलिये मुझको महीने डेढ महीने के वास्ते दस हजार रुपे की जरूरत होगी जो आप कृपा करके यह रुपया मुझको साहूकारी ब्याजपर दे देंगे तो मैं आपका वहुत उपकार मानूंगा" यह चिट्ठी लाला मदनमोहन की चिट्ठी पहुचते ही उस्ने अगमचेती करके लिख दी थी और मिती एक दिन पहलेकी डाल दी थी कि जिस्सै भेद न खुलने पावे—

मदनमोहन के तीसरे मित्र की चिट्ठी वहुत संक्षेप थी उसमें लिखा था कि "आपकी चिट्ठी पहुची उस्के पढने सै वडा खेद हुआ. मैं रुपे का प्रवन्ध कर रहा हू यदि हो सकेगा तो कुछ दिन मैं आपके पास अवश्य भेजूंगा" इस्के पास पत्र भेजने के समय रुपया मोजूद था परन्तु इस्ने यह पेच रक्खा था मदनमोहन का काम बना रहैगा तो पीछे सै उस्के पास रुपया भेज कर मुफ्तमें अहसान करेंगे और काम विगड जायगा तो चुप हो रहैंगे अर्थात् उस्को रुपे की जरूरत होगी तो कुछ न देगे और ज़रूरत न होगी तो जबरदस्ती गले पडेंगे।

इस्के पीछे लाला मदनमोहन एक अखवार खोलकर देखनें लगे तो उसमें एक यह लेख दृष्टि आया—

*"सुसभ्यता का फल"*

"हमारे शहरके एक जवान सुशिक्षित रईसकी पहली उठान देखकर हमको यह आशा होती थी वल्कि हमने अपनी यह आशा प्रगट भी कर दी थी कि कुछ दिनमें उस्के कामोंसै कोई देशोपकारी वात अवश्य दिखाई देगी परन्तु खेद है कि हमारी वह " विल्कुल नष्ट हो गई वल्कि उस्के विपरीत भाव प्रतीत होनें

लगा गिन्ती के दिनोंमें तीन चार लाख पर पानी फिरगया वला
यत में डरमोडी नामी एक लडका ऐसा तीक्षण बुद्धि हुआ था
कि वह नो वर्ष की अवस्था में और विद्यार्थियों को ग्रीक और
लाटिन भाषाके पाठ पढ़ाता था परन्तु आगे चलकर उस्का चाल
चलन अच्छा नहीं रहा इसी तरह यहां प्रारम्भ से परिणाम विप-
रीत हुआ. हिन्दुस्थानियों का सुधरना केवल दिखाने के लिये है
वह अपनी रीति भांति बदलने में सब सुसभ्यता समझते हैं परन्तु
असल में अपने स्वभाव और विचारोंके सुधारने का कुछ उद्योग
नहीं करते बचपन में उन्की तबियत का कुछ, कुछ लगाव इस
तरफ को मालूम होता भी है तो मदरसा छोडे पीछे नाम को
नहीं दिखाई देता दरिद्रियों को भोजन वस्त्र की फिकर पडती है
और धनवानों को भोग विलास से अवकास नहीं मिलता फिर
देशोन्नति का विचार कौन करे ? विद्या और कला की चर्चा
कौन फैलाय ? हमको अपने देश की दीन दशा पर दृष्टि करके
किसी धनवान का काम विगडता देख कर बडा खेद होता है
परन्तु देश के हित के लिये तो हम यही चाहते हैं कि इसतरह पर
प्रगट में नए सुधारे की झलक दिखा कर भीतर से दीये तले
अन्धेरा रखने वालों का भंडा जल्दी फूट जाय जिस्से और लोगों
की आखें खुलें और लोग सिंहका चमडा ओढने वाले भेडिये को
सिंह न समझें" इस अखबार के ऐडीटर को पहले लाला मदनमो
हन से अच्छा फ़ायदा हो चुका था परन्तु बहुत दिन बीत जानें
से मानों उस्का कुछ असर नहीं रहा जिस तरह हरेक चीज के
पुराने पडने से उस्के बन्धन ढीले पडते जाते हैं इसी तरह ऐसे
स्वार्थपर मनुष्यों के चित्त में किसी के उपकार पर, लेन

प्रीति व्यवहार पर, बहुत काल बीत जानें सै मानों उस्का असर कुछ नहीं रहता जब उन्के प्रयोजनका समय निकल जाता है तब उन्की आखैं सहसा बदल जाती हैं जब वह किसी लायक होते हैं तब उन्के हृदय पर स्वेच्छाचार छा जाता है जब उन्के स्वार्थ मैं कुछ हानि होती है तब वह पहले के बड़े सैं बड़े उपकारों को ताक पर रख कर बैर लेनें के लिये तैयार हो जाते हैं सादी नें कहा है "करत खुशामद जो मनुष्य सो कछु दे बहु लेत । एक दिवस पावै न तो टो सै दूषण देत ॥+" इस अखबार का एडीटर विद्वान था और विद्या निस्सन्देह मनुष्य की बुद्धि को तीक्ष्ण करती है परन्तु स्वभाव नहीं बदल सक्ती. जिस मनुष्यको विद्या होती है पर वह उस्पर बरताव नहीं करता वह बिना फल के वृक्षकी तरह निकम्मा है.

लाला मदनमोहन इन लिखावटों को देख कर बडा आश्चर्य करते थे परन्तु इस्सै भी अधिक आश्चर्य की बात यह थी कि बहुत लोगोंनें कुछ भी जवाब नही भेजा उन्मैं कोई, कोई तो ऐसे थे कि बडों की लकीर पर फकीर बनें बैठे थे यद्यपि उन्के पास कुछ पूंजी नहीं रही थी उन्का कार व्योहार थक गया था उन्का हाल सब लोग जान्ते थे इस्सै आगे को भी कोई बुर्द हाथ लगनें की आशा न थी परन्तु फिर भी वह खर्च घटानें मैं बेइज्जती समझते थे सन्तान को पढाने लिखाने की कुछ चिन्ता न थी परन्तु ब्याह शादियोंमैं अब तक उधार लेकर द्रव्य लुटाते थे उन्सै इस अवसर पर सहायता की क्या आशा थी? कितनें ही ऐसे

+ बन्दा गा ज्यामबी दह मजुन गीए कि बन्दक माय नफए बजतो दारद ॥
अगर रोजे मुराद बर नयारी दौमद चन्दा बयूबत बर शमारद ॥

थे जिन्हों नें केवल अपनें फायदे के लिये धनवानों का सा ठाठ बना रक्खा था इस वास्तै वह मदनमोहन के मित्र न थे उस्के द्रव्यके मित्र थे वह मदनमोहन पर किसी न किसी तरहका छप्पर रखनें के लिये उस्का आदर सत्कार करते थे इस लिये इस अवसर पर वह अपना पर्दा ढकनें के हेतु मदनमोहन के बिगाडने में अधिक उद्योग न करें इसी में उन्का विशेष अनुग्रह था इस्सै अधिक सहायता मिलनें की उन्सै क्या आशा हो सकती थी ? कोई, कोई धनवान ऐसे थे जो केवल हाकमों की प्रसन्नता के लिये उन्की पसन्दके कामों में अपनी अरुचि होनें पर भी जी खोलकर रुपया दे देते थे परन्तु सच्ची देशोन्नति और उदारताके नाम फूटी कौडी नहीं खर्चो जाती थी वह केवल हाकमों सै मेल रखनें में अपनी प्रतिष्ठा समझते थे परन्तु स्वदेशियों के हानि लाभ का उन्हें कुछ विचार न था, केवल हाकमों में आने जानें वाले रईसों से मेल रखते थे और हाकमों की हा में हा मिलाया करते थे इसवास्तै साधारण लोगों की दृष्टि में उन्का कुछ महत्व न था हाकमों में आनें जानें के हेतु मदनमोहन की उन्सै जान पहचान हो गई थी परन्तु वह मदनमोहन का काम बिगडनें मैं प्रसन्न थे क्योंकि वह मदनमोहन की जगह कमेटी इत्यादि में अपना नाम लिखाया चाहते थे इस वास्तै वह इस अवसर पर हाकमों सै मदनमोहन के हक में कुछ उलट पुलट न जडते यही उनकी बडी कृपा थी - इस्सै बढ कर उन्की तरफ सै और क्या सहायता हो सकी थी ? कोई, कोई मनुष्य ऐसे भी थे जो उनकी रकम में कुछ जोखों न हो तो वह मदनमोहन को सहारा देनें के लिये तैयार थे परंतु अपने ऊपर

कर इस डूबती नाव का सहारा लगानें वाला कोई न था. विष्णु पुराण के इस वाक्य सै उन्के सब लक्षण मिल्ते थे "जाचत हैं निज मित्र हित करैं न स्वारथ हानि । दस कौड़ी है की कसर खायँ न दुखिया जानि ॥×"

निदान लाला मदनमोहन आज की डाक देखे पीछे वाहर के मित्रों की सहायता सै कुछ, कुछ निराश हो कर शहर के बाकी मित्रों का माजना देखनें के लिये सवार हुए

---

## प्रकरण ३७.

*विपत्तमैं धैर्य.*

प्रिय वियोग को मूढजन गिनत गडी हिय भालि ॥
ताही कों निकरी गिनत धीरपुरुष गुणशालि ॥ *

रघुवन्शे.

लाला ब्रजकिशोर नें अदालत मैं पहुंचकर हरकिशोर के मुकद्दमे मैं बहुत अच्छी तरह विवाद किया. निहालचन्द आदि के कई छोटे, छोटे मामलों मे राजीनामा होगया जब ब्रजकिशोर को अदालत के काम सै अवकाश मिला तो वह वहां सै सीधे मिस्टर ब्राइट के पास चले गए.

---

× यथापि तोपि सुहृदा स्वार्थहानिं न मानव ॥
पणार्धार्धमात्रेण करिष्यति सदा द्विज ॥

* ध्वगच्छति मूढचेतन प्रियनाशं हृदिशल्य मर्पितम् ॥
स्थिरधी स्तमदेव मन्यते कुशलद्वारतया समुद्धृतम् ॥

हरकिशोर नें इस अवकाश को बहुत अच्छा समझा तत्काल अदालत मैं दरख्वास्त की कि "लाला मदनमोहन अपनें बाल-बच्चों को पहले मेरठ भेज चुके हैं उन्के सब माल अस्वाब पर मिस्टर ब्राइट की कुर्की हो रही है और अब वह आप भी रूपोश ( अतर्धान ) हुआ चाहते हैं मैं चाहता हूं कि उन्के नाम गिर-फ्तारी या वारन्ट जारी हो." इस बात पर अदालत मैं बडा विवाद हुआ जबाब दिही के वास्तै लाला ब्रजकिशोर बुलाए गए परन्तु उन्का कहीं पता न लगा हरकिशोर के वकील नें कहा कि लाला ब्रजकिशोर झूंट बोलनें के भय सै जान बूझकर टल गए हैं. निदान हरकिशोर के हलफी इजहार ( अर्थात शपथ पूर्बक वर्णन करनें पर हाकम को विवस होकर वारन्ट जारी करनें का हुक्म देना पडा हरकिशोर नें अपनी युक्ति सै तत्काल वारन्ट जारी करा लिया और आप उस्की तामील करनें के लिये उस्के साथ गया मदनमोहन सै जिन लोगों का मेल था उन्मैं सै कोई, कोई मदनमोहन को खबर करनें के लिये दौडे परन्तु मन्द भाग्य सै मदनमोहन घर न मिले

हा मदनमोहन की स्त्री अभी मेरठ सै आई थी वह यह खबर सुन्कर घबरा गई उस्नें चारों तरफ को आदमी दौडा दिये. मेरठ में मदनमोहन के बिगडनें की खबर कल सै फैल रही थी परन्तु उस्के दु ख का विचार करके उस्के आगे यह बात करनें का किसी को साहस न हुआ आज सवेरे अनायास यह बात उस्के कान पड गई बस इस बात को सुन्ते ही वह मच्छी की तरह तड़पनें लगी, रेल्के समय में दो घंटे की देर थी यह उसै दो जुग सै अधिक बीते उस्के घरके बहुत कुछ धैर्य देते थे

उसै किसी तरह कल नही पडती थी, जब वह दिल्ली पहुंची तो उस्नें अपनें घरका और ही रङ्ग देखा न लोगों की भीड़, न हँसी दिल्लगी की बातें, सब मकान सूना पडा था और उस्में पाव रखते ही डर लगता था जिस्पर विशेष यह हुआ कि आते ही यह भयङ्कर खबर सुनी जब सै उस्नें यह ख़बर सुनी, उस्के आसू पल भर नही बन्द हुए वह अपनें पतिके लिये प्रसन्नता सै अपना प्राण देनें को तैयार थी

इधर लाला मदनमोहन अपनें स्वार्थपर मित्रों सै नए, नए बहानों की बातें सुन्ते फिरते थे इतनें मैं एकाएक कान्सटेबल नें कोचमैंन को पुकार कर बग्गी खड़ी कराई और नाजिर नें पास पहुचतेही सलाम करके वारन्ट दिखाया, लाला मदनमोहन उस्को देखते ही सफ़ेद होगए, सिर झुका लिया, चहरेपर हवाइया उडनें लगी, मुखसै एक अक्षर न निकला. हरकिशोर नें एक खखार मारी परन्तु मदनमोहन की आख उस्के सामनें न हुई. निदान मदनमोहन नें नाज़िर को सकेत सैं अपनी पर्दा. धीन्ता दिखाई इस्पर सबलोग कचहरी को चले.

मदनमोहन अदाल्त में हाकम के सामनें खडे हुए उस्समय लाजसै उन्की आंख ऊंची नही होती थी हाकम को भी इसबात का अत्यत खेद था परन्तु वह कानून सैं परवस थे,

"हमको आपकी दशा देखकर अत्यत खेद है और इस हुक्म के जारी करनें का बोझ हमारे सिर आपड़ा इस्सें हमको और भी दु ख होता है परन्तु हमारे आपके निजके सबन्ध को हम अदालत के काम में शामिल नहीं कर सक्ते ताजकी वफ़ादारी, ईमान्दारी, मुल्क का इन्तजाम सब लोगों की हरकसी,

और हरेक आदमीके फायदे के लिये इन्साफ करना वहुत जरूरी है" हाकम ने कहा "आपसे सीधे सादे आदमियोंको अपने भोलेपन सै इतनी तक्‌लीफ उठानी पडे यह वडे खेदकी वात है और मेरा जी यह चाहता है कि मुझसै हो सके तो मैं अपने निज सैं आपके कर्ज का इन्तजाम करके आपको छोड दूं परतु यह वात मेरे वूते सैं वाहर है क्या आपके कोई ऐसे दोस्त नहीं हैं जो इस्समय आपकी सहायता करें ? या आप इन्सालवन्सी वगैरे की दुरख्वास्त रखते हैं।

लाला मदनमोहन के मुख सैं कुछ अक्षर न निकले इस वास्ते थोडी देर पीछे हारकर उन्को हवालात में भेजना पड़ा

इतने में लाला ब्रजकिशोर आ गए उन्का स्वभाव बडा गभीर था परतु विना वादलके इस विजली गिरनें सै तो वह भी सहम गए उन्को इतनें तूल हो जानें का स्वप्न में भी खयाल न था इस लिये वह थोडी देर कुछ न समझ सके वह कभी इन्सालवन्सी का विचार करते थे कभी हरकिशोर कि डिग्री का रुपया दाखिल करके मदनमोहन को तत्काल छुडा लिया चाहते थे परतु इन वातों सैं उनके और प्रवन्ध में अन्तर आता था इसलिये इन्में सै कोई वात उस्समय न कर सके। वह समझे कि "ईश्वर की कोई वात युक्ति सून्य नहीं होती यदाचित इसी में कुछ हित समझा हो ईश्वर की अपार महिमा है सेबाअस्तनी का हेन्‌री नामी अमीर वडा दुष्ट, क्रूर और अन्याइ था उस्के स्वेच्छाचारसै सव प्रजा त्राहि, त्राहि कर रही थी इसलिये उस्को भी प्रजासै वडा भय रहता था एकवार वह कुछ दुष्कर्म करके निद्रावस हुआ उस्समय उस्नें यह स्वप्न देखा कि

